हृदय से वर्णन करती है या उसे देखकर आत्म-विभोर भाव से उनकी पूजा कर बैठती है, तो वहाँ भक्ति-रस माना जायगा। भक्ति में आलम्बन का व्यवहार ज्ञात रहता है और उसकी भिन्न-भिन्न लीलाओं का वर्णन ज्ञानपूर्वक किया जाता है। उन लीलाओं का वर्णन भक्त के हृदय में भक्ति का आवेश उत्पन्न करता है, आश्चर्य नहीं। कारण यह है कि भक्त के हृदय में प्रभु के प्रति सदैव अनुराग वर्त्तमान रहता है और उसी अनुराग से रंजित करके वह अद्भुत का भक्तिमय वर्णन करता है। वस्तुतः अनुराग ही प्रधान होने से अद्भुत उसका संचारी-मात्र होकर आता है।

उदाहरणतः,

**चरन गहे अंगुठा मुख मेलत।**
**नन्द घरनि गावति, हलरावति, पलना पर किलकंत हरि खेलत॥**
**जो चरणारविन्द श्री भूषण उर तें नेकु न टारति।**
**देखो धों का रस चरणनु में मुख मेलत करि आरति॥**
**जा चरणारविन्द के रस कौं, सुर नर करत विवाद।**
**यह रस है मोकों अति दुर्लभ, ताते लेत सवाद॥**
**उछलत सिंधु, धराधर कंप्यो, कमठ पीठ अकुलाइ।**
**सेस सहस फन डोलन लाग्यो, हरि पीवत जब पांइ॥**
**बढ्यो वृक्ष वर, सुर अकुलाने, गगन भयौ उतपात।**
**महा प्रलय के मेघ उठे करि, जहाँ तहाँ आघात॥**
**करुणा करी छाँड़ि पग दीनो, जानि सुरन मन संस।**
**'सूरदास' प्रभु असुर निकंदन, दुष्टन के उर गंस॥**

'सूर' के इस छन्द में प्रभु की लीला का वर्णन उनके प्रति अनुराग और श्रद्धा से तथा उनकी कृपा का विस्तार प्रदर्शित करने के लिए किया गया है, न कि अद्भुत की सिद्धि के उद्देश्य से। अतएव यहाँ विस्मय भक्ति का संचारी-मात्र है। यही स्थिति रहस्यवादी रचनाओं की भी होती है। वहाँ भी कल्पित मूर्ति प्रत्यक्षवत् रहती है और उसके प्रति प्रेमाकर्षण बना रहता है। इस प्रकार इन दोनों प्रकार की रचनाओं को अद्भुत रस में समाविष्ट करने-मात्र से काम नहीं चलाया जा सकता।

डॉ० वाटवे ने 'रस-विमर्श' में भक्तिरस के समर्थक कई मराठी लेखकों का नाम लिया है। ये हैं, रावजी मोडक, रा० प्रधान, रा० भागवत रा० ग० म० गोरे, प्रो० श्री० नी० चापेकर, प्रो० द० के० केलकर

**डॉ० वाटवे द्वारा भक्ति-रस-समर्थन**

प्रो० रं० रा० देशपांडे, प्रो० श्री० ना० बनहट्टी, के० श्री० पांगारकर तथा डॉ० मा० गो० देशमुख। इन लेखकों का उल्लेख करने के साथ ही० डॉ० वाटवे ने भक्ति रस के समर्थन में स्वयं मानसशास्त्रीय विवेचन का सहारा लिया है और पूर्वकालीन अनेकानेक संस्कृत तथा मराठी संतों के पदों को उद्धृत करके अपने विवेचन को पुष्ट किया है। संक्षेप में, डॉ० वाटवे की मान्यता है कि भक्ति की भावना डिराइव्ड या साधित नहीं है। डिराइव्ड भावना स्थिर वृत्ति नहीं बन सकती है। भक्ति का आरम्भ आदिकाल से ही पड़ता है। यहाँ तक कि वैदिक साहित्य स्वयं इसके प्रमाणों से युक्त है। मनुष्य ने पहले-पहल प्रकृति को देख-कर उसके वैचित्र्य और उपयोगिता-अनुपयोगियता से प्रभावित होकर उसमें कुछ शक्तियों का विचार करके अलग-अलग देवताओं की कल्पना कर ली; जिसके फलस्वरूप इंद्र, वरुण, उषा, पवमान, अग्नि तथा रुद्र आदि का नामकरण हुआ। इनकी शक्ति के सामने मनुष्य को अपनी आत्महीनता का बोध हुआ और वह उसके परिणामस्वरूप शरणागति के भावों से भर उठा। उसने उन देवताओं से वरदान माँगना, उनकी दया माँगनी आरम्भ की। उनकी शक्ति से मनुष्य में जो उनके प्रति एक भय की भावना काम करती थी उसका स्थान धीरे-धीरे आदर ने ले लिया और फिर वही प्रेममूलक बन गया, जिसके कारण वह इन देवताओं में अनेक गुणों का आरोप करता हुआ, इन्हें ऐहिक तथा पारलौकिक जगत् का सहायक मानने लगा। उसकी भावना शनैः-शनैः उदात्त होती गई। इस प्रकार सगुण रूप से मनुष्य फिर निर्गुण, निराकार का भी चिन्तन करने लगा। उस रूप ने उसे भक्तिमार्गी से उठाकर ज्ञानमार्गी बना दिया। संतों में जहाँ-तहाँ दोनों भावनाओं का प्रकाशन दिखाई देता है। इस प्रकार सगुण भक्ति-भावना में भय, आत्महीनता या शरणागति जिज्ञासा आदि कई प्राथमिक भावनाओं का मिश्रण दिखाई पड़ता है, जिससे प्रतीक-पूजा आरम्भ हुई है और राम-कृष्णादि अवतार माने जाने लगे हैं। इस प्रतीक-पूजा ने मनुष्य के स्वरूप में देवता की कल्पना कराई है। मनुष्य ने प्रभु से सारे लौकिक प्रेम-संबंध जोड़ लिये हैं और इस प्रकार परमेश्वरानुराग की भावना संमिश्र बनती गई है। परमेश्वर की मूर्ति से आरम्भ करके मनुष्य उसकी मनोमय प्रतिमा के निर्माण में सफल हुआ है और संतकाव्य के परिशीलन से ज्ञात होगा कि उसमें अनेक नाते-रिश्तों की प्रतिष्ठा के कारण उत्सुकता, आनन्द, विषाद, दैन्य, चिन्ता, व्याधि, भय, गर्व, व्रीडा तथा जिज्ञासा आदि अनेकानेक भावों का समावेश किस प्रकार सफलतापूर्वक हो गया है। इसके फलस्वरूप उसमें नवरसों की छटा भी प्रस्फुटित हुई है। इन

सम्बन्धों में परमोत्कट रूप शृंगार की भावना का रहा, जो कि मधुर रस के नाम पर परम उन्नयन को पहुँचा। कृष्ण-गोपिकाओं के परमात्मा तथा आत्मा के सम्बन्ध के रूपक जोड़ लिये गए और लौकिक शृंगार भक्ति के उन्नत रूप में उपस्थित हुआ। वल्लभ, चैतन्य, राधावल्लभी आदि सम्प्रदाओं में ही नहीं राम-सीता की भक्ति और सूफी सम्प्रदाय में भी यह भावना दिखाई देती है। यहाँ तक कि भक्ति की भावना इस रूप में व्यापक है कि तेरहवीं सदी में थॉमस डी हेल्स नामक लेखक ने अपने काव्य में ईसा का यही भक्तिपरक रूप उपस्थित किया है। इतिहास इस प्रकार के भक्तों के प्रमाणों का साक्षी है कि भक्ति के सामने उनकी भूख-जैसी सहज प्रवृत्तियाँ भी दब गई हैं। अतः भक्ति का मूलाधार देवविषयक रति को स्थायी भाव मानने में कोई हानि नहीं है।

डॉ० वाटवे ने भक्ति रस के सम्बन्ध में दूसरा प्रश्न उसके शान्तरस में अन्तर्भाव होने के सम्बन्ध में उपस्थित करते हुए पुनः भक्ति रस की पृथक्ता का दीर्घ-रूप में वर्णन किया है। इस सम्बन्ध में उनका विचार है कि शान्त रस का सम्बन्ध ज्ञानमार्ग से है और उसका उद्गम वैराग्य से होता है। वेदान्त-वाक्य के श्रवण अथवा प्रत्यक्ष-दर्शन से नित्यानित्यवस्तु-विवेक हो जाता है और मुमुक्षु ब्रह्मसाक्षात्कार का प्रयत्न करने लगता है। इससे भावना का वैसा सम्बन्ध नहीं है, जैसा ज्ञान का है। बल्कि शोक, मोह, राग तथा द्वेष से मन को निर्विकार रखे बिना आत्म-ज्ञान की सिद्धि ही नहीं होती। भक्त तथा देवता के बीच द्वैत शान्त-सम्मत नहीं है, उसका उद्देश्य तो अद्वैतसिद्धि है। शान्त का रस स्थायी भाव शम है, जिसका अर्थ है समाधान, सन्तोष या सैटिस्फेक्शन। लौकिक विषयों से मन को हटाकर केवल मोक्षोपकारक व्यापारों में लगाना ही शम है। वेदान्त में यह साधनरूप है और साहित्य में साध्यरूप। विश्वनाथ के अनुसार निरिच्छित अवस्था में आत्म-विश्रान्तिजन्य सुख शम है। हेमचन्द्र के विचार से तृष्णाक्षय का नाम शम है और अभिनवगुप्त तृष्णाक्षयसुख को शान्त का स्थायी मानकर चले हैं। शम एक भावनावाचक शब्द है। यह भावना सुख, शान्ति या सन्तोष की है। ब्रह्मनिष्ठ का मन निष्काम, निरीह, सम तथा शान्त हो जाने पर उसके मानसिक व्यापार का अधिष्ठान शम है। हर्ष, विस्मय, अहंभाव, क्रोध आदि किसी भी भाव का स्पर्श होने से भी वह उस अवस्था को नहीं छोड़ता। श्रीकृष्ण, जनक तथा याज्ञवल्क्य इसके उदाहरण हैं। शम अभावरूप नहीं है, अपितु परब्रह्म पर केन्द्रित होती है और उससे विस्मय; अहंभाव, आनन्द इत्यादि व्यभिचारी, रोमांच, नेत्र-निमीलन इत्यादि अनुभाव मिलकर को शान्त रस व्यक्त करते हैं।

भक्ति पर विचार करें तो मोक्ष-शास्त्र की दृष्टि से ज्ञान तथा भक्ति दोनों का समान महत्त्व है। भक्ति-ग्रंथों से पता चलता है कि भक्ति से प्रभु का ज्ञान होता है और इसलिए भक्ति मोक्ष का परम साधन मानी गई है। यह कर्म तथा ज्ञान मार्ग से श्रेष्ठ समझी जाती है। **सा तु कर्मज्ञानेभ्योऽप्यधिकतरा फलस्वरूपत्वात्। ना० भ० सू०, २५-२६।** वह स्वतन्त्र रूप से फल देने वाली है। 'भागवत' के अनुसार कहा जा सकता है कि द्वैत से आरम्भ होकर इसका अन्त 'सोऽहम्' रूप अद्वैत में होता है और इस प्रकार इसमें द्वैताद्वैत का मिश्रण दिखाई देता है। अभेद भक्ति, अद्वैत भक्ति तथा मुक्ति के लिए भक्ति भागवत से प्रमाणित हैं। ऐसी दशा में शान्त में भक्ति का अन्तर्भाव उचित नहीं है। भक्तों की बात मानें, तो वह भक्ति को ज्ञानमार्ग से कहीं बढ़ा-चढ़ा मानते हैं। रस-दृष्टि से देखें, तो मानसिक व्यापारों के त्रिकोण—ज्ञान, भावना तथा क्रिया—में से भावनात्मकता सर्वाधिक प्रबल और कार्यप्रेरक ठहरती है। यह स्वाभाविक है कि निर्गुण की अपेक्षा सगुण पर मन अधिक ठहरता है, चित्तवृत्ति अधिक रमती है। भक्ति में भावनाओं की प्रबलता के कारण अनेक अनुभाव प्रकट होते हैं, किन्तु मनोविकारशून्य शान्त में इस प्रकार की संभावना कम है। शान्त रस के समान ज्ञान अपने तक सीमित न रहकर भक्ति का अनुभव दूसरे में संक्रमित हो जाता है। धार्मिक दृष्टि से इसका बड़ा महत्त्व गाया गया है। भारतवर्ष के लिए, जैसा ग्रियर्सन ने कहा है, धर्म ज्ञानात्मक न होकर भावनात्मक हो गया है। शान्त रस में भाव-प्रतीति होती तो है किन्तु अपेक्षया संयमित और नियन्त्रित होती है। दोनों का एक ही उद्देश्य होते हुए भी भावना की तीव्रता भक्ति को श्रेष्ठ सिद्ध कर देती है। इस प्रकार पृथक् होने के साथ-साथ सार्वत्रिकता तथा उत्कटता की दृष्टि से भक्ति-रस शान्त की अपेक्षा श्रेष्ठ है।

केवल भरत-कथित न होने से भक्ति तिरस्करणीय रस नहीं है, क्योंकि साहित्य-शास्त्र नित्य प्रयोग के साथ बढ़ता है। स्वयं भरत ने जिन ध्वनि आदि सिद्धान्तों का वर्णन नहीं किया है, आखिर उनको भी तो हम मान्यता देते हैं, तब भक्ति रस का विरोध ही क्यों किया जाय ? यदि कवि चतुर्वर्ग की प्राप्ति के लिए हैं, तो मोक्ष की उपायरूपा भक्ति का तिरस्कार नहीं किया जा सकता। इसी प्रकार प्रो० काणे के समान यह कहना उचित नहीं है कि इसी प्रकार ईश्वर-भक्ति, पुत्र-भक्ति, पितृ-भक्ति आदि भेदों को भी स्वीकृति देनी पड़ेगी, क्योंकि ये भावनाएँ प्रभु-भक्ति के समान आस्वाद्य नहीं हैं। जो हैं, वह या तो इसी भक्ति-रस का भेद मान ली जायँगी अथवा वे वात्सल्य के समान पृथक् स्वीकार कर ली जा सकती हैं। इसमें आपत्ति ही क्या है ? हो सकता है कि भक्ति रस

शृंगार के समान व्यापक नहीं है, किन्तु यह आपत्ति तो शान्त रस पर और भी अधिक घटित होती है। ऐसी दशा में उसे रस क्यों माना जाय ? यों देखा जाय, तो भक्तिरस में अन्य रसों का किसी-न-किसी अंश में समावेश हो जाता है। प्रो० पंगु का यह कथन भी यौक्तिक नहीं है कि पाषाणमूर्ति में सजीव के समान कैसे समान निष्ठा जाग्रत हो सकती है। इसके विरोध में समस्त साहित्य प्रमाण-स्वरूप है। भक्त के लिए काष्ठ और पाषाण का कोई महत्त्व ही नहीं रह जाता। यदि यह कहा जाय कि अद्वैत की स्थिति में शब्दोच्चार कैसे हो सकता है, तो यह आपत्ति अद्वैत सिद्ध करने वाले शान्तरस पर भी उतनी ही लागू होती है और साथ ही यह भी कहा जा सकता है कि समाधि की व्युत्थान दशा में अद्वैतानुभव का स्मरण करके ऐसा किया जाता है। इसीके साथ एक और आपत्ति की कल्पना की जा सकती है। कहा जा सकता है कि यदि भक्ति रस के अन्तर्गत सभी रस आते हैं, तो उन्हें मानते हुए एक नये रस की कल्पना की आवश्यकता ही क्या है ? माता का वात्सल्य केवल इहलौकिक रक्षा कर सकता है, किन्तु पारलौकिक रक्षा और आनन्द के लिए तो भक्ति रस का ही सहारा लेना पड़ेगा। परमेश्वरीय स्पर्श से सभी भाव नवीन प्रकाश से प्रकाशित हो जाते हैं और उत्कट आस्वाद्यता से पूर्ण हो जाते हैं। इसी प्रकार अनेक भावनाओं के सम्मिश्रण से तो रस अधिकाधिक आस्वाद्य बनता है। शृंगार तथा करुण इसीलिए भयानक या बीभत्स से कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण और आस्वाद्य जान पड़ते हैं। जिस रस में जितना ही भावनाओं का संघ बनेगा वह उतना ही प्रभावशाली होगा। अतः भक्ति रस में यदि अनेकानेक भावनाओं का सम्मिश्रण है तो वह उसका भूषण ही है, दूषण नहीं। इसके अतिरिक्त देखा जाय तो मनुष्य में अभिमुख तथा विमुख नामक दो विशेष वृत्तियाँ पाई जाती हैं, जो आकर्षण और विकर्षण या राग तथा द्वेष के नाम से संबोधित की जा सकती हैं। राग ही प्रेम है और यह भिन्न रूपात्मक है, भिन्न विषयात्मक है। इसके द्वारा अनेक अभिमुखवृत्तियों का संकेत मिलता है। ऐसी स्थिति में ही लोगों ने प्रेम रस की कल्पना भी की, किन्तु एक ही वृत्ति के आधार पर भिन्न रूपात्मक रस मान लेना भी अनुचित नहीं है। प्रेम या रति कान्ता-विषयक, देवतादि-विषयक और अपत्य-विषयक होने से क्रमशः यदि शृंगार, भक्ति तथा वात्सल्य रस कहलाती है, तो कोई हानि नहीं है। सारांश यह है कि भक्ति रस के समान आस्वाद्य, मोक्षोपकारक, बहुजनसुलभ, वाङ्मय-परिपुष्ट व संस्कृत साहित्य-शास्त्र तथा मानस-शास्त्र की कसौटी पर पूर्णतया खरा उतरने वाला रस न मानने का कोई कारण नहीं है। विपुल धार्मिक तथा साहित्यिक सामग्री भक्ति के सम्बन्ध में होते हुए

भी जो रस को अस्वीकार किया जाता रहा है, उसका एक-मात्र कारण परम्परा-भिमान ही हो सकता है, अन्य नहीं। निश्चय ही परम्पराभिमान साहित्य के नवीन पथों को अवरुद्ध करके उसकी गति को रोक सकता है, अतएव उपेक्षणीय है।[1]

## वात्सल्य-रस

पितृ-भक्ति के समान ही पुत्र के प्रति माता-पिता की अनुरक्ति या उनका स्नेह एक अवस्था उत्पन्न करता है, जिसे विद्वानों ने वात्सल्य रस माना है। इस भाव में स्वाभाविकता है, अतः इसे पृथक् रस रूप में पुष्ट होने वाला मानने का हम समर्थन करते हैं। पुत्र के प्रति माता-पिता के मन में उसके जन्म से पूर्व से अभिलाषा रहती है। सन्तान सभी को प्रिय लगती है। निपूता कौन रहना चाहता है? माता गर्भ के बच्चे के प्रति भी एक मोह पालती रहती है और उसकी रक्षा का पूर्ण विचार रखती है। बच्चे के जन्म पर माता के स्तनों से पयधार का प्रवाहित होना भी स्वाभाविक है। बहुत दिन बाद मिलने पर भी माता के स्तन स्रवित होने लगते हैं। इसी प्रकार रोमांच, गद्गद् आदि सात्विकों का अनुभव भी होता है। तात्पर्य यह कि इस स्नेह में बड़ा बल है। अतएव इसे प्रभावशालिता, व्यापकता, स्वाभाविकता आदि सभी दृष्टियों से रस माना जा सकता है। हरिऔधजी ने तो रस के सम्बन्ध में कथित 'काव्य-प्रकाश' में वर्णित सभी रस लक्षणों से वात्सल्य को युक्त मानते हुए कहा है कि इसे अवश्य रस स्वीकार करना चाहिए। ये लक्षण इस प्रकार हैं: (१) रसास्वाद पानक रस के समान है; (२) वे स्पष्ट झलक जाते हैं; (३) हृदय में प्रवेश करते हैं; (४) सर्वांग को सुधारस से सिंचित करते हैं; (५) अन्य वेद्य विषयों को ढक लेते हैं; (६) ब्रह्मानन्द के समान अनुभूत होते हैं; तथा (७) अलौकिक चमत्कृति रखते हैं। वात्सल्य में इन सभी बातों का समावेश हो पाता है कि नहीं, इसके लिए सूर का बाल-वर्णन पढ़ना पर्याप्त होगा।

विश्वनाथ कविराज ने इस रस का स्थायी वत्सलता या स्नेह माना है। पुत्रादि सन्तान इसका आलम्बन है। उसकी चेष्टाएँ, उसकी विद्या-बुद्धि तथा शौर्यादि उद्दीपन हैं और आलिंगन, स्पर्श, शिरश्चुम्बन, एकटक उसे देखना, पुलकादि अनुभाव तथा अनिष्ट-शंका, हर्ष, गर्व, आदि उसके संचारी बताये हैं। प्रस्फुट चमत्कार के कारण वह इसे स्वतन्त्र रस मानते हैं। इसका वर्ण पद्मगर्भ छवि के समान तथा इसके देवता जगदम्बा हैं।[2]

१. र० वि०, पृ० २६६-२६८।

२. सा० द०, ३।२५१-२५४।

इसका सर्वप्रथम उल्लेख रुद्रट ने 'काव्यालंकार' में [1] किया है। किन्तु उद्भट् इसे केवल अलंकार मानते हैं। उन्होंने इसे भावकाव्य की श्रेणी में रखा है। भामह तथा दण्डी ने इसे प्रेम का प्रियतर रूप माना है:—**'प्रेयः प्रियतराख्यानम्'**। किन्तु इन सब आचार्यों ने वात्सल्य रस का नाम न लेकर उसके स्थान पर प्रेयस् रस नाम लिया है। आगे चलकर भामह द्वारा कथित रति प्रेयस् के रूप में स्वीकृत हुई है। दण्डी ने इसे शृंगार के समतुल्य मानकर पृथक् रखना उचित समझा। अन्तर इतना है कि शृंगार का स्थायी भाव रति है और प्रेयक् का स्थायी है प्रीति। उद्भट द्वारा 'प्रेयस्' के प्रसंग में किये गए उदाहरण **'सुतवाल्लभ्यान्निर्विशेषा स्पृहावती'** से वात्सल्य का ही चित्र उपस्थित होता है। वे रुद्रट के पूर्ववर्ती हैं। बाद में अभिनवगुप्त ने **'बालस्य माता पित्रादौ स्नेहो-भये विश्रान्तः'** कहकर वत्सलता को भय में अन्तर्भुक्त सिद्ध किया और उसे भाव-मात्र माना। मम्मट ने देवादि विषयक रति को भाव मानकर उन्हींका अनुगमन किया है। किन्तु भोजराज ने अन्य रसों के साथ 'वत्सल' रस को भी स्पष्टतथा परिगणित किया है (शृं०प्र० १:६)। विश्वनाथ ने उसकी विशेष पुष्टि कर दी है।

'मन्दारमरन्दचम्पू' के लेखक ने वात्सल्य का स्थायी 'कारुण्य' को बताया है।[2] और कविकर्णपूर ने यशोदा के वात्सल्य का निरूपण करते हुए 'ममकार' को इसका स्थायी माना है।[3] वह रति को काम-रति—साम्प्रयोगिकी प्रीति—मैत्री, सौहार्द आदि भेदों में बाँटते हैं (पृ० १२४)। इनमें 'भाव' संज्ञक रति को भक्ति का स्थायी बताया गया है।[4] इन विचारकों के मत के विपरीत अभिनव तथा धनंजय आदि कुछ विद्वानों ने इन भावों का अन्य भावों में अन्तर्भाव कर लिया है, जिसका उल्लेख अन्यत्र किया जा चुका है। 'दशरूपक' में प्रीति तथा भक्ति को पृथक् मानकर भी उन्हें भाव ही माना गया है।[5] यही दशा शार्ङ्गदेव आदि की है।[6]

स्थायी भाव

१. 'काव्यालंकार, १२।३।
२. म० म० च०, काव्यमाला, पृ० १००। 'नम्बर ऑफ रसेज़' में उद्धृत, पृ० १०६।
३. अ० कौ०, वरेन्द्र सं०, पृ० १४८।
४. वही, पृ० १२४।
५. द० रू०, ४।८३।
६. सं० र०, पृ० ८३६।

"सोमेश्वर की सम्मति है कि स्नेह, भक्ति, वात्सल्य, रति के ही विशेष रूप हैं। तुल्य लोगों की परस्पर रति का नाम स्नेह, उत्तम में अनुत्तम की रति का नाम भक्ति और अनुत्तम में उत्तम की रति का नाम वात्सल्य है। आस्वाद्यता की दृष्टि से ये सभी भाव कहलाते हैं।[1] किन्तु वात्सल्य का क्षेत्र ऐसा व्यापक है कि उसमें कहीं प्रेम व्यक्त रहता है, कहीं कारुण्य और कहीं अतृप्त आकांक्षा। कहीं वीर रस की, कहीं शृंगार रस की और कहीं हास्य रस की छटा दीख पड़ती है। जैसे :

**आरसी देखि जसोमति जूसों कहै तुतरात यों बात कन्हैया।**
**बैठे ते बैठै, उठै ते उठै, और कूदे ते कूदै चले ते चलैया।।**
**बोलेते बोलै, हँसेते हँसै मुख जैसे करों त्यों ही आपु करैया।**
**दूसरो को तो दुलारो कियो यह को है जो मोहि खिझावत मैया।**

इस वात्सल्य में हास्य का भी पुट है, जो उसे और पुष्ट करता है।[2]

"वात्सल्य में सौन्दर्य-भावना, कोमलता, आशा, शृंगार-भावना, आत्माभिमान आदि अनेक भाव रहते हैं जिनके सम्मिश्रण से वात्सल्य अत्यन्त प्रबल हो उठता है।"[3] स्ववंशरक्षण, चमत्कार तथा भावोत्कटता तीनों ही इस रस में उपलब्ध होते हैं। माता-पिता, अपरिचित, कुमारिका, नववधू सभीमें इसकी सत्ता विद्यमान रहती है। इतना ही नहीं, मनुष्य-जगत् के सीमित क्षेत्र से निकलकर इसका प्रसार पशु-जगत् तक देखा जाता है। न केवल पशुओं में ही अपत्यस्नेह वर्तमान रहता है, अपितु मनुष्य भी पशुओं के बच्चों के प्रति अपनी वात्सल्य-भावना का प्रकाशन करता पाया जाता है।

इनमें से 'वत्सल' को ही स्थायी मानना उपयुक्त दीख पड़ता है। इस नाम के ग्रहण करने से तुरन्त ही उसके अन्तर्गत आने वाली विषय-वस्तु का ज्ञान हो जाता है। किन्तु प्रीति कहने से मित्रों की प्रीति, भाई-बहन की प्रीति या पिता तथा माता की पुत्र के प्रति प्रीति इन भेदों में से एक विशेष का ज्ञान स्पष्टतया नहीं हो पाता। इसी प्रकार कारुण्य भी अस्पष्ट है। कारुण्य किसी की दीन दशा देखकर उमड़ सकता है और किसी के प्रति विशेष अनुराग को आर्द्रता रूप में देखकर कारुण्य कहा जा सकता है। कारुण्य के साथ कृपा-भाव मिला हुआ है, किन्तु वात्सल्य रस में कृपा-भाव उतना नहीं रहता, या कहें व्यक्त नहीं होता, जितना कि विनोद और आनन्द-मिश्रित स्नेह का भाव रहता है। अन-

१. हि० का द०, पृ० २८७।
२. वही, पृ० २८६।
३. वही, पृ० २८८।

कारुण्य भी उचित नाम नहीं। इसी प्रकार ममकार में स्वामित्व तथा लोभ का मिश्रण अवश्य रहता है, जो वात्सल्य रस में अनाकांक्षित है। 'वत्सल' शब्द के द्वारा, जो वत्स के प्रति आकर्षण है उसका अच्छा परिचय मिलता है। विशुद्ध निस्वार्थ प्रेम और बलिहारी जाने की जो स्पष्ट अभिव्यक्ति 'वत्सल' स्थायी में है, वह किसी और नाम में नहीं। अतएव उसे ही वात्सल्य रस का स्थायी मानना उपयुक्त होगा।

वात्सल्य रस के मूल में भी रति ही विद्यमान है। पुत्र के प्रति होने के कारण, उसकी भिन्नता दिखाने की इच्छा से उसे वत्सल स्थायी कह दिया जाता है। जिस प्रकार शृंगारान्तर्गत आई रति के संयोग तथा वियोग दो पक्ष दिखाये जाते हैं, उसी प्रकार वात्सल्य रस के भी दो पक्ष मानने उचित जान पड़ते हैं। वत्सल भाव में भी उतनी ही तीव्रता है और वह भी उतना ही व्यापक है, जितना शृंगार का स्थायी भाव रति माना जाता है। माता-पिता का पुत्र के प्रति ऐसा उत्कट प्रेम होता है कि वह उसके समीप रहते हुए भी छलकता है और वियोग में और भी तीव्रतर हो जाता है। यहाँ तक कि वियोग में शृंगारान्तर्गत गिनाई गई सभी दशाएँ भी वात्सल्य के वियोग-पक्ष में दीख पड़ती हैं। वह भी करुण विप्रलम्भ के सदृश ही करुण दशा तक पहुँचा हुआ होता है। अतः उत्कटता और अनुभवगोचरता के विचार से वात्सल्य के भी संयोग तथा वियोग नामक दो भेदों की कल्पना की जा सकती है। साथ ही वियोग-वात्सल्य के अन्तर्गत प्रवास दशा को स्वीकार करके उसके क्रमशः गच्छत्प्रवास वात्सल्य, प्रवासस्थित वात्सल्य तथा प्रवास-आगत-वात्सल्य यह तीन भेद स्वीकार किये जा सकते हैं। करुण-विप्रलम्भ के समान करुण-वात्सल्य को भी स्वीकार करना युक्तियुक्त ही है। इस प्रकार वात्सल्य के निम्न भेद माने जायँगे।

**वात्सल्य रस के भेद**

१—संयोग वात्सल्य,

२—वियोग-वात्सल्य :

(क) गच्छत्प्रवास वात्सल्य,

(ख) प्रवासस्थित वात्सल्य,

(ग) प्रवासागत वात्सल्य,

(घ) करुण वात्सल्य।

**उदाहरणतः** निम्न छन्द संयोग वात्सल्य का कहा जायगा। इसमें आलम्बन बालक, आश्रय माता, पारिवारिक व्यक्ति, अन्य सम्बन्धी आदि, उद्दीपन बालक

का शारीरिक सौन्दर्य, बुद्धि-चातुर्य, बाल-केलि आदि, अनुभाव प्रसन्नता, हास्य गद्‌गद् हो जाना और संचारी भाव हर्ष-विस्मय आदि हैं ।[1]

हौं बलि जाउँ छबीले लाल की ।
धूसरधूरि घुटुरुवनि रेंगनि बोलनि बचन रसाल की ॥
छिटकि रहीं चहुँ दिशि जु लटुरियाँ लटकन लटकत भाल की ।
मोतिन सहित नासिका नथनी कण्ठ कमल दल माल की ॥
कछुके हाथ, कछुक मुख माखन, चितवनि नैन विशाल की ।
सूरज प्रभु के प्रेम मगन भई ढिंग न तजति ब्रजबाल की ॥

। ७२३ 'सूरसागर' ।

गच्छत्प्रवास वात्सल्य के लिए सूर का निम्न छन्द उत्कृष्ट उदाहरण है :

यशोदा बार-बार यों भाखे ।
है कोऊ ब्रज में हितू हमारो, चलत गुपालहिं राखे ॥
कहा काज मेरे छगन मगन कौं, नृप मधुपुरी बुलायौ ।
सुफलक-सुत मेरे प्रान हरन कौं, काल-रूप ह्वै आयौ ॥
बरु यह गोधन हरौ कंस सब, मोहि बंदी लै मेलौ ।
इतनोई सुख कमल-नयन मेरो, अँखियनि आगें खेलौ ॥
बासर बदन बिलोकत जीवौं, निसि निज अंकम लाऊँ ।
तिहि बिछुरत जौ जिऊँ कर्मबस, तौ हँसि काहि बुलाऊँ ॥
कमल-नयन गुन टेरत-टेरत, अधर बदन कुम्हिलानी ।
सूर कहाँ लगि प्रगट जनाऊँ, दुखित नन्द जु की रानी ॥

। पृ० १२७३, सू० सा० ।

उक्त छन्द की अन्तिम पंक्तियों में स्मरण तथा मूर्च्छा की दशा का भी वर्णन हो गया है । यशोदा का यह निवेदन हृदयावर्जक है ।

प्रवासस्थित वात्सल्य के उदाहरण के लिए तुलसीदासजी का 'गीतावली' में लिखित निम्न उदाहरण दिया जा सकता है :

राघौ एक बार फिरि आवौ ।
ए बर बाजि बिलोकि आपने, बहुरो बनहिं सिधावौ ॥

करुण वात्सल्य का एक श्रेष्ठ उदाहरण 'सूरसागर' से नीचे दिया जाता है :

माखन खाहु लाल मेरे आई । खेलत आजु अबार लगाई ॥
बैठहु आइ संग दोउ भाई । तुम जेंवहु मैया बलि जाई ॥
सद माखन अति हित मैं राख्यौ । आजु नहीं नेकहु तुम चाख्यौ ॥

१. 'सूर-सौरभ', पृ० ४६६ ।

प्रातहि तैं मैं दियो जगाइ। दतुवनि करि जु गये दोउ भाइ ।।
मैं बैठी तुव पंथ निहारौं। आवहु तुम पर तन-मन वारौं ।।
ब्रज जुवती सुनि-सुनि यह बानी। रोवति धरनि परीं अकुलानी ।।
सोक-सिंधु बूड़ी नन्दरानी। सुधि-बुधि तन की सबै भुलानी ।। पृ० ४४८।

अन्तिम पंक्ति इस पद को करुण-वात्सल्य का ही सिद्ध करती है। इस प्रकार वात्सल्य न केवल रसों में परिगणन योग्य ही है, अपितु व्यापकता के विचार से शृंगार के समान ही भेदोपभेदों में उपस्थित किया जा सकता है।

## कतिपय अन्य रस

उक्त ग्यारह रसों के अतिरिक्त अन्य रसों की भी कल्पना की गई थी, इस का संकेत 'अभिनवभारती' तथा अन्य ग्रन्थों में भी पाया जाता है। ऐसे रसों के स्थापकों ने वस्तुतः रुचि-मात्र को रस मान लेने की भूल की थी, वे रस के वास्तविक स्वरूप को न समझ सके थे। अतः कभी-कभी तो इन रसों में रसाभास-भावाभास के अन्तर्गत आने वाले वर्णनों को किसी रस का नाम दे दिया गया और कभी रुचि-विशेष के आधार पर किसी खेल आदि को ही रस बता दिया गया। 'अभिनवभारती' में इसी प्रकार गर्ध स्थायी वाले लौल्य रस की चर्चा करके उसका खण्डन भी प्रस्तुत किया गया है। खेल-सम्बन्धी मृग तथा अक्ष का अभिनव तथा धनंजय दोनों ने ही उल्लेख किया है। नाट्यदर्पणकार ने आसक्ति स्थायी वाले व्यसन, अरति स्थायी वाले दुःख तथा सन्तोष स्थायी वाले सुख रसों का वर्णन किया है। भोज ने उदात्त तथा उद्धत के साथ-साथ अन्य पूर्व-कथित रसों का भी उल्लेख किया है। इसी प्रकार अनेकानेक रसों का प्रचलन करके नई स्थापना का अहंकार प्रदर्शन होता रहा है। भानुदत्त ने भी लौकिक-अलौकिक, औपनायिक आदि कई नये भेद उपस्थित किये हैं। हम संक्षेप में इनकी चर्चा करेंगे।

अभिनवभारती-कृत 'प्रत्याख्यान' (पृ० ३४२) से पता चलता है कि लौल्य का स्थायी गर्ध बताया गया है। यह लालसा-रूप है इसका प्रदर्शन वस्तुतः हीन पात्रों अथवा प्रतिनायक की ओर से ही सकता है।

लौल्य, मृग्य या अक्ष उनकी किसी ऐसी वस्तु की कांक्षा या लालच का वर्णन जिसके पाने के वह सर्वथा अयोग्य हैं, लौल्य रस के अन्तर्गत आता है। उदाहरणतः, रावण द्वारा सीता के प्रति वासनात्मक उक्ति, लौल्य में गिनी जानी चाहिए। किन्तु रस-पद्धति के विचार से स्पष्ट हो चुका है कि ऐसे वर्णन रसाभास माने जाते हैं।

इसी प्रकार दशरूपक (४।८३) द्वारा सूचित मृग्य तथा अक्ष केवल खेल-

विशेष के प्रति रुचि-विशेष तो हो सकते हैं, किन्तु उनसे किसी भाव का उद्बोधन, उद्दीपन तथा रस-रूप में परिवर्तन संभव नहीं है। उनसे हमारे संस्कारों का भी सम्बन्ध नहीं है, कि हम उन्हें स्थायी या संचारी ही मान सकें। मृगया या द्यूत खेलना व्यक्ति-विशेष पर निर्भर है और इनकी तीव्रता आदि के विचार से भयानक आदि अन्य रस तो उत्पन्न हो सकते हैं, किन्तु यह स्वयं रस नहीं हो सकते। उदाहरणतः, 'शाकुन्तल' में वर्णित दुष्यन्त का मृगया का दृश्य भयानक का ही उपस्थापक है मृगया रस का नहीं, अथवा स्वर्गीय प्रेमचन्द द्वारा लिखित 'शतरंज के खिलाड़ी' कहानी में शतरंज का खेल नामक कोई रस न होकर रौद्रादि की ही सिद्धि होती है। सारांश यह है कि मृगया आदि केवल विभाव-सामर्थ्य वाले हैं, रस-रूप धारण करने में समर्थ नही हैं।

नाट्यदर्पणकार द्वारा प्रस्तुत व्यसन, दुःख तथा सुख नामक रसों के क्रमशः आसक्ति, अरति तथा सन्तोष नामक स्थायी भाव बताये गए हैं।

**व्यसन, दुःख, सुख, उदात्त, उद्धत**

व्यसन तो पूर्वोक्त लौल्य, मृग्य तथा अक्ष के समान ही हैं। किसी दूसरे की आसक्ति देखकर सामाजिक को रति आदि भावों का अनुभव हो सकता है, स्वयं किसी व्यसन नामक रस का अनुभव नहीं होता है, अतः यह विभाव-मात्र है। इसी प्रकार अरति क्रोध, घृणा, भयादि की प्रवर्त्तक हो सकती है। निःसन्देह लौकिक व्यवहार में अरतिपूर्ण दृश्य से दुःख होता है, किन्तु ध्यान दिया जाय तो वह दुःख भी किसी-न-किसी स्थायी भाव से ही सम्बन्ध रखता है। उसके काव्यात्मक होने के कारण ही उसकी अनुभूति को रसात्मक कहा जाता है, दुःख या सुखात्मक नहीं। अरति या सन्तोष से किसी दुःख या सुख की नहीं उनके किसी विशेष भेद की सृष्टि होती है, जो निश्चित स्थायी भावों में से ही किसी के आधार पर होगा। अतएव इन्हें रस नहीं माना जा सकता।

भोज ने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' (५।१६४) तथा 'शृंगार प्रकाश' में कई नये रसों का नाम लिया है। उदात्त तथा उद्धत उन्हींमें से दो हैं। भोज ने उदात्त का स्थायी भाव मति तथा उद्धत का गर्व माना है। उदात्त को ही वे ऊर्जस्विन् भी कहते हैं। किन्तु इन रसों की स्वीकृति में भी बाधा दिखाई देती है, क्योंकि ये रस वस्तुतः स्वभाव-भेद को बताते हैं। भोज ने 'शृंगारप्रकाश' में यह स्पष्ट भी कर दिया है कि उन्होंने नायक भेद के विचार से ही इनको स्वीकार किया है, अर्थात् धीरशान्त नायक में शान्त, धीरललित में प्रेयस्, धीरोदात्त में उदात्त

तथा धीरोद्धत में उद्धत रस की स्थिति मानी जा सकती है।[1] हमारा विचार है कि एक तो यह दोनों रस नवरसों के ही दो मोटे भेद हैं, अर्थात् इन भेदों में उनकी पृथक्-पृथक् गणना सम्भव है, दूसरे यह भी अनिवार्य नहीं है कि जिन नायकों में भोज ने इनकी स्थिति मानी है, उनमें इनके अतिरिक्त दूसरे भेद की स्थिति होती ही नहीं। निःसन्देह स्वभाव की प्रधानता का प्रभाव इन रसों की नायक में स्थिति को प्रभावित करता है, किन्तु राम या रावण में सदैव उदात्त या उद्धव रस ही विद्यमान रहता हो, ऐसा भी नहीं कहा जा सकता। परिस्थिति के अनुकूल राम भी शृंगार, हास्य, करुण, वीरादि रसों के आश्रय बनते दीख पड़ते हैं और रावण भी रौद्र के अतिरिक्त अन्य रसों का आश्रय बनता है। अभिप्राय यह कि चरित्र के अनुकूल रसों की सीमा निश्चित नहीं की जा सकती, अतएव उदात्त तथा उद्धत भेद भी निर्मूल सिद्ध होते हैं।

शिंगभूपाल ने इन रसों की असमर्थता भली-भाँति प्रकट कर दी है। भोज का उद्धत रस का उदाहरण दण्डी के 'ऊर्जस्वी' अलंकार का ही उदाहरण है। उनके द्वारा दिया गया गर्व का उदाहरण भी गर्व का नहीं, अपितु पौरुष सात्विक का ही उदाहरण है। वस्तुतः वहाँ गर्व तो संचारी के रूप में ही आया है, स्थायी है क्रोध।[2] इसी प्रकार मति का उदाहरण भी संचारी मति का ही उदाहरण है अथवा उत्साह के भेद-मात्र कहा जा सकता है। उसे स्वतन्त्र नहीं माना जा सकता।[3] गर्व, धृति या मति तीनों ही स्थायी नहीं बन सकते,

१. न च अष्टावेवेति नियमः, यतः शान्तम् प्रेयांसम् उद्धतम् ऊर्जस्विनं च केचिद्रसमाचक्षते। तन्मूलाश्च किल नायकानां धीरशान्त-धीरललित-धीरोद्धत-धीरोदात्तव्यपदेशः। न० ऑफ र०, पृ० १२२ पर उद्धृत।

२. न तावदत्र गर्वः, पूर्वं अपकर्तारं पश्चाद् भीतं द्विषन्तम् आलोक्य जातया समरविमुखं न हन्मि मा भैषीरिति वाक्यसूचितया नीचे दयया कस्यचिद् वीरसार्वभौमस्य शोभनः पौरुषसात्विकभावः प्रतीयते। यदि वा, अभीतमपि शत्रुं भीतो यदि, तर्हि पलायस्वेत्यधिक्षिपति इति गर्व इति चेत्, अस्तु वा गर्वः। तथापि असत्यभीतिकल्पनारूपचित्ताध्यवसायप्रकाशनद्वारेण शत्रुवध-क्रोधमेवपुष्णाति। किंच विमुखा प्रहाररूप-आत्मसंभावनारूप गर्वस्य असत्य-भीतिकल्पनोपबृंहणादेष भावकानां वैरस्याय न केवलं, स्वादाभावाय चेति, नास्मिन्नुदाहरणे गर्वस्यस्थायित्वम् उपपद्यते। र० सु०, पृ० १७०।

३. अत्र तावत् सीताविषया आत्मस्वीकारयोग्यत्वनिश्चयरूपा रामस्य मतिस्तु रतेरुत्पत्तिमात्रकारणमेव, तदनिश्चये रतेरनौचित्यात्। अत्र न्यायः। साधारणनिश्चयो मतिः। तस्याः स्थायित्वमिच्छामः इति चेत्। सा हि रावण-

क्योंकि उनका अपेक्षित परितोष संभव नहीं दिखाई पड़ता।[1]

शिंगभूपाल द्वारा कथित आपत्तियों के अतिरिक्त विचार करें तो एक आपत्ति और दिखाई देती है। वह यह कि धीरशान्त के साथ शान्त रस का या अन्य रसों के साथ अन्य प्रकार के चरित्रों का सम्बन्ध, जिनका विचार भोज ने किया है, नहीं जोड़ा जा सकता, क्योंकि यह चारों प्रकार के पात्र शृंगार रस के नायक माने गए हैं न कि सभी रसों के। उदाहरणतः, धीरशान्त नायक शान्त रस के उद्देश्य, मोक्ष के लिए प्रयत्नशील रहता हो, यह नहीं माना गया है, अपितु ब्राह्मण अथवा वैश्य जाति का शृंगार-नायक ही धीरशान्त कहा गया है। भोज का तात्पर्य, वस्तुतः यह प्रतीत होता है कि एक सद्गृहस्थ भी मोक्ष के लिए प्रयत्नशील हो सकता है; अतः मोक्ष भी शृंगार से ही सम्बन्ध रखता है। इसी-लिए उन्होंने मोक्षशृंगार नामक भेद भी प्रस्तुत किया है। किन्तु इस प्रकार भेदोपभेद प्रस्तुत करना खींच-तान के अतिरिक्त कुछ और नहीं जान पड़ता। यों भी मोक्षोपलब्धि के लिए शृंगार ही एक-मात्र साधन नहीं है। यह बात शान्त के अनेक स्थायी भावों के विचार के अन्तर्गत प्रकट की जा चुकी है। इसी प्रकार प्रेयस् रस का भोज ने धीरललित नायक से सम्बन्ध माना है। धीर-ललित नायक रति-शृंगार या काम-शृंगार से सम्बन्धित है, उसे प्रेयस् या वात्सल्य रस, जिसमें नारी-निरपेक्ष प्रीति स्वीकृत है, से जोड़ना उपयुक्त नहीं। धीरललित नायक उदयन के समान कोई शृंगार-नायक हो सकता है। किन्तु यहाँ कठिनाई यही है कि भोज ने प्रेयस् को रति तथा प्रीति दोनों का मूलाधार मानकर उसमें रति-भावना को सम्मिलित कर लिया है। जो हो, भोज के लिए यह एकीकरण महत्त्वपूर्ण हो सकता है, किन्तु इससे स्पष्टता और सूक्ष्म-विश्ले-षण को अवश्य ही आश्रय नहीं मिलता।

भोज ने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' में वीर रस के साथ '"अत्र वीर औद्धत्य-स्वातन्त्र्यरसानाम् आनन्दप्रशम-पारवश्यरसैः"[2], "साध्वसविलास-अनुराग संगमरसैः"[3] तथा 'लावण्यविलासवर्णनीयरसयोश्च[4] या चत्वारश्च' रत्यमर्ष

विषय लक्षणासयादोषनिराकरणद्वारेण कार्यकरणा परांमुखीभोवलक्षण-लोकोत्तरत्वप्राप्तिव्यवसायरूप रामोत्साहं भावकास्वादयोग्यतया प्रोत्साह-यति। र० सु०, पृ० १७२।

१. अन्ये पोषासहिष्णुत्वान् नैव स्थायिपदोचितः। वही, पृ० १७०।

२. स० क०, पृ० ७१६।

३. वही, पृ० ७२२।

४. वही।

**भोज द्वारा स्वीकृत अन्य पारवश्यादि रस**

विषादजुगुप्सात्मानो 'रसः'',[1] ''रसस्तु निर्वेद एवैकः''[2] कहकर एक साथ कई नये रस प्रस्तुत किये । हो सकता है उल्लिखित रति, अमर्ष, विषाद, जुगुप्सा रसों के द्वारा वे शृंगार, रौद्र, करुण तथा बीभत्स की सूचना देना चाहते हों, किन्तु अन्य रसों की गणना तो सर्वथा नई सूझ है । इसी प्रकार उन्होंने बीस संचारी भावों से अधिक को रस के अन्तर्गत रखा है । यथा, **'रसास्तु रत्युत्कर्षधृत्युत्कण्ठावेगविस्मयमति वितर्क चिन्ता चपलताहासोत्साहस्तं भगद्गदोन्मादव्रीडावहित्थभयशंकाः विंशति'**[3], **भयोशोकविस्मयक्रोधहर्षैः अपि रसान्तरैः'**[4] या **'अत्र योषितिरोषाख्यरसान्तरतिरस्कारात्'**[5] एवं **रतावेव लज्जारोषरूपसांतरयोः प्रश्मो यथा'**[6] आदि पंक्तियों में लज्जा, रोष आदि को रस मान लिया है । भोज ने रस का विस्तार सात्विक भाव तक किया है और इस प्रकार उन्हें रसरूप में परिवर्तन में समर्थ माना है । किन्तु, इन सबको रस मानने में नवीनता प्रदर्शन की चेष्टा ही अधिक दिखाई देती है, सक्षम तर्क का प्रायः अभाव है ।

इन रसों को हम 'रस' शब्द के अत्यन्त व्यापक अर्थ में ग्रहण कर सकते हैं, विशिष्ट अर्थों में नहीं । यदि रस को केवल चमत्कार-मात्र मान लिया जाय तो पारवश्य, स्वातन्त्र्य या विलासादि को स्वीकार किया जा सकता है, अन्यथा ये या तो अत्यन्त नगण्य हैं या किसी महत् दशा का बोध कराते हैं । उदाहरणतः, विलास को भरत के समान नायिका का अलंकार-मात्र कहेंगे और संगम रस को शृंगार—लौकिक रति—का ही पराकाष्ठापन्न रूप मानने से काम चल जायगा । इन सभी के स्थायी भावों का कोई पता नहीं चल सकेगा । स्वयं भोज ने इनके स्थायी भावों का उल्लेख नहीं किया है । वे निर्वेद को रस तो मानते हैं, परन्तु उसका स्थायी भी निर्वेद ही बताते हैं । स्थायी और रस दोनों एक ही नहीं हो सकते । इसी प्रकार अनुराग रस शृंगार रस से भिन्न नहीं है । साध्वस का वर्णन पहले भयानकादि प्रसंग में आ चुका है, वह त्रास का व्यक्त रूप है । शेष पारवश्यादि रस केवल अनुभाव हैं । उनकी गणना सम्भव न होने से ही उन्हें भरतादि ने अनुभावों के अन्तर्गत अलग-अलग नहीं गिनाया

१. स० क०, पृ० ७२३ ।
२. वही ।
३. वही, ७२४ ।
४. वही, पृ० ५७४ ।
५. वही, पृ० ५७५ ।
६. स० क०, पृ० ५७६ ।

है। इनमें से कई तो भाव-मात्र भी नहीं हैं, अपितु मृगय आदि के समान क्रियाएँ-मात्र हैं। इनमें से कई के पृथक् रूप से व्यभिचारी आदि का वर्णन सम्भव नहीं है। अतः रससूत्र के अनुसार इनकी निष्पत्ति नहीं दिखाई जा सकती। सारांश यह है कि भोज ने जिन अनेकानेक रसों का नाम लिया है वे क्षण-भर के लिए चौंकाने वाले अवश्य हैं, किन्तु जब तक 'रस' शब्द का व्यवहार बहुत ही व्यापक न बना दिया जाय, अर्थात् आस्वाद में योग देने वाले प्रत्येक अंश को रस न मान लिया जाय, तब तक इन सबको रस मानना उचित नहीं दिखाई देता। विभावादि को पृथक् रूप में हम रस क्यों नहीं मान सकते, इसका वर्णन अन्यत्र किया जा चुका है।

**कार्पण्य रस**

भानुदत्त ने छठी तरंग के आरम्भ में ही **'आर्द्रताभिलाषश्रद्धस्पृहाणां स्थायीभावानाम् तत्र सत्वादिति चेन्न'**[1] कहकर वात्सल्य, लौल्य, भक्ति आदि रसों के साथ कार्पण्य नामक रस का भी उल्लेख किया है। इसका स्थायी भाव 'स्पृहा' बताया गया है। किन्तु जिस प्रकार लौल्य रस रस न होकर अनौचित्य के कारण हास्य रस मान लिया गया है, उसी प्रकार कार्पण्य को भी रस न कहकर हास्य आदि के विभाव के रूप में ही मान लेना चाहिए। किसी के दैन्य का वर्णन करके किसी के मन में कार्पण्य नहीं जगाया जा सकता। यदि दैन्य किसी अनुपयुक्त पात्र के प्रति प्रकट किया गया है, तो पाठकों में यह वर्णन हास्य का संचार करेगा। यदि वह दीनता प्रभु के प्रति प्रकट है तो भक्ति का रूप खड़ा होगा, और यदि वास्तविक दशा का चित्रण है तो करुण या दयावीर को आलम्बन तथा आश्रय-सम्बन्ध से उपस्थित करेगा। परन्तु स्वयं कार्पण्य को पृथक् रस मानना उचित नहीं होगा।

भरत ने व्रीडा को एक संचारी भाव-मात्र माना है। भोज ने लज्जा नाम से अलग एक रस का उल्लेख किया है (स०क०पृ० ५७६), यह भोज के विचारों का उल्लेख करते हुए हम दिखा आए हैं।

**व्रीडनक रस**

जैनियों के 'अनुयोगद्वार सूत्र' ग्रन्थ में व्रीडा संचारी के आधार पर ही व्रीडनक रस की कल्पना मिलती है। उक्त ग्रन्थ में भयानक रस के स्थान पर इस नवीन रस की कल्पना कर ली गई है।[2] इसका लक्षण निम्न प्रकार दिया गया है :

१. र० त०, पृ० १२५।

२. **णव कव्व रसा पण्णत्ता, तं जहा···**

**वीरो सिंगारो अब्भुओ अ रोद्दो अ होइ बोद्धव्वो।**

विनयोपचारगुह्य गुरुदारमर्यादाव्यतिक्रमोत्पन्नः ।
व्रीडनको नाम रसो लज्जाशंकाकरणलिंगः ॥

इस उदाहरण से स्पष्ट है कि व्रीडनक लज्जा का ही दूसरा नाम है। इसका क्षेत्र भयानक रस है। मलधारी हेमचन्द्र ने इस बात को स्पष्ट रूप से बता दिया है कि व्रीडनक को कुछ लोग भयानक रस मान लेते हैं, किन्तु सूत्रकार ने भयानक रौद्र के अन्तर्गत मानकर उसका पृथक् वर्णन नहीं किया है। अतएव व्रीडनक को पृथक् रूप से प्रस्तुत करने की आवश्यकता हुई।[1] हेमचन्द्र का यह तर्क जहाँ एक ओर व्रीडनक रस की पृथक्ता की पुष्टि करता जान पड़ता है वहीं उससे यह भी प्रतीत होता है कि यदि भयानक रस को पृथक् रस मान लिया जाय तो व्रीडनक को अलग मानने की आवश्यकता न रहेगी। हमारा विचार है कि व्रीडा भयानक से लेकर शृंगार तक व्याप्त है, अतएव उसे केवल भयानक में सीमित कर देना भी उचित न होगा। दूसरे, व्रीडा के विभाव आदि पर विचार करें तो वह या तो शृंगार रस का रूप उपस्थित करेंगे या भयानक का। व्रीडा स्वयं कोई निरपेक्ष रस नहीं हो सकता। उसमें स्थायी होने की भी शक्ति नहीं है। भरत ने इसी कारण उसे संचारियों में स्थान दिया है, जो उचित ही है।

डॉ० राघवन ने हरिपाल नामक किसी लेखक के अप्रकाशित ग्रन्थ 'संगीत-सुधाकर' के आधार पर तीन नये रसों—ब्राह्म, सम्भोग तथा विप्रलम्भ—का

**ब्राह्म, प्रशान्त तथा माया रस**

उल्लेख किया है।[2] हरिपाल द्वारा प्रस्तुत सम्भोग तथा विप्रलम्भ का विचार हम अन्यत्र कर चुके हैं। यहाँ ब्राह्म रस का विचार किया जायगा। इस रस को लेखक शान्त रस से पृथक् रस मानता है। वह शान्त का स्थायी भाव निर्वेद तथा ब्राह्म रस का स्थायी आनन्द मानते हैं।[3]

वेलणओ बीभच्छो हासो कलुणो पसन्तो अ। न० ऑफ र०, पृ० १४०।

१. व्रीडयति लज्जामुत्पादयति लज्जनीयवस्तुदर्शनादिप्रभवो मनोव्यलीकतादि-स्वरूपो व्रीडनकः। अस्य स्थाने भयजनकसंग्रामादिवस्तुदर्शनादिप्रभवः भयानको रसः पठ्यतेऽन्यत्र। स चेह रौद्ररसान्तरभावविवक्षणात् पृथङ् नोक्तः। वही, पृ० १४१।

२. शान्तो ब्रह्ममिथःपश्चाद् वात्सल्याख्यस्ततः परम्।
सम्भोगो विप्रलम्भः स्याद् रसास्तवेते त्रयोदशाः ॥ न० ऑफ र०, पृ० ५५।

३. निर्वेदश्च तथानन्दः प्रीतीरत्यरती तथा।
प्रत्येकं स्थायिनो भावाः क्रमात् प्रत्येकमीरिताः। वही।

शान्त तथा ब्राह्म में केवल नित्यता-अनित्यता का अन्तर है—शान्त अनित्य है और ब्राह्म नित्य। ब्राह्म सर्वप्रपंचोत्तीर्ण रस है।[1] वह शान्त का सम्बन्ध इहलोक तक मानते हैं, मोक्ष से उसका सम्बन्ध उन्हें स्वीकार नहीं है। लौकिक पदार्थ के प्रति औदासीन्य की सिद्धि के साथ मोक्ष-कामना ही ब्राह्म का मुख्य लक्षण प्रतीत होता है। किन्तु, हरिपाल के स्पष्ट विचारों के अभाव में शान्त का तिरस्कार नहीं किया जा सकता, क्योंकि शान्त की सिद्धि के लिए भी विद्वानों ने यही लक्षण बताए हैं और मोक्ष ही उसका भी उद्देश्य कहा गया है। अभिनवगुप्त ने जो उसे परमोत्कृष्ट मान लिया है, उसका भी यही कारण है कि वह मोक्ष की प्राप्ति का साधक है। तात्पर्य यह कि ब्राह्म नामक नये रस की कल्पना में कोई सार नहीं है।

ब्राह्म के समान ही 'अनुयोगद्वार सूत्र' द्वारा दिया गया 'प्रशान्त'[2] रस भी महत्वपूर्ण नहीं है। उसमें घटने वाले निर्दोषमन, अविकारितादि लक्षण शान्त रस के भी लक्षण होते हैं। बिना इन लक्षणों के शान्त की स्थिति ही सम्भव नहीं है। अतएव इस रस का उसीमें अन्तर्भाव मान लेना चाहिए। यह उससे पृथक् नहीं है।

भानुदत्त ने माया रस की नवीन कल्पना प्रवृत्ति तथा निवृत्ति को आधार मानकर की है। वे उसका स्थायी भाव मिथ्या-ज्ञान मानते हैं, सांसारिक भोगार्जक धर्माधर्म उसके विभाव हैं तथा अनुभाव हैं, पुत्र, कलत्र, विजय एवं साम्राज्यादि।[3] भानुदत्त ने इस रस की कल्पना शान्त रस की कल्पना के सन्तुलन में की है। यदि निवृत्तिपरायण शान्त रस को स्वीकार किया जा सकता है और ज्ञान, भक्ति, शम-दमादि उसके आधार माने जा सकते हैं, तो काम-क्रोधादि के आधार पर उत्पन्न मिथ्याज्ञान को शान्त के तत्त्व-ज्ञान अथवा आत्म-ज्ञान के सदृश मायारस का स्थायी क्यों न मान लिया जाय? यही एक-मात्र तर्क भानु-

१. ब्राह्मो नाम रसः सर्वप्रपंचोत्तीर्णरूपकः। नित्यः स्थिरो त एवायं पार्थक्येन प्रकीर्तितः। 'न० आव र०', पृ० ५६।

२. प्रशाम्यति क्रोधादिजनितौत्सुक्यरहितो भवत्यनेनेति प्रशान्त। परमगुरुवचःश्रवणादिहेतुसमुल्लसित उपशमप्रकर्षात्मा प्रशान्तो रस इत्यलं विस्तरेण। तथा, वही, पृ० ५८।

निर्दोषमनः समाधानसम्भवो यः प्रशान्तभावेन।
अविकारलक्षणः स रसः प्रशान्त इति ज्ञातव्यः॥ वही।

३. 'रसतरंगिणी', पृ० १६१।

दत्त की आधारभूमि ज्ञात होता है। भानुदत्त की विचित्रता यह भी है कि उन्होंने समस्त अन्य स्थायी भावों को इस रस का संचारी भाव मान लिया है, जो विद्युत् के समान आते और विलीन हो जाते हैं।[1] 'मन्दारमरन्द चम्पू' के लेखक ने भानुदत्त का ही अनुसरण करके प्रवृत्तिपरक मायारस तथा निवृत्तिपरक शान्त रस का वर्णन किया है। किन्तु हमें इस प्रकार नवीन रस के रूप में यह रस ग्राह्य प्रतीत नहीं होता। कारण यह है कि माया रस के अन्तर्गत जिस किसी भी दशा का वर्णन किया जायगा, वह निश्चित रूप से पूर्वोक्त समस्त रसों में से किसी-न-किसी एक के क्षेत्र में जा पड़ेगा। माया प्रवृत्तिपरायण है और प्रवृत्ति सांसारिक विषय-वस्तु के प्रति होती है। इसका परिणाम ही काम-क्रोधादि रूपों में प्रकट होता है। अतः यह रस भी मिला-जुलाकर इन्हीं रसों की समष्टि है। परन्तु समष्टि के एकत्व की-सी स्थिति यहाँ नहीं मानी जा सकती, क्योंकि भिन्न-भिन्न स्थितियों से भिन्न-भिन्न वस्तुओं के आधार पर ठगिनी माया भिन्न आकार-प्रकार प्रकट करेगी, जिससे उसी प्रकार के भाव का उद्बोधन होगा। इस प्रकार अन्ततः पृथकत्व की ही घोषणा करनी होगी। दूसरी बात यह है कि माया रस नाम स्वयं भ्रामक है, क्योंकि जो व्यक्ति यह समझेगा कि यह माया है, वह उस स्थिति के साथ चित्त-संवाद न कर सकेगा। सारांश यह है कि हर प्रकार से माया रस कोई पृथक् अस्तित्व रखने वाला रस स्वीकार नहीं किया जा सकता। इस सम्बन्ध में चिरंजीव[2] भट्टाचार्य के समान यह कहना कि रस नित्य, आनन्दस्वरूप तथा ब्रह्मस्वरूप होता है, जबकि मिथ्याज्ञान पर आधारित माया तुच्छ और विनाशशील होती है, अतएव रस नहीं कहला सकती, बहुत महत्त्वपूर्ण नहीं है; क्योंकि शृंगारादि सभी रस माया के ही नाना भेद हैं। अतएव केवल उपरिलिखित तर्क का ही सहारा लिया जा सकता है।

मराठी-लेखक कवि अनिल तथा श्री जावडेकर ने क्रमशः इन दो नवीन रसों का वर्णन किया है।[3] इन रसों की स्वीकृति भी संभव नहीं है। यह ठीक

१. रसतरंगिणी, पृ० १६१।

२. अत्रेदं चिन्त्यं—मायाया अनादित्वेन अजन्यत्वात् रसत्वासम्भवः। रसास्तु सर्वे जन्या एव। कथं वा कथयेत् मिथ्याज्ञानादिः मायायाः कारणमिति, शास्त्र विरुद्धत्वात्। वस्तुनस्तु आलंकारिकाणाम् मते रसो नित्यः आनन्द-रूपः। अतोऽस्य ब्रह्म स्वरूपत्वेन मायाया रसत्वासंभवः। माय हि तुच्छा बिनाशशालिनी ब्रह्मभिन्नैवेतिदिक्। 'काव्य विलास', से न० ऑफ र० में उद्धृत, पृ० १३६।

३. देशपांडे का लेख, आलोचना', वर्ष २ अंक ३।

प्रक्षोभ तथा क्रान्ति रस

है कि आज के युग में क्रान्ति की चेतना सर्वव्यापी होती जा रही है, किन्तु क्रान्ति हमारा सहजात भाव नहीं है। यह स्वभाव हो सकता है, किन्तु यह अर्जित-मात्र ही है, और स्वभाव तथा स्थायी भाव दोनों एक नहीं हैं। क्रान्ति से अधिक प्रभावशाली प्रक्षोभ ज्ञात होता है। किसी की नीचता, अपात्रता, असत्य, स्वार्थ, अन्याय आदि को देखकर सभी सज्जनों के मन में प्रक्षोभ उत्पन्न होता है। यह एक सहज व्यापार है। किन्तु इसे भी हम रसरूप में स्वीकार्य नहीं मानते। कारण यह है कि इसका अन्तर्भाव रौद्र रस में हो सकता है। रौद्र रस का सम्बन्ध भरतादि ने राक्षसी वृत्ति से माना है, इसमें सन्देह नहीं। किन्तु, इस आधार पर प्रक्षोभ को पृथक् मानने की आवश्यकता नहीं। हमारे विचार से भरतादि ने रौद्र के वास्तविक दार्शनिक स्वरूप का ही व्याख्यान किया है, तथापि रौद्र का स्थायी क्रोध दो प्रकार से उत्पन्न हो सकता है। क्रोध तामसी वृत्ति के कारण शत्रुता आदि के आधार पर भी उत्पन्न होता है और किसी को कष्ट पहुँचाते हुए देखकर उस दुष्ट के प्रति भी होता है। दोनों में थोड़ा अन्तर है। एक स्वार्थ-सम्बन्ध पर आधारित है और दूसरा परोपकार-वृत्ति पर। एक का कारण तमस् है और दूसरे का कारण सत्व। अतः एक ही क्रोध के, सूक्ष्मता से विचार करने पर, दो भेद प्रतीत होते हैं : १. सत्वज क्रोध तथा २. तमस-जनित क्रोध। तात्पर्य यह है कि यदि किसी पर होते अन्याय को देखकर अथवा किसी की असत्य उक्ति को सुनकर क्रोध उत्पन्न होता है, जिसे आप प्रक्षोभ कहना चाहें, तो भी उसे रौद्र रस में ही रखेंगे। और यदि ऐसे दृश्य को देखकर हमारे मन में एक को दण्ड देने तथा दूसरे को बचाने की बात एक-साथ उत्पन्न होती है, तो उसे संचारी-भावावस्था-मात्र कहेंगे। अतः प्रक्षोभ रस को पृथक् रस मानने में कोई युक्ति काम नहीं देती। एक बात और है, प्रो० जोग[1] के समान प्रक्षोभ को हम वीर रस में ही अन्तर्भूत करने के पक्ष में भी नहीं है। वीर रस का स्थायी भाव उत्सार है जो प्रक्षोभ के रहते नहीं रह सकता। ध्यान देने पर प्रतीत होगा कि वीर रस की स्थिति क्षोभ की प्रबलता के कारण रौद्र में परिणत होती है। प्रो० जोग का कथन है कि प्रक्षोभ तथा वीर रस को इसलिए पृथक् नहीं मानना चाहिए कि वीर में हिंसा हो जाती है और प्रक्षोभ में ऐसा नहीं होता, क्योंकि वीर के दयावीरादि भेदों मे हिंसा नहीं होती। यही सही, किन्तु दयावीरादि में उत्साह और स्थिरता बनी रहती है, चंचलता तथा रोषादि नहीं रहते, जो प्रक्षोभ के आवश्यक अंग हैं। यदि प्रक्षोभ केवल विकलता के रूप में है, प्रतिकार

१. अ० का०, पृ० १२३-१२४।

करने की चिन्ता के रूप में है, तो उसे संचारीभाव कहना संगत प्रतीत होगा और यदि वही प्रबल होकर प्रतिकार करा बैठती है, तो उसे रौद्र के अन्तर्गत क्रोध का एक रूप मान लिया जायगा। वीर के साथ जिस उत्साह का अनिवार्य सम्बन्ध है, वह प्रक्षोभ की दशा में संभव नहीं है। प्रो० जोग ने जिन 'ऐंगर', 'एनौयैंस' 'फ्यूरी' तथा 'इरिटेशन' अवस्थाओं का वीर से सम्बन्ध बताया है, वह भी वीर से उतनी सम्बधित नहीं, जितनी कि रौद्र से हैं। अतः हर प्रकार से इसे रौद्र के अन्तर्गत मानना ही उपयुक्त होगा। प्रक्षोभ की व्यंजना असूया तथा अमर्ष द्वारा भी हो सकती है। अतएव इसे भी नवीन रसों में परिगणित नहीं किया जा सकता।

प्रसिद्ध विद्वान् श्री काका कालेलकर ने 'रसों का संस्कार' शीर्षक से एक लेख लिखकर एक नवीन 'प्रेम रस' की कल्पना की है और शृंगार को उसका आलम्बन-मात्र माना है। वे कहते हैं कि "सृष्टि की रचना ही कुछ ऐसी है कि काम-वृत्ति का आरम्भ अहं-प्रेम, अर्थात् वासना से होता है। लेकिन काम, अगर धर्म के पथ से चले, तो वह विशुद्ध प्रेम में परिणत हो जाता है। विशुद्ध प्रेम में आत्म-विलोपन, सेवा और आत्म-बलिदान की प्रधानता रहती है। काम विकार है, पर प्रेम को कोई विकार नहीं कहता, क्योंकि उसके पीछे हृदय-धर्म की उदात्तता रहती है। यहाँ रूढ़ि-धर्म या शास्त्र-धर्म को मैं धर्म नहीं कहता। मेरा मतलब है आत्मा के विभावानुसार प्रकट हुए हृदय-धर्म से।

**प्रेम तथा विषाद रस**

"शृंगार आरम्भ में भोग-प्रधान होता है, पर, हृदय-धर्म की रासायनिक क्रिया से यह भावना-प्रधान बन जाता है। यह रसायन और परिणति ही काव्य और कला का विषय हो सकती है। इसे हम 'प्रेम रस' कह सकते हैं।"[1]

काका साहब से पूर्व संस्कृत-विचारकों के मध्य भी इस विषय पर विचार उपस्थित किये गए थे। कवि कर्णपूर गोस्वामी[2] ने स्पष्टतः वात्सल्य, भक्ति

१. सा० शि०, पृ० ११२-११३।

२. अत्र चित्तद्रव : स्थायी। स चोभयनिष्ठः। आलम्बनमन्योन्यम्। उद्दीपन-मन्योन्यगुणपरिमलः अनुभावो विशिष्य निर्वचनाभावः। व्यभिचारी मत्यौत्सुक्यादिः। परोक्षः श्री कृष्णराधयोः, सामाजिकानां प्रत्यक्षः। प्रेम रसे सर्वे रसा अन्तर्भवन्तीत्यत्र महीयानेव प्रपञ्चः।···वयन्तु प्रेमाऽङ्गी, शृंगारोऽङ्गमिति विशेषः। तथा च—

उन्मज्जन्ति निमज्जन्ति प्रेम्न्यखण्डरसत्वतः।
सर्वे रसाश्च तरङ्गा इव वारिधौ।। अ० कौ०, पृ० १४८–४६

आदि रसों को मानने के साथ-साथ प्रेम रस की भी स्थापना की है। काका साहब के समान गोस्वामी भी प्रेम को अंगी रस स्वीकार करते हैं और शृंगारादि को अंग रस के रूप में मानते हैं। उन्होंने कहा है कि प्रेम रस अखण्ड रस-सागर है, जिसमें अन्य सभी रस-भाव तरंग के सदृश उन्मज्जन या निमज्जन करते रहते हैं। उनका विचार है कि इस रस का स्थायी 'चित्तद्रव्य' है, जो उभयनिष्ठ (राधा-कृष्णनिष्ठ) है। दोनों एक-दूसरे के लिए आलम्बन हैं। अन्योन्य गुण ही उद्दीपन है। मति, औत्सुक्यादि व्यभिचारी भाव हैं और राधाकृष्ण-सम्बन्ध से वह परोक्ष तथा सामाजिक सम्बन्ध से प्रत्यक्ष माना जाता है। इसीमें समस्त रसों का अन्तर्भाव हो जाता है। शास्त्रीय विकास को देखने से इस प्रकार के अन्तर्भाव करने वाले प्रयत्नों की एक अलग ही कथा है। इसी प्रकार प्रेम रस की कल्पना भी है। इस रस की कल्पना भी व्यापक मानवीय एकता की भावना के आधार पर की गई है, किन्तु इस प्रकार यदि मानने लगेंगे तो हम केवल राग-द्वेषात्मक द्वैत स्थिति तक ही रह जायंगे और तब केवल दो ही रस सिद्ध होंगे। इसी प्रकार की कल्पना के कारण 'विषाद रस' की कल्पना का भी जन्म हुआ है। रस-विवेचन के समय हमें धार्मिक दृष्टि की अपेक्षा व्यावहारिक दृष्टि का सहारा अधिक लेना चाहिए। उस दृष्टि से देखें तो मानवीय एकता की स्थापना करने वाले साहित्य का भी आनन्द हमें विश्लेष-पद्धति से ही मिलता दिखाई देगा। हम जीवन की जटिल परिस्थितियों का अनुभव पृथक् और सूक्ष्म रूप से करते हैं, अतएव किसी अखण्ड रस का महत्त्व उतना नहीं है, जितना भिन्न व्यवहारों पर उठे हुए रसों का। हम भिन्न भावों के रूप में ही आस्वाद करते हैं, भले ही उसका परिणाम मानवीय एकता ही हो।

काका कालेलकर के अनुसार रसों का शुद्धीकरण वांछनीय है। शृंगार को वह काम पर आधृत होने के कारण गौण मानते हैं। प्रेमरस का सम्बन्ध उनके विचार से शुद्ध-बुद्ध आत्मा से है और उसका परिणाम होता है आत्म-बलिदान या तादात्म्य। भरत ने शृंगार 'उज्ज्वल वेषात्मक' कहा है। वे उसमें पारस्पर्य को ही प्रमुख मानते हैं, शृंगार में एकांगिता सह्य नहीं है। जिस प्रकार परलोक-साधना के साथ-साथ इहलोक-साधना भी किसी सीमा तक आवश्यक है, उसी प्रकार शृंगार का यह मिथुन-भाव, जो सृष्टि का आदि कारण है, भी तिरस्करणीय नहीं है। यह बात दूसरी है कि उसके नितान्त नग्न रूप का वासनात्मक चित्रण निन्दनीय हो। कामुकता उत्पन्न करने वाली रचना साहित्य नहीं, किन्तु शृंगार के उज्ज्वल रूप का चित्रण करने वाला साहित्य भी तिरस्कार्य नहीं है। यह बताने की आवश्यकता नहीं है कि उसी मधुर भाव पर आश्रित

वैष्णव कवियों के अनन्त छन्द सहृदय को किस प्रकार मोह लेते हैं और कालुष्य को पास भी नहीं फटकने देते। कालुष्य तो बहुत-कुछ सहृदय की अपनी मानसिक अवस्था पर भी निर्भर करता है। अतएव केवल काव्य पर इस प्रकार का दोषारोप बहुत संगत नहीं जान पड़ता। इस दृष्टि से शृंगार की आवश्यकता तो बनी ही रहती है, प्रेम भी बहुविध होकर भिन्न नामों से उपस्थित हुआ करता है। एक-मात्र 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना की स्पष्ट प्रतीति तो काव्य से नहीं होती, न उसका वह अनिवार्य लक्षण ही है। साहित्य में इस प्रकार का पूर्ण शुद्धिवाद प्रचलित करना कठिन है।

इसी प्रकार हिन्दी के प्रसिद्ध उपन्यासकार लेखक श्री इलाचन्द्र जोशी ने अपनी ओर से एक नवीन 'विषाद' नामक रस की कल्पना को जन्म दिया है। और उसे सभी काव्यों में व्याप्त मूलतत्त्व के रूप में खोज निकाला है। संसार के समस्त उत्तम काव्यों में उन्हें विषाद-रस ही रमा हुआ दिखाई देता है। जोशी जी लिखते हैं : "विषाद रस अलंकार-शास्त्र के करुण रस से अभिव्यक्त नहीं हुआ है, बल्कि करुण रस ही इस महारस का एक अंग है। जब कवि प्रतिदिन के सुख-दुःख का तथा महत्त्वाकांक्षाओं की पूर्ति में मनुष्य को पग-पग पर प्राप्त होने वाली बाधाओं का चित्र अंकित करने बैठता है, तब उस चित्रांकन से जो रस उद्वेलित होता है वही विषाद रस है।[1]

जोशीजी की यह कल्पना हमारे विचार से भानुदत्त की माया रस की कल्पना अथवा काका कालेलकर महोदय की प्रेम-रस की कल्पना के समान है और उनकी उक्ति की तुलना पंतजी की निम्न अतिव्याप्तिमूलक पंक्तियों से सहज ही की जा सकती है कि :

**वियोगी होगा पहला कवि,**
**आह से उपजा होगा गान।**
**उमड़कर आँखों से चुपचाप,**
**बही होगी कविता अनजान ॥**

किन्तु, जिस प्रकार पंतजी का कथन सभी कवियों के लिए सभी कालों में निश्चय ही सत्य नहीं है, उसी प्रकार जोशीजी की कल्पना भी सत्य नहीं है। करुण रस के अन्तर्गत केवल मृत्यु ही नहीं वर्णित होती, अपितु इष्ट-नाश के अन्तर्गत स्पष्टतः विभव-नाश, वध, कैद तथा दुःखानुभूति को भी स्वीकार किया गया है। अतः करुण को यदि इस व्यापक रूप में देखा जाय, तो विषाद

१. 'विश्लेषण', पृ० १४६।

रस की चिन्ता न करनी पड़ेगी। उसे रस मानते ही इसके स्थायी भाव का भी परिचय देना होगा, जो संभव नहीं जान पड़ता या कम-से-कम जोशीजी ने इसकी चर्चा नहीं ही की है। जहाँ तक विषाद की व्याप्ति का प्रश्न है, वह केवल करुण में ही नहीं, शान्त तथा भयानक में भी संचारी बनकर उपस्थित हो सकता है, किन्तु वहाँ विषाद की छाया इतनी गहरी नहीं होती कि वह इनके स्थायी भावों को ढक दे। इसी प्रकार 'महाभारत' आदि में चाहे विषाद की परिव्याप्ति कितनी ही क्यों न हो, फिर भी वह कर्त्तव्य-कर्म के प्रति जाग्रत उत्साह आदि को दबा नहीं सका है। परिणति की अवस्था में भी विषाद की रेखा के साथ-साथ कर्त्तव्य की उज्ज्वलता का प्रभाव पड़े बिना नहीं रहता। यह तो प्रधान रसों की संचारी दशाएं-मात्र हैं, अतः विषाद को अलग एक रस मानने की आवश्यकता नहीं जान पड़ती।

इस प्रकार नवीन रसों की उद्‌भावना के आधारभूत सिद्धान्तों का रस-परिपाक की दृष्टि से विचार करते हुए हम शान्त, भक्ति तथा वात्सल्य को अष्टेतर रस मानते हैं, किन्तु शेष अनेकानेक नये नामों में शास्त्रीय दृष्टि से आकर्षण नहीं जान पड़ता। अतएव अब हम आचार्यों द्वारा स्वीकृत परिनिष्ठित शेष आठ रसों का वर्णन करते हुए उनके अन्तर्गत उपस्थित होने वाले कतिपय मुख्य प्रश्नों पर विचार करेंगे। विस्तृत परिचय के लिए पाठक किसी अन्य ग्रन्थ का सहारा ले सकते हैं।

**परिनिष्ठित रस**

## शृंगार रस

**स्वरूप-निरूपण**

शृंगार रस का स्थायी भाव 'रति' है। भरत ने इसे उज्ज्वलवेषात्मक, शुचि और दर्शनीय बताया है।[1] उत्तम प्रकृति के युवक-युवती की रति ही शृंगार का वर्ण्य विषय है। शृंगार शब्द की रचना 'शृंग' तथा 'आर' इन दो शब्दों के योग से हुई है। 'शृंग' का अर्थ है कामोद्रेक; और 'ऋ' धातु से व्यवस्थित 'आर' शब्द गत्यर्थक है। अतः कामोद्रेक की गति अथवा प्राप्ति को शृंगार का वर्ण्य विषय मानने का कारण इसके नाम से ही स्पष्ट हो जाता है। साहि-साहित्यदर्पणकार ने बताया है कि कामदेव के उद्‌भेद अर्थात् अंकुरित होने को शृंग कहते हैं। उसकी उत्पत्ति का कारण अधिकांश उत्तम प्रकृति से युक्त रस 'शृंगार' कहलाता है। पर-स्त्री तथा अनुराग-शून्या वेश्याओं के अतिरिक्त

१. ना० शा० चौ०, पृ० ७३।

अन्य नायिकाएँ तथा दक्षिण आदि नायक इस रस के आलम्बन विभाव, चन्द्रमा चन्दन, भ्रमर आदि उद्दीपन विभाव, अनुरागपूर्ण भ्रकुटि-भंग तथा कटाक्ष अदि अनुभाव एवं उग्रता, मरण, आलस्य तथा जुगुप्सा के अतिरिक्त अन्य निर्वेदादि इसके संचारी भाव होते हैं। इसका स्थायी भाव रति है और देवता स्वयं भगवान् विष्णु हैं। वर्ण श्याम है।

मुख्यतः नायक-नायिका के सम्बन्धों की कल्पना करके उनका संयोग और वियोग अथवा सम्भोग तथा विप्रलम्भ नामक भेदों में विभाजन किया गया है। साहित्यिक क्षेत्र में इसी वर्णन के भेदोपभेदों का वर्णन किया जाता है। इन भेदों के अतिरिक्त चतुर्वर्ग के आधार पर भी इसका वर्गीकरण किया गया है, किन्तु उसका प्रचलन नहीं दीख पड़ता।

**भेद-वर्णन**

नायक-नायिका के परस्पर अनुकूल दर्शन, स्पर्शन तथा आलिंगनादि व्यवहार को संयोग कहते हैं। बहिरिन्द्रिय-संयोग ही संयोग के नाम से वर्ण्य है[1], किन्तु शृंगार के अन्तर्गत इसका तभी ग्रहण होता है जब यह अन्योन्य तथा अनुकूल रूप में उपस्थित किया जाता है। बलात्कार के समान अनुचित संयोग का वर्णन अथवा किसी एक की ओर से रति का अधिक अथवा न्यून प्रदर्शन संयोग शृंगार का उदाहरण न बनकर केवल शृंगार-रसाभास का प्रदर्शक बना रह जाता है।[2] इसके विपरीत पंचेन्द्रियों के सम्बन्धाभाव को वियोग-शृंगार कहते हैं।[3] पंचेन्द्रिय-सम्बन्धाभाव का अभिप्राय केवल समागम-अभाव नहीं है, अपितु उससे दर्शन आदि समागम विरहित स्थिति की भी सूचना मिलती है। अतएव विप्रलम्भ केवल समागम-अभाव की दशा नहीं है, बल्कि वह सम्मिलनाभाव की दशा है।

आरम्भकर्त्ता, प्रकाशन तथा स्तर-भेद के विचार से संयोग के कई भेदों

१. तत्र दर्शनस्पर्शनसंलापादिभिरितरेतरमनुभूयमानं सुखं परस्पर संयोगेनोत्पद्यमान आनन्दो वा संयोगः। संयोगो बहिरिन्द्रियसम्बन्धः।
र० त०, पृ० १२८।

२. यूनोः परस्परं परिपूर्णः प्रमोदः सम्यक्सम्पूर्णरतिभावो वा शृंगारः। यूनोरेकत्र प्रमोदस्य रतेर्वाधिक्ये न्यूनतायां व्यतिरेके वा परिपूर्तेरभावात् रसाभासत्वमिति। वही।

३. यूनोरन्योन्यं मुदितानां पंचेन्द्रियाणां सम्बन्धाभावोऽभीष्टाप्राप्तिर्वा विप्रलम्भः। र० त०, पृ० १३६।

का वर्णन किया गया है। यह भेद संयोग की व्यापक स्थितियों को देखते हुए मोटे तौर पर समझने के लिए ही स्वीकार किये जा सकते हैं, आत्यन्तिक नहीं माने जा सकते। वस्तुतः संयोग की अगणित अवस्थाओं के कारण इसके भेद भी अगणेय हैं। आरम्भकर्त्ता के विचार से इसके नायकारब्ध तथा नायिकारब्ध, प्रकाशन के विचार से प्रकाश और प्रच्छन्न अथवा स्पष्ट और गुप्त एवं स्तर-भेद के विचार से संक्षिप्त, संकीर्ण, सम्पन्नतर तथा समृद्धिमान नामक भेद किये गए हैं।

**संयोग शृंगार के भेद**

आरम्भकर्त्ता के विचार से किये गए पूर्वोक्त दो भेदों में हम उभयारब्ध एक और भेद जोड़ना चाहते हैं, जिसका उपयोग ऐसे स्थलों पर किया जा सकता है, जहाँ निम्न छन्द की भाँति आरम्भकर्त्ता का निश्चित संकेत न मिलता हो।

दोऊ जने दोऊ के अनूप रूप निरखत,
पावत कहूँ न छबि-सागर को छोर हैं।
'चिन्तामनि' केलि के कलानि के बिलासनि सों,
दोऊ जने दोउन के चित्तन के चोर हैं॥
दोऊ जने मन्द मुसकानि सुधा बरसत,
दोऊ जने छके मोद मद दुहूँ ओर हैं।
सीताजी के नैन रामचन्द्र के चकोर भये,
राम-नैन सीता-मुखचन्द्र के चकोर हैं॥

श्रीमदच्युताचार्य ने संयोग तथा वियोग शृंगार के स्वकीया तथा परकीया नायिका-सम्बन्ध से स्पष्ट तथा गुप्त नामक दो-दो भेद माने हैं। स्वकीया के प्रति अथवा उसके द्वारा किया गया प्रेम सभी की जानकारी की बात है, अतः वह स्पष्ट है, किन्तु परकीया से गुप्त प्रेम ही सम्भव हो सकता है या होता है, इस विचार से वह गुप्त कहलाता है। युवक-युवती के सम-विषम होने पर यह भी आठ प्रकार का हो जाता है।[1]

आचार्य केशव ने प्रियतम, प्रिया तथा अन्तरंग सखी की जानकारी तक सीमित रहने वाले शृंगार को प्रच्छन्न तथा जिसे सब अपने-अपने चित्त में जानते हैं उसे प्रकाश शृंगार की संज्ञा दी है।[2] वस्तुतः न तो स्वकीया-परकीया के आधार पर किया जाने वाला भेद ही उचित जान पड़ता है और न केशव-कृत भेद ही। परकीया-प्रेम भी सदैव छिपा नहीं रहता, अन्यथा ईर्ष्या-

१. सा० सा०, ४।६६।
२. र० प्रि०, पृ० ११।

मान के वर्णन की आवश्यकता ही न होती। इसी प्रकार प्रौढ़ा स्वकीया का प्रेम सभी पर प्रकट होता है, उसे छिपाव की आवश्यकता नहीं रहती, अतएव केशव-कृत भेद भी पूर्णतया स्थिर भेद के रूप में ग्रहण नहीं किया जा सकता। इस प्रकार के भेद-वर्णन का कोई विशेष महत्त्व नहीं जान पड़ता।

स्तर-भेद से शृंगार-भेद का उल्लेख शिंगभूपाल ने किया है। शारदातनय को भी ये भेद मान्य हैं।[1] शील-संकोच के कारण लज्जादि उपचारों से अपने मनोभावों की अभिव्यक्ति संक्षिप्त, किसी त्रुटि के कारण संकोचसहित अपने भावों का प्रकाशन संकीर्ण, भय, त्रुटि अथवा संकोचविरहित भाव प्रकाशन सम्पन्नतर तथा सम्भोग की बार-बार इच्छा का प्रकाशन समृद्धिमान कहलाता है। इन भेदों को हम मुग्धा से प्रौढ़ा तक की परिवर्तित नाना अवस्थाओं के आधार पर भी स्वीकार कर सकते हैं और किंचित् भेद के साथ इन्हें संयोग के सोपान भी कह सकते हैं। हमारे विचार से इनके भी नायक-नायिका के सम्बन्ध से दो-दो भेद किये जा सकते हैं। फिर भी नायक-नायिका के विचार से किये जाने वाले इन भेदों को महत्त्वपूर्ण नहीं कहा जा सकता, क्योंकि शृंगार के सभी भेदों के इस दृष्टि से भेद गिनाये जा सकते हैं, चाहे संयोग-वर्णन हो अथवा वियोग-वर्णन।

### विप्रलम्भ के भेद

विप्रलम्भ शृंगार के भेदों के सम्बन्ध में भी पर्याप्त भिन्नता देखने में आती है। ध्वन्यालोककार यदि अभिलाष, ईर्ष्या, विरह, प्रवास, देश-काल, आश्रय तथा अवस्थादि भेद से विभक्त करते हैं और फिर भी उसे अपरिमेय कहते हैं[2] तो भानुदत्त देशान्तरगमन, गुरुजनाज्ञा, अभिलाष, ईर्ष्या, शाप, समय, देव, उपद्रव के विचार से आठ प्रकार का मानते हैं।[3] काव्यप्रकाशकार यदि अभिलाष, ईर्ष्या, विरह, प्रवास तथा शाप हेतुक मानते हैं[4] तो साहित्यदर्पणकार पूर्वानुराग, प्रवास, मान और करुणात्मक नामक भेद उपस्थित करते हैं।[5] वस्तुतः 'ध्वन्यालोक' तथा 'रसतरंगिणी' में कथित भेदों को कारण-मात्र मानकर प्रवास आदि मुख्य भेदों में अन्तर्भुक्त करने से काम चल जायगा, अतः इन नामों के फेर में पड़कर दृष्टिभ्रम से ग्रस्त होने की आवश्यकता नहीं। शास्त्रों में की

१. र० सु०, छं० २२१-२२५। भा० प्र०, पृ० ८७।
२. 'ध्वन्यालोक', पृ० २१७।
३. र० त०, पृ० १३६।
४. का० प्र०,।
५. सा० द०, हि०।

गई विस्तृत चर्चा से सामान्य पाठक की जानकारी को ध्यान में रखकर हम यहाँ इन भेदों के पृथक् वर्णन से बचकर केवल कुछ मुख्य बातों की ओर ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। संकेत के लिए विप्रलम्भ के भेदों को निम्न रूप में प्रदर्शित किये देते हैं :

विप्रलम्भ शृंगार —

- १. पूर्वानुराग
  - (१) श्रवण : गुण–श्रवण
  - (२) दर्शन : प्रत्यक्ष, चित्र, स्वप्न, इन्द्रजाल।
- २. मान —
  - (१) प्रणयमान : नायकगत, नायिकागत, उभयगत।
  - (२) ईर्ष्या या सहेतुक मान : केवल नायिकागत ॥
    - लघु
    - गुरु
    - मध्यम
- ३. प्रवास —
  - (१) कार्यज–
    - यास्यत्प्रवास
    - गच्छत्प्रवास
    - गतप्रवास
  - (२) शाप–
    - ताद्रूप्य
    - वैरूप्य
  - (३) संभ्रम–
    - उत्पात, मानुष, दिव्य, बात, परचक्र आदि जन्य
- ४. करुण
- ५. विरह-हेतुक

इन भेदों का भी सूक्ष्म विचार करने में अनेक शास्त्रकार प्रवृत्त रहे हैं और नवीन उपभेदों की समयानुकूल स्थापना करते रहे हैं। उदाहरणतः, राय शिवदास[1] नामक हिन्दी लेखक ने 'सरस ग्रन्थ' के षष्ठ विलास में श्रवण के बोल-श्रवण, पत्र-श्रवण, नाद-श्रवण तथा धुनि-श्रवण नामक अतिरिक्त भेदों

---

**१. विशेष परिचय के लिए देखिए हमारा लेख, 'सम्मेलन पत्रिका', भाग ४३ संख्या ४।**

का उल्लेख किया है। चित्र-दर्शन को उन्होंने दर्पण, जल तथा मणि के विचार से तीन प्रकार का बताया है और साक्षात् दर्शन के पटान्तर-दर्शन तथा जवनिकान्तर दर्शन दो भेद किये हैं। इसी प्रकार कविकर्णपूर गोस्वामी ने 'अलंकारकौस्तुभ' में पूर्वानुराग की नीली, कुसुम्भ, मंजिष्ठा नामक तीन अवस्थाओं के साथ 'हारिद्र' नामक एक अन्य अवस्था का वर्णन किया है और उनके टीकाकार का कथन है कि इसे अन्य लोग 'श्यामाराग' कहते हैं। यह शीघ्र ही नष्ट हो जाता है और शोभित भी नहीं होता।[1] इस प्रकार के अनेक कारणों या सहायक उपादानों को ध्यान में रखकर इन भेदों की संख्या बढ़ाई जा सकती है। परन्तु यहाँ हम मान तथा प्रवास विप्रलम्भ के भेदों के सम्बन्ध में विशेष रूप से ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। विप्रलम्भ के इन दोनों भेदों के उपभेदों के सम्बन्ध में दी गई परिभाषाओं आदि से पर्याप्त मतभेद का पता चलता है, उदाहरणत: मान के लघु, मध्यम तथा गुरु नामक भेदों के केशव, मतिराम आदि के लक्षण नहीं मिलते। केशवदास के अनुसार अन्य नारी की ओर प्रियतम को देखते हुए पाकर अथवा सखी द्वारा नायक की परस्त्री में अनुरक्ति की सूचना पाकर किया जाने वाला मान लघु मान कहलाता है। प्रियतम को परस्त्री से बात करते देखकर किया गया मान मध्यम मान तथा गोत्रस्खलन, उत्स्वप्नायित अथवा भोगांक-दर्शनजन्य मान गुरु मान होगा।[2] किन्तु मतिराम प्रियतम के मुख से परस्त्री का नाम सुनकर किये जाने वाले मान को मध्यम मान ही मानते हैं।[3] 'रसमोदक हजारा'[4] तथा 'रसकलिका'[5] के लेखक भी मतिराम के लक्षण का ही अनुकरण करते हैं। कवि देव ने एक दोहे में ही इन तीनों को समेटते हुए कहा है कि देखते देखकर किया गया मान लघु, नाम-श्रवणजन्य मान मध्यम तथा भोगांक-दर्शनजन्य मान गुरु कहलाता है।[6] हमारा विचार है कि भेद का मूल आधार अपराध की गहनता तथा मान का स्थायित्व होना चाहिए। जितना ही गम्भीर अपराध होगा, उतना ही मान भी तीव्र और

१. 'अलंकार-कौस्तुभ', पृ० १६६।
२. र० प्रिया०, ६।१५।३।
३. 'रसराज', पृ० ६८।
४. र० मो० ह०, पृ० २८७।
५. 'रसकलिका', पृ० ७८।
६. पति पै रति तिय चिन्ह लखि, करे पिया गुरु मान।
मध्यम ताको नाम सुनि, दरसन ता लघु मान॥
'नरवस' में उद्धृत, पृ० ३७५।

स्थायी होगा। तीव्र मान कभी क्षण स्थायी बनकर नहीं रह सकता। इस दृष्टि से दृष्ट-सम्भोग अथवा भोगांक-दर्शन-जन्य मान अन्य प्रकार के मान से अधिक तीव्र तथा स्थायी होगा। प्रामाणोपलब्धि ही वहाँ मान का कारण है। इसी प्रकार श्रवण के दो भेद करते हुए हम कह सकते हैं कि यदि प्रियतमा अपने कानों से प्रियतम को परस्त्री से प्रेमालाप करते हुए सुन लेती है, तो उसका प्रभाव भी प्रत्यक्ष के समान ही तीव्र होगा और उस अवस्था में होने वाला मान भी गुरु मान होगा, किन्तु सखी अथवा दासी से इस प्रकार की सूचना पाकर किया जाने वाला मान इस प्रकार का न होगा। इस अवस्था में निश्चय और विश्वास को अनुमान का सहारा लेना पड़ेगा। इसी प्रकार गोत्रस्खलन तथा उत्स्वप्नायित कारणजनित मान भी साक्षात् दर्शन के समान प्रभावशाली न होगा, साथ ही एकदम अनिश्चित भी न होगा। अतएव इसे मध्यम मान कहा जा सकता है। शेष लघु कहलायगा।

मान-विप्रलम्भ के समान ही प्रवास-विप्रलम्भ के सम्बन्ध में भी एकाध बात विचारणीय है। दशरूपककार ने प्रवास की सम्भावना, तदर्थ उद्यतता तथा सम्पन्नता के विचार से क्रमशः यास्यत्प्रवास, गच्छत्प्रवास एवं गतप्रवास नामक भेद उपस्थित किये थे, जिन्हें भावी, भवन् और भूत अथवा भविष्यत्-वर्त्तमान एवं भूत प्रवास भी कहा जाता है। इनमें से वर्त्तमान तथा भूतप्रवास का भेद हिन्दी के एकाध लेखक ठीक से नहीं कर सके हैं। उदाहरणतः श्री हरिशंकर शर्मा ने मतिराम के निम्न छन्द को, जो कि वस्तुतः प्रवास की सम्पन्नता के कारण भूत प्रवास का उदाहरण है, वर्त्तमान प्रवास का उदाहरण मान लिया है।[1] वर्त्तमान शब्द से उन्होंने वर्त्तमान काल का अर्थ ग्रहण करके ही ऐसा किया है। वस्तुतः वर्त्तमान का अर्थ है, जो अभी हो ही रहा है, जिसमें जाने का उद्योग दिखाया गया है, न कि यह कि प्रवास हो चुका है। 'मतिराम' का छन्द इस प्रकार है :

> **धुरवानि की धावनि मानो अनंग की तुंग धुजा फहरान लगी।**
> **'मतिराम' समीर लगे लतिका बिरही बनिता बहरान लगी॥**
> **मन में अलि ह्वै छिति में अलकै चपला की छटा छहरान लगी।**
> **परदेस में पीउ सँदेस न पायो पयोद घटा घहरान लगी।**

इसी प्रकार बाबू गुलाबरायजी ने भी इन्हीं नामों के कारण वर्त्तमान प्रवास के निम्न उदाहरण को भविष्यत् प्रवास का उदाहरण मान लिया है।[2] किन्तु

१. र० र०, पृ० ४८६।
२. 'नवरस,' पृ० ३८६।

शिगभूपाल इसे स्पष्ट रूप से वर्त्तमान-प्रवास का ही उदाहरण मानते हैं।[3] कारण यह है कि यहाँ प्रिय जाने को उद्यत दिखाया गया है, भविष्यत् काल में जाने वाला नहीं है। श्लोक है :

**यामीति प्रियपृष्टायाः प्रियायाः कण्ठवर्त्मनि ।**
**वचो जीवितयोरासीत् पुरो निस्सरणे रणः ॥**

संयोग तथा विप्रलम्भ के अतिरिक्त शृंगार के दो प्रकार के भेद और किये गए हैं। एक का सम्बन्ध अभिनय से है और दूसरे का फलप्राप्ति से।

त्रिविध शृंगार

प्रथम के अन्तर्गत वाक्, नेपथ्य तथा क्रियात्मक नामक तीन भेद आते हैं और दूसरे के अन्तर्गत चतुर्वर्ग के आधार पर धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष नामक चार भेद।

शारदातनय ने अभिनयाश्रित भेदों को समझाते हुए कहा है कि "भावगर्भ, रहस् संयुत, मधुर, नर्म, पेशल, सुवृत्त शृंगार वाचिक होता है। वस्त्र, अंग-राग, माला आदि से युक्त शरीर तथा यौवन-सम्पन्न अंगों से प्रकट होने वाला शृंगार आंगिक तथा दन्तच्छेद, सीत्कृत, चुम्बन, चूषण, भाव, हेला, केलि, शयनादि उपचार तथा संगीत आदि के सहारे प्रदर्शित शृंगार को क्रियात्मक कहते हैं।"[1] मातृगुप्त ने रसानुरूप आलाप, श्लोक, वाक्य या पद-पाठमयी नाना अलंकारयुक्त वाणी को वाचिक बताया है। कर्म, रूप, वय, जाति, देशकाल का अनुवर्त्तन करने वाली वस्तुओं या माला, आभूषण तथा वस्त्र आदि धारण करने से नेपथ्य अथवा आंगिक शृंगार की सृष्टि होती है और रूप, यौवन, लावण्य, स्थैर्य, धैर्य आदि गुणयुक्त शृंगार स्वाभाविक कहलाता है। यही नाट्य में प्रशंसनीय होता है।[3] इसे क्रियात्मक भी कह सकते हैं। ध्यान से देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि इनका सम्बन्ध नाट्य-प्रसंगों से अधिक है और ये आन्तरिक दशाओं के बाह्य-प्रकाशन-मात्र हैं और अनुभावों के अन्तर्गत आते हैं।

इसी प्रकार धर्मपूर्वक व्रत-नियम आदि के पालन के कारण अत्यधिक प्रार्थित तथा हितकर वस्तु की अनेक प्रकार से प्राप्ति धर्म-काम है, जिसे शारदातनय भोग-शृंगार भी कहते हैं।[4] अर्थ-शृंगार दो रूपों में उपस्थित होता है।

१. र० सु०, श्लोक २१७ के उदाहरणस्वरूप।
२. भा० प्र०, पृ० ६४।
३. न० आ० र०, पृ० १५३।
४. ना० शा० चौ०, २०।७७, तथा भा० प्र०, पृ० २४६।

इसमें या तो अर्थ-प्राप्ति दिखाई जाती है अथवा अर्थ-प्राप्ति के विचार से स्त्री-सुखोपभोग दिखाया जाता है।[1] शारदातनय उसी काम को अर्थ-शृंगार की संज्ञा देते हैं जो अर्थावाप्ति के कारण विभव, भोग तथा आस्वाद-सुख उत्पन्न करता है।[2] इस प्रकार वह दोनों रूपों को एक में मिला देते हैं। काम-शृंगार के अन्तर्गत कन्या-विलोभन, रमण आदि का वर्णन आता है।[3] शारदातनय ने परदारा-प्रेम, द्यूत, सुरा-पान, मृगया आदि के भोग को इसीमें जोड़कर इसे 'ललित' की संज्ञा दी है। मोक्ष-कामना की तृप्ति ही मोक्ष-शृंगार है।

रामचन्द्र-गुणचन्द्र तथा दामोदरगुप्त का विचार है कि अपनी पत्नी के प्रति प्रदर्शित शृंगार धर्म-शृंगार का रूप धारण कर लेता है, उसका सम्बन्ध धार्मिक होता है। इसी प्रकार गणिका के साथ हमारा सम्बन्ध पापमय न कह-लाने के कारण धर्म का ही क्षीण रूप उपस्थित करता है। वस्तुतः काम-शृंगार की सिद्धि परस्त्री तथा कन्या के सम्बन्ध में होती है। वेश्याओं के साथ अर्थ-सम्बन्ध होने के कारण वह शृंगार हीन सिद्ध होता है। परकीया का प्रेम उप-लब्ध करना, उससे सम्बन्ध स्थापित करना और उसकी स्वीकृति पाना बड़ा ही कष्टसाध्य होने के कारण अन्त में आनन्ददायक होता है। दामोदरगुप्त, नील-कण्ठ दीक्षित तथा अन्य विचारक इस विषय में एकमत हैं।[4] इसलिए काम-शृंगार का वास्तविक महत्त्व इसे ही प्रदान किया जाना चाहिए।

भोज भी काम-शृंगार को रति-शृंगार का पर्याय मानते हैं। उन्होंने अहंकार-शृंगार तथा रति-शृंगार दोनों के ये चार भेद किये हैं। 'शृंगार-प्रकाश' में १८वें अध्याय से २१वें अध्याय तक भरत से मिलता-जुलता अहंकार-शृंगार का वर्णन किया गया है। मोक्ष-शृंगार के सम्बन्ध में उनका मत विशेष उल्लेखनीय है। मोक्ष विक्रियाहीन निर्विशेष अवस्था है। अतएव भोज मोक्ष-प्राप्ति के प्रयत्न में ही मोक्ष-शृंगार की सिद्धि मानते हैं। इसका सम्बन्ध उन्होंने ज्ञानी, कर्मयोगी, संन्यासी तथा मुमुक्षु-गृहस्थ से माना है। मुमुक्षु-गृहस्थ धीर-प्रशान्त नायक होता है और वैदिक रीति से विवाहित उसकी प्रिया नायिका कहलाती है। इसी प्रकार धर्म-काम-शृंगार का सम्बन्ध एकपत्नीव्रती सद्-गृहस्थ की उदात्त काम-भावना से है। अर्थ-काम व्यक्ति की भौतिक वैभव की प्राप्ति-इच्छा से सम्बन्धित है और उदयन-जैसे नायक में दिखाई देता है।

१. ना० शा० चौ०, २०।७८।

२. वही, २०।७९।

३. भा० प्र०, पृ० २५०।

४. राघवन, शोध-प्रबन्ध, पृ० ४८६-७।

स्वास्थ्य तथा वैभव की हानि न होने तक ही इसको ग्राह्य माना जाता है, इस कारण स्वप्रिया के अतिरिक्त अन्यत्र इसकी स्थिति चिन्तनीय ही कही जायगी। काम-शृंगार को भोज सभी स्त्रियों के प्रति मानते हैं। इसका नायक धीर-ललित होता है। धर्म-शृंगार मोक्ष-शृंगार का हल्का रूप है, जिसमें सद्गृहस्थ पत्नी सहित धर्म-कार्य में प्रवृत्त दिखाई देता है।[1]

आस्वाद की दृष्टि से देखें तो शृंगार के चतुर्वर्ग पर आश्रित उक्त भेद व्यापक अर्थ में काम और रति पर आधारित होते हुए भी भिन्न रस-भूमियों में जा पड़ते हैं अथवा संयोग-वियोग की अनेकानेक स्थितियों में सिमट जाते हैं। मोक्ष-शृंगार को शान्त और भक्ति-रस में समेटा जा सकता है और अन्य भेदों को शृंगार के उपभेद के रूप में अनेक परिस्थितियों के बीच स्वीकार किया जा सकता है।

डॉ० राघवन ने 'नम्बर ऑव रसाज़' में हरिपाल नामक लेखक के नाम से शृंगार, संभोग तथा विप्रलम्भ नामक तीन भेदों की चर्चा की है। यह लेखक

**हरिपाल तथा रुद्रभट्ट-कथित शृंगार के भेद**

संभोग तथा विप्रलम्भ नामक प्रचलित भेदों को 'असाम्प्रतम्' कहकर त्याग देता है। हरिपाल का विचार है कि शृंगार अनित्य है और किसी में दिखाई देता है और किसी में नहीं। पशु-पक्षी आदि में वह दिखाई ही नहीं देता। संभोग नित्य है और उसका प्राणि-मात्र से सम्बन्ध है। अतः वह शृंगार से भिन्न है। इसी प्रकार विप्रलम्भ दुखकारी और अप्रियावह है, किन्तु शृंगार उज्ज्वल तथा शुचि माना जाता है, जिसके कारण विप्रलम्भ को शृंगार का भेद नहीं माना जा सकता।[2] रुद्रभट्ट भी विप्रलम्भ की दुखात्मकता के समर्थक हैं।[3] इनके स्थायी भाव भी पृथक् रूप से मानने होंगे, जैसे शृंगार का स्थायी भाव है आह्लाद, संयोग का रति तथा विप्रलम्भ का अरति।[4]

विचार करने से पता चलेगा कि हरिपाल संयोग को साधारण रूप में सर्व-जन्तु-सम्बन्धी भोग या विषय-भोग मानते हैं। हमारे यहाँ शास्त्रों में पशु-पक्षी-सम्बन्धी इस स्थिति को रसाभास के अन्तर्गत रखा गया है। इसी प्रकार विप्रलम्भ दुःखकारक भले ही हो उसका स्थायी भाव अरति नहीं माना जा सकता, क्योंकि सौ तरह के कष्ट उठाने पर भी प्रेमी का ध्यान अपने प्रिय की ओर ही लगा

१. राघवन, शोध-प्रबन्ध पृ० ४८५-७।
. न० ऑ० र०, पृ० १४४-५।
३. वही, पृ० १४६।
४. वही, पृ० १४६।

रहता है। उसके प्रति प्रेम, आसक्ति, विश्वास आदि का अभाव नहीं होता, बल्कि इसके विपरीत यह सब अधिकाधिक बढ़ते ही हैं। इसी कारण आचार्यों ने विप्रलम्भ को संयोग के लिए आवश्यक बताया है। रति ही उसका मूल कारण है, जिसके परिणामस्वरूप उसके अन्तर्गत मरण तक की दशा ग्रहण की जाती है। ऐसी स्थिति में हरिपाल द्वारा दिये गए तीनों भेदों का कोई महत्त्व नहीं है। विप्रलम्भ को न तो हरिपाल के समान 'मलिन' ही कहा जा सकता है और न 'अप्रियावह' ही। यदि हरिपाल मनुष्य तथा पशु-पक्षी-भेद से शृंगार तथा संभोग के नाम से दो भेद करते हैं, तो उसी आधार पर उन्हें विप्रलम्भ की भी दो स्थितियाँ स्वीकार करनी चाहिएं। हरिपाल ने ऐसा नहीं किया। इसके अतिरिक्त विप्रलम्भ का स्थायी भाव 'अरति' मानें तो करुणा से उसका भेद किस आधार पर किया जा सकेगा? अभिप्राय यह है कि हरिपाल के इस वर्गीकरण में कई प्रकार की वैचारिक भ्रान्तियाँ है, अतएव इस मत को मान्य नहीं ठहराया जा सकता।

**काम-दशाएँ**

शृंगार के भेद-वर्णन के अतिरिक्त पूर्वानुराग के अन्तर्गत आने वाली काम-दशाओं के सम्बन्ध में भी एकाध बात विचारणीय है। हम यहाँ केवल उन्हींका संक्षिप्त रूप में विचार करेंगे।[1]

कुछ विचारकों ने अभिलाष, चिन्तन, अनुस्मृति, गुण-कीर्तन, उद्वेग, विलाप, उन्माद, व्याधि, जड़ता तथा मरण नामक दश अवस्थाओं के पूर्व इच्छा तथा उत्कण्ठा को जोड़ देना उचित समझा है और कुछ ने मरण को अप्रदर्शनीय मानकर उसके स्थान पर मूर्च्छा को रखना पसन्द किया है। इसके अतिरिक्त कुछ विचारकों ने इन नामों के स्थान पर चक्षुप्रीति, मनःसंग, स्मरण, निद्राभंग, तनुता, व्यावृत्ति, लज्जानाश, उन्माद, मूर्च्छा तथा मरण नाम रखकर नवीनता लाने का प्रयत्न किया है। 'विष्णुधर्मोत्तरपुराण'[2] 'दशरूपक'[3] 'साहित्यदर्पण'[4] तथा 'प्रतापरुद्रीय'[5] एवं 'सरस्वतीकण्ठाभरण'[6] में इन नामों का उल्लेख मिलता है

१. विशेष विस्तार के लिए देखिए हमारा लेख 'विष्णुधर्मोत्तरपुराणगत रस-चर्चा,' 'अजन्ता' मासिक, अप्रैल १९५३।

२. वि० ध० पु०, तृ० खण्ड, अध्याय ३१।

३. 'दशरूपक', पृ० १७१।

४. सा० द०, काणे, पृ० ३४।

५. प्र० रु०, पृ० १९४।

६. स० क०, पृ० ५६६।

और कहीं-कहीं वर्णन भी किया गया है। 'प्रतापरुद्रीय' में ये दशाएँ बारह कर दी गई हैं। उसमें स्मरण के स्थान पर संकल्प को रखकर प्रताप तथा संज्वर नामक दो अन्य अवस्थाएँ बढ़ा दी गई हैं।

इच्छा तथा उत्कण्ठा के विषय में शारदातनय का विचार है कि नेत्र का सुन्दर वस्तु के प्रति आकृष्ट होना तथा मन की निश्चलता का नाम इच्छा है। जहाँ समस्त इन्द्रियाँ सुख-साधन की प्राप्ति की इच्छा का संकल्प प्रदर्शित हों, वहाँ उत्कण्ठा होती है। इसके अन्तर्गत अन्तःसंयोग-संकल्प, प्रेमी के मार्ग का निरन्तर अवलोकन अथवा प्रतीक्षा, अंगग्लानि, मनोरक्ति, मनोरथ-चिन्तन, जानु मोड़कर हाथों पर कपोल रखना, प्रसन्नवदन, स्वेद, उष्ण निश्वास, गद्गद् वाणी आदि अनुभाव होते हैं। इच्छा मन का आकर्षण-मात्र है, उत्कण्ठा आकर्षण के साथ संकल्प के योग की अवस्था है। अभिलाषा संकल्पेच्छा का प्रयत्न-रूप है।[1] निश्चय ही इन्हें क्रमिक अवस्थाएँ मानकर थोड़े-थोड़े अन्तर के कारण स्वीकार करने में कोई हानि नहीं है। इसी प्रकार मूर्च्छा को भी स्वीकार किया जा सकता है। यह एक सन्देहात्मक अवस्था है और इसीलिए मर्मभेदक भी है। उसका अभिनय भी मरण से सुकर है। 'प्रतापरुद्रीय' में वर्णित संकल्प नामक दशा उत्कण्ठा के अन्तर्गत ग्रहण की जायगी और प्रलाप तथा संज्वर प्रसिद्ध विलाप तथा व्याधि के नामान्तर हैं। इनके अतिरिक्त दशाओं को पुरानी मान्य दशाओं का केवल नामान्तर मानना चाहिए। परस्पर तुलना करने से यह बात पूर्णतया स्पष्ट हो जायगी।

चक्षुप्रीति, भरत के अभिलाष से भिन्न नहीं है। भरत ने बताया कि इस अवस्था में प्रेमी अपने प्रिय के दर्शनपथ में आने का प्रयत्न करता है, कभी उस स्थान पर जाता है, जिस स्थान से प्रेम का सम्बन्ध होता है। कभी वहाँ से होकर निकलता है और अपने प्रेम को इस रूप में व्यक्त करने का प्रयत्न करता है।[2] 'रत्नापण' के लेखक ने चित्र तथा स्वप्नादि-दर्शन को अभिलाष के अन्तर्गत माना है।[3] भरत के वाक्यांश **'तिष्ठति च दर्शनपथे'** से इसी चक्षुप्रीति का संकेत मिलता है। इसी प्रकार मनःप्रीति अथवा संगेच्छा चिन्ता का दूसरा नाम प्रतीत होता है। भरत के अनुसार चिन्ता का लक्षण है यह विचारना कि किस प्रकार प्रिय मेरा हो जाय अथवा दूती से अपने प्रिय के सम्बन्ध में अथवा अपनी इच्छा

१. भा० प्र०, पृ० ८८।

२. ना० शा० चौ०, २४।१६४।

३. प्र० रु०, पृ० १६५।

के सम्बन्ध में निवेदन करना।[1] हम समझते हैं संगेच्छा का रूप यही है। व्यावृत्ति, भरत के अनुस्मृति लक्षण के अन्तर्गत आती है। भरत ने उस दशा को अनुस्मृति कहा है जिसमें कोई व्यक्ति बार-बार निःश्वास लेता हुआ, प्रेमी के सम्बन्ध में पुनः-पुनः चिन्तन करता हुआ अन्य कार्यों की ओर से विमुख हो जाता है। भरत द्वारा कथित 'प्रद्वेषस्त्वन्यकार्याणां' लक्षण व्यावृत्ति का स्वरूप अंकित करता है।[2] वि० ध० में आयी हुई अर्द्ध-पंक्ति 'व्यावृत्तिविषयेभ्यस्तु' और अनुस्मृति के इस लक्षण में कोई अन्तर नहीं। लज्जाप्रणाश, उन्माद की एक अन्तर्दशा-मात्र है। भरत द्वारा दिये गए उन्माद के लक्षण[3] इस पर पूर्णतया घटित होते हैं। लज्जा छूटने पर भी अनिमिष देखना, दीर्घ निःश्वास लेना, ध्यान-मग्नता, विहार-काल में रुदन आदि की संभावना की जा सकती है। इसी प्रकार तनुता को व्याधि कहना अनुचित न होगा। शरीर का क्षीण होना एक प्रकार की व्याधि है। निद्राभंग को व्याधि में अन्तर्भूत मानना चाहिए। तात्पर्य यह कि मूर्च्छा के अतिरिक्त थोड़े-बहुत रूप में यह सभी दशाएं भरत-कथित दशाओं में सिमट आती हैं। किन्तु भरत द्वारा कथित दशाओं में से कई का अन्तर्भाव इनमें नहीं होता। पुराण में उद्वेग, विलाप या प्रलाप तथा जड़ता का कहीं नाम भी नहीं लिया गया है। तनुता तथा निद्राभंग दोनों मिलकर व्याधि के व्यापक रूप को उपस्थित नहीं करतीं। इस प्रकार मूर्च्छा, इच्छा तथा उत्कण्ठा को लेकर ये दशाएँ हमारे विचार से तेरह तक पहुँचती हैं। विद्वानों ने इनके वर्णन द्वारा मानव-मन को पढ़ने का बड़ा अनूठा काम किया है। विरह-विच्छेद के कारण होने वाली मनःदशाओं तथा शारीरिक स्थितियों का उन्होंने इस रूप में अच्छा वर्णन किया है। शारीरिक दशाओं का वर्णन करते हुए उनका ध्यान मुख्यतः विरही की मानसिक दशा पर रहा है। उन्होंने इन्हें मनःविकृति के क्रम में उपस्थित करने की चेष्टा की है, ऐसा स्पष्ट जान पड़ता है।

**भोजराज का शृंगार-सम्बन्धी दृष्टिकोण**

शृंगार रस के विवेचन में सबसे अधिक नवीनता से काम लिया है भोजराज ने। उनकी दृष्टि सबसे पृथक् मार्ग का अनुसन्धान करने में लगी और उन्होंने समग्र जीवन के मूल प्रेरक तत्त्व को खोजकर हमारे चरित्र, हमारी प्रवृत्तियों और हमारे आनन्द के रहस्य को उद्घाटित करने का प्रयत्न किया। अतएव उनका मत पृथकतया उल्लेखनीय है।

३. ना० शा० चौ०, २४।१६५।

४. ना० शा० चौ०, २४। १६७।

५. वही, २४।१७६।

भोज ने मनुष्य की सभी प्रवृत्तियों के मूल में अहंकार अथवा अभिमान को निहित माना और उसीसे समस्त सांसारिक प्रपंच का विकास सिद्ध किया। उन्होंने श्रुति के वाक्य "**कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं तदासीत्।**" अथवा "**सोऽकामयत् बहुस्याम् प्रजायेय**" अथवा बृहदारण्यक उपनिषद् की "**आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति**" पंक्ति का सहारा पाकर तथा सांख्य-दर्शन से प्रभावित होकर अहंकार और शृंगार को पर्याय के रूप में उपस्थित कर दिया और शृंगार को ही एक-मात्र रस माना। उनका कथन है कि यदि कवि शृंगारी होगा तो सारा जगत् रसमय हो जायगा, उसके प्रभाव से न केवल उसकी सृष्टि रसमय होगी, अपितु उसका पाठक अथवा श्रोता भी रसमय हो उठेगा, किन्तु यदि कवि अशृंगारी हुआ तो सब-कुछ नीरस हो जायगा।[1] उनका विचार था कि अहंकार शब्द आत्म-प्रेम, आत्म-विश्वास और आत्मानुराग का द्योतक है, साधारण अर्थ में प्रयुक्त गर्व या मद के अर्थ में उसका प्रयोग नहीं हुआ है। यही मनुष्य में पूर्ण चरित्र का निर्माणकर्त्ता और उसका उद्घाटक भी है। आत्मानुराग ही विविध रूपों में प्रकट होता है और उसीके कारण हमें दुःख भी मनोनुकूल होने पर सुखद प्रतीत होता है, क्योंकि उस समय हमें आत्मगत सुखद अभिमान की प्रतीति हुआ करती है।[2] यह आत्मस्थित अहंकार नामक गुण-विशेष, जिसे शृंगार भी कहा जाता है, प्राणी की आत्मा का प्रकाशक है और इसी आत्मशक्ति से पात्र, अभिनेता, स्वयं कवि और रसिक सभी रस का आस्वाद करते हैं।[3] आत्म-शक्ति के आस्वाद को उदाहरण से समझाएँ तो कह सकते हैं कि इसकी स्थिति ऐसी है, जैसे किसी स्त्री को देखकर कोई व्यक्ति प्रसन्नता से विभोर हो उठे और अपने-आपको कृतकृत्य माने और यह समझे कि वह उस सुन्दरी का स्नेहभाजन है, क्योंकि इसने उसकी ओर देखा है, वैसे ही किसी काव्य आदि को पढ़कर हम अपने अन्दर स्थित अहंकार का अनुभव करके

१. **शृंगारी चेत्कविः काव्ये जातं रसमयं जगत्।**
**स एव चेदशृंगारी नीरसं सर्वमेव तत्॥** ५।३। स० क०। 'ध्वन्यालोक' [३।४३ (वृत्ति) तथा 'अग्निपुराण' ३३६।८ में भी यही भाव व्यक्त किया गया है।

२. **मनोनुकूलेषु दुःखादिषु आत्मनः सुखाभिमानः रसः।** रा०, शोध प्रबन्ध, पृ० ४६६।

३. **आत्मस्थितं गुणविशेषमहंकृतस्य, शृंगारमाहुरिह जीवितमात्मयोनेः।**
**तस्यात्मशक्ति रसनीयतया रसत्वं, युक्तस्य येन रसिकोऽयमिति प्रवादः॥**
स० पृ०, श्रीरंगम् सं०, १।३।

मग्न हो उठते हैं।[1] यही रस कहलाता है। इसे शृंगार कहने का कारण यह है कि यह मनुष्य को सुख की पराकाष्ठा तक पहुँचाता है, उसे परिपूर्ण बनाता है। यही एक-मात्र रस है, जो सबके मूल में विद्यमान है और यही आरम्भिक अवस्था से मध्यमावस्था को पार करता हुआ पराकोटि को प्राप्त होता है। शास्त्रों में कथित नवरस तो इसकी मध्यमावस्था-मात्र हैं। इनका रस नाम औपचारिक या औपाधिक मात्र है, अन्यथा ये भी हैं भाव ही। जिन्हें आचार्यों ने स्थायी भाव कहा है। और जिनसे रस की निष्पत्ति सम्भव मानी है, उन्हें भोज के मतानुसार स्थायी कहकर महत्त्व देना युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि जैसा रस-सामग्री प्रकरण में कहा जा चुका है, भोज अनेक नये स्थायी तो मानते ही हैं, संचारी तथा सात्विकों तक में स्थायी बनने की सामर्थ्य स्वीकार करते हैं। अतएव इन स्थायी भावों से नहीं, अपितु शृंगार नामक भोज-कथित रस से इनकी उत्पत्ति माननी चाहिए। इसीलिए भोज ने कहा है "रसाद् भावाः एकोनपंचाशत्।" वस्तुतः इनकी दशा तो अग्नि से उत्पन्न ज्वालमाल की भाँति है, जो अग्नि से ही उत्पन्न होकर उसीमें समा जाती हैं, और जो अग्नि को चारों ओर से घेरकर उसे प्रकाशित करती हैं। उसी प्रकार शृंगार से भावों की उत्पत्ति होती है, उसी में ये समाते भी हैं और अपने प्रसार से उसी शृंगार को अधिकाधिक प्रकाशित भी करते हैं।[2] भोज ने इस सहयोग को समझाने के लिए एक अन्य उपमा का सहारा लिया है। जिस प्रकार राजा का सहयोगी सामन्तवर्ग उसके अधीन रहकर भी उसे चारों ओर से परिरक्षित रखता और उसके प्रभाव को बढ़ाता हुआ भी वह उसीके अधीन रहता है, उसी प्रकार शृंगार रस और भावों का भी सम्बन्ध समझा जा सकता है।[3] इनकी सारी शक्ति अहंकार-रूप रस के प्रकाशन में ही व्यय हो जाती है, इसलिए ये रस नहीं भाव ही कहलाने योग्य रह जाते हैं। यह भावना-दशा से ऊपर नहीं उठ पाते, जबकि रस भावनातीत अनुभूति है; और यदि इन्हें भी रस कहना ही पसन्द है तो सभी

१. अहो अहो नमो मह्यम् यदहं वीक्षितोऽनया।
मुग्धया त्रस्तसारंगतरलायतनेत्रया॥ रा० शो० प्र०, पृ० ४६४।

२. रत्यादयोऽर्धशतमेकविवर्जिता हि, भावाः पृथग्विधविभावभुवो भवन्ति।
शृंगारतत्त्वमभितः परिवारयन्तः, सप्तार्चिषं द्युतिचया इव वर्धयन्ति॥
शृं० प्र०, १।६।

३. प्रकृतिजमभिमानसंज्ञं सममनुभावविभाववर्गः।
स्वमवसरमुपेयिवानुपास्ते नृपतिमिवाधिकृतेषुनीतिवर्गः॥
रा०, शृं० प्र०, पृ० ४७१।

४६ भावों को कहना चाहिए, क्योंकि भोज के अनुसार सभी में आनन्ददान की शक्ति है।[1] यों काव्य के चरम लक्ष्य की सिद्धि इनसे नहीं होती, क्योंकि काव्य का चरम लक्ष्य साधारण आनन्ददान नहीं है, अपितु आत्माभिमान या अहंकार को जगाकर आत्मलाभ-रूप आनन्द ही उसका लक्ष्य है। इसीलिए भोज ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि अहंकार अनुप्रवेश के द्वारा रति आदि की प्रकर्षावस्था का आस्वाद किया जाता है। इस आस्वाद को केवल उपचार से रस कह सकते हैं।[2] इन औपचारिक रसों (हास्य, वीरादि) की भी भावरूप, प्रकृष्ट तथा आभास नामक तीन अवस्थाएँ बताई जा सकती हैं।[3] इन औपचारिक रसों के अन्तर्गत आने वाला शृंगार भोज के अहंकार-रूप शृंगार से भिन्न है, जिसे भोज रतिप्रकर्षात्मक कहते हैं और अहंकार-शृंगार को पारमार्थिक मानते हैं।[4] उनका स्पष्ट विचार है कि यदि रतिप्रकर्षात्मक अवस्था को रस कहा जा सकता है तो बेचारे हर्षादि का ऐसा कौन-सा अपराध है कि उन्हें रस न कहा जाय।[5]

इस प्रकार अपने सिद्धान्त को उपस्थित करते हुए भोज ने रस की तीन कोटियों की स्थापना की है। इनमें सबसे पहली अवस्था को वह पूर्वकोटि कहते हैं। यही रूढ़ाहंकारता भी कही जाती है। इस अवस्था में मानव-मन

१. ते तु भाव्यमानत्वाद् भावा एव न रसाः। यावत्संभवं हि भावनया भाव्यमानो भाव एवोच्यते, भावनापथमतीतस्तु रसः। मनोऽनुकूलेषुदुःखादिषु आत्मनः सुखाभिमानो रसः। स तु पारम्र्येण सुखहतुनत्वाद् रत्यादिभूमसु उपचारेण व्यवह्रियते। अतो न रत्यादीनां रसत्वम्, अपितु भावनाविषकत्वाद् भावत्वमेव। वही, पृ० ५१७। तथा
"आभावनोदयमनन्यधिया जनेन, यो भाव्यते मनसि भावनया स भावः।
यो भावनापथमतीत्य विवर्त्तमानः, साहंकृतौ हृदि परं स्वदते रसोऽसौ॥"
वही, पृ० ५२०।

२. रत्यादीनामेकोनपञ्चाशतोऽपि विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगात् परप्रकर्षाधिगमे रसव्यपदेशार्हता। वही, पृ० ४५०।

३. स शृंगारः, सोऽभिमानः, स रसः। तत एते रत्यादयो जायन्ते। ...तदुपाधिश्चायमुपजायमानो रसः त्रिधाविख्यायते प्रकृष्टो, भावरूपः, आभासश्च।
वही पृ० ४७५।

४. वही, पृ० ४८२।

५. रत्यादयो यदि रसाः स्युरतिप्रकर्षे।
हर्षादिभिः किमपराद्धमतद्विभिन्नैः। वही, पृ० ४८४।

में अहंकार की अवस्थिति-मात्र को स्वीकार किया गया है। दूसरी स्थिति है ४६ भावों की परकर्षता की, जिसे भोज मध्यमावस्था भी कहते हैं। इस अवस्था में भाव प्रकर्ष प्राप्त करके भी विषय-संसर्ग के कारण भावना-दशा तक रह जाते हैं। अतएव विषयानुकूल उन्हें भिन्न-भिन्न नाम दिये जा सकते हैं और उनकी सीमाएँ निर्धारित की जा सकती हैं। भावनातीत रस का कोई नाम नहीं दिया जा सकता। इसीलिए वह अलौकिक कहलाता है। वह मानवात्मा का अंश होता है। उसीके द्वारा उसका आस्वादन भी होता है। अतएव विषय-संसर्गजनित प्रकर्षदशा को उससे पूर्व की और मूल दशा से बाद की देखकर मध्यमावस्था तथा व्यावहारिकता के कारण उसे व्यवहार-दशा कहा जाता है। इसके पश्चात् तीसरी कोटि ही अलौकिक रस की कोटि है। यही अन्तिम है और इसीलिए उसे पराकोटि कहते हैं। उत्तराकोटि भी इसीका नाम है। इसीके कारण अहंकार-शृंगार कहलाता है। यहाँ अहंकार प्रेमन् में बदल जाता हैं।[1] सभी कुछ आत्माभिमान और आत्म-लाभ की दृष्टि से मुखकर हो जाने से प्रेम का रूप उपस्थित हो जाता है। इस प्रकार अहंकार की मूल स्थिति से चलकर भाव पुनः उसीमें समाहित हो जाते हैं और रस कहलाते हैं। भोज के द्वारा 'प्रेमन्' शब्द के प्रयोग से ऐसा संकेत मिलता है कि सम्भवतः उन्होंने दण्डी के श्लोक से[2] प्रभावित होकर ही अहंकार-सिद्धान्त तथा प्रेमन् में उसके पर्यवसान का नाम लिया है। इसी प्रकार यह भी कहा जा सकता है कि भोज से प्रभावित होकर 'अलंकारकौस्तुभ' के लेखक कवि कर्णपूर गोस्वामी ने प्रेम रस की स्थापना का प्रयत्न किया है।[3]

भोज के इस वर्णन से यह स्पष्ट हो जाता है कि उन्होंने शृंगार को अन्य शास्त्रकारों द्वारा कथित शृंगार के अर्थ में नायक-नायिका-सम्बन्ध वाला शृंगार नहीं माना है, अपितु मानव-मन के मूल रहस्य को अहंकार, अभिमान या शृंगार के नाम से पुकारा है और एक व्यापक दृष्टिकोण को प्रस्तुत करने के

१. एतेन रूढाहंकारता रसस्य पूर्वा कोटिः। रत्यादीनामेकान्नपञ्चाशतोऽपि विभावानुभाव व्यभिचारिसंयोगात् परप्रकर्षाधिगमे रसव्यवदेशार्हपता रसस्यैव मध्यमावस्था। प्रेयः प्रियतराख्यानमिति उपलक्षणेन यथा रतेः प्रेमरूपेण परिणतिः तथा भावान्तराणामपि परम परिपाके प्रेमरूपेण परिवर्तो रसैकायनमिति रसस्य परमाकाष्ठा इति प्रतिष्ठितं भवति। वही, पृ० ४६३।

२. प्रेयः प्रियतराख्यानम् रसवद् रसपेशलम्।
ऊर्जस्वि रूढाहंकारं युक्तोत्कर्षं च तत्त्रयम्॥ 'काव्यादर्श', २।२७५।

३. अलं० कौ०, किरण ५, श्लोक ११, पृ० १४८ (वरेन्द्र सं०)।

**अग्निपुराण और भोजराज**

साथ-ही-साथ मानव-मन और चरित्र को उद्घाटित किया है। इस प्रकार उन्होंने रस को एक ही सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। जैसा कि डॉ० राघवन ने[1] कहा है, सम्भवतः भोज का प्रभाव 'अग्निपुराण' पर पड़ा होगा, जिसके कारण उसमें अहंकार-सिद्धान्त का प्रतिपादन उपलब्ध होता है। 'अग्निपुराण' में वेदान्त तथा सांख्य दोनों दर्शनों का सम्मिश्रण-सा कर दिया गया है। वेदान्त में अक्षर, परमब्रह्म, सनातन, अज तथा विभु को चैतन्य कहा गया है और आनन्द उसका सहजात बताया जाता है। यही आनन्द अभिव्यक्ति पाकर चैतन्य-चमत्कार अथवा रस कहलाता है। इस चमत्कार अथवा रस का आदि-विकार अहंकार कहलाता है। अहंकार से अभिमान तथा अभिमान से रति की उत्पत्ति होती है। यह रति परिपोष को प्राप्त होकर शृंगार रस कहलाती है। हासादि जो अनेक रस कहे गए हैं, वे सब इसी रति अथवा काम के भेद हैं। रति ही अपनी राग, तैक्षण्य, अवष्टम्भ और संकोच नामक दशाओं के कारण क्रमशः हास्य, करुण, अद्भुत और भयानक रस का रूप ग्रहण कर लेती है।[2] स्पष्ट है कि अग्निपुराणकार भी भोज के समान ही आत्मा की आदि-विकृति को अहंकार की संज्ञा देते हैं। फिर भी वे भोज का पूर्ण अनुकरण नहीं कर पाते, क्योंकि भोज सत्वोद्भूत अहंकार से केवल रति का ही नहीं, सभी भावों का जन्म स्वीकार करते हैं। दूसरे, अग्निपुराणकार ने अभिमान तथा अहंकार शब्दों का प्रयोग करके भी भोज के समान 'शृंगार' शब्द को उनका पर्याय नहीं बनाया है। उन्हें रति-शृंगार के धर्मादि भेद तो स्वीकृत हैं (अध्याय ३४२), किन्तु अहंकार के इन भेदों का कोई उल्लेख उन्होंने नहीं

१. शृं० प्र०, डॉ० राघवन का शोध-प्रबन्ध, पृ० ५०६।

२. अक्षरं परमं ब्रह्म सनातनमजं विभुम्।
वेदान्तेषु वदन्त्येकं चैतन्यं ज्योतिरीश्वरम्॥
आनन्दस्सहजस्तस्य व्यज्यते स कदाचन।
व्यक्तिः सा तस्य चैतन्यचमत्काररसाह्वया॥
आद्यस्तस्य विकारो यः सोऽहंकार इति स्मृतः।
ततोऽभिमानस्तत्रेदं समाप्तं भुवनत्रयम्॥
अभिमानाद् रतिः सा च परिपोषमुपेयुषी।
व्यभिचार्यादिसामान्यात्ते शृंगार इति गीयते।
तद्भेदाः काममितरे हास्याद्या अप्यनेकशः।

अ० पु०, अध्याय ३३९, श्लोक २६–९

किया है। जहाँ भोज ने रति, हास आदि को प्रेमन् में समाहित होते सिद्ध किया है और अन्ततः इन सबका समावेश अहंकार में माना है, वहाँ अग्निपुराणकार केवल रति-शृंगार में ही हासादि का समावेश मानकर अहंकार में उनकी परिणति स्वीकार करते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि अग्निपुराणकार ने भरत तथा दशरूपककार का मार्ग भी अपना लिया है, जिसके कारण वह भरतोक्त रस-सम्बन्ध को स्वीकार करते हैं और केवल नौ ही रस मानते हैं, भोज के समान सभी भावों को नहीं।

## हास्य रस

**स्वरूप : कारण भारतीय मत**

शास्त्रीय विचारकों में आद्याचार्य भरत ने हास स्थायी भाव के आधार पर व्यक्त होने वाले हास्य रस का मूल कारण विकृति बताया है। नवरसों में यह सबसे अधिक सुखात्मक है। इसकी उत्पत्ति शृंगार रस से (६। ३९ ना० शा०) उसकी अनुकृति द्वारा (६। ४०) होती है। शृंगार से उत्पन्न होने पर भी उसका वर्ण शृंगार के श्याम वर्ण के विपरीत श्वेत है। शृंगार के देवता 'विष्णु' के स्थान पर इसके देवता 'प्रमथ' अर्थात् शिवगण बताये गए हैं (६-४२, ४४)। विकृत वेश, विकृत अलंकार दोनों ही हास्य रस के विभाव हैं, साथ ही धृष्टता, लौल्य, प्रलाप, व्यंग-दर्शन तथा दोष-उदाहरण आदि भी उसके विभाव कहे गए हैं।[1] इस प्रकार भरत मुनि ने यद्यपि विकृति सिद्धान्त को महत्त्व दिया, किन्तु साथ ही अनौचित्य तथा असंगति को स्वीकार करने के लिए अन्य विभावों की भी गणना की। उन्होंने ओष्ठ दंशन, नासिका तथा कपोल का स्पन्दन, दृष्टि-व्याकोश या आकुंचन आदि को अनुभाव के तथा आलस्य, अवहित्था, तन्द्रा, निद्रा, स्वप्न, प्रबोध, असूया आदि को व्यभिचारी भाव के अन्तर्गत रखा है। नाट्य के प्रसंग में ही शारदातनय ने इस सम्बन्ध में वासुकि का मत प्रतिपादित करते हुए कहा है कि शृंगार-सम्बन्धी रति और प्रीति में से प्रीति द्वारा होने वाला चित्त-विकार ही हास का साधन है। उन्होंने शृंगार के ललित भाव के आभास के साथ विभाव, भाव तथा सत्वाभिनय के प्रकर्ष से रजस् तथा तमस् गुणों को प्रभावित होते माना है और उसीके परिणाम-स्वरूप हास्य की उत्पत्ति बताकर उसका सम्बन्ध मानो रजोगुण तथा तमोगुण से जोड़ दिया है, यद्यपि वह प्रीति की भावभूमि पर उत्थान पाता है।[2] नारद के पक्ष से उनका कथन है

१. ना०शा० चौ०, पृ० ७४।

२. यदा तु ललिताभासा भावैः स्वोत्कर्षहेतुभिः।
सत्वादिभिश्चाभिनयैः स्थायिनं वर्धयन्ति ते॥

कि रजोगुण का विनाश होने पर सत्वगुण की अवस्थिति हास्य के लिए उचित है।[1] स्पष्ट रूप से यह नहीं कहा जा सकता कि वासुकि तथा नारद के इन सिद्धान्तों में मानस-विवेचन की ओर ध्यान रखा गया था कि नहीं, किन्तु इतना अवश्य कहा जा सकता है कि वासुकि उसका सम्बन्ध तमोगुण से मानकर उसे हीन अथवा समाज में निम्न स्तर के समझे जाने वाले व्यक्तियों से हास्य का सम्बन्ध बिठाते से जान पड़ते हैं, अथवा मनुष्य-मात्र में इस हीनता के उद्भव के परिणामस्वरूप हास्य का उद्भव स्वीकार करते हैं। इसके विपरीत नारद ने उसे सत्व से सम्बन्धित मानकर उसकी महत्ता बढ़ा दी और उसे निम्न जातीयता से उठाकर कौलीन्य प्रदान कर दिया। इसके अतिरिक्त यह बात और ध्यान देने की है कि प्रीति-सिद्धान्त और शृंगार रस की विकृति के सिद्धान्त से इसकी उत्पत्ति मानने में यह रहस्य भी प्रतीत होता है कि भारतीय मतानुकूल हास्य प्रेम की शक्ति का ही यत्किंचित् परिवर्तित रूप है। अतः भारतीय दृष्टि से फ्रायड तथा हाब्स् नामक यूरोपीय विद्वानों द्वारा प्रतिपादित घृणा और विद्वेष के सिद्धान्त अमानित ही रहने चाहिएँ। भारतीय दृष्टि हास्य को राग-प्रधान मानकर ही चलती है, किसी की हानि से तृप्त होने की एक-मात्र भावना उसमें नहीं होती।

आलंकारिकों में सामान्यतः हास्य को भामह, उद्भट तथा दण्डी ने अलंकार के अन्तर्गत और वामन ने गुण के अन्तर्गत समेट लिया और जैसे रस-सामान्य पर कोई विशेष विचार प्रकट नहीं किया, उसी प्रकार इसे भी छोड़ दिया। एक-मात्र रुद्रट ने भरत के विकृति-सिद्धान्त के साथ-साथ अधोगति-सिद्धांत को भी अपनाकर इसका विचार किया और शारीरिक कुरूपता, असाधारण वेष या अनौचित्यपूर्ण कार्य के आधार पर पनपने वाले इस रस का मुख्यतः स्त्री, अशिक्षित या असभ्य व्यक्ति या बालकों से सम्बन्ध माना। शिष्टता और अशिष्टता के अनुकूल ही हास्य के उत्तम या अधम भेदों की कल्पना संभव है। इस सम्बन्ध में इतना अवश्य कहा जा सकता है कि रुद्रट महाशय ने हास्य को पहली बार सामाजिक परिप्रेक्ष्य में देखने का प्रयत्न किया है। किन्तु राजशेखर महो-

---

तदा मनः प्रेक्षकाणां रजः स्पृष्टं तमोन्वयि ।
चैतन्याश्रयि तत्रत्यो विकारो यः प्रवर्तते ॥
स हास्यरस इत्याख्यां लभते रस्यते च तैः। भा० प्र०, पृ० ४४।

१. बाह्यार्थालम्बनवतो मनसो रजसि स्थितात् ।
साहंकाराद्विकारो यः स शृंगार इतीरितः ॥
तस्मादेव रजोहीनात्समत्वाद्धास्य संभवः ।
भा० प्र०, पृ० ४७ पंक्ति १३–१५

न्दय ने इसे वक्रोक्ति के अन्तर्गत जा बिठाया और उसके शाब्दिक व्याख्यान में ही प्रवृत्त रहे। इस प्रकार उन्होंने हास्य का सम्बन्ध काकु, श्लेष और व्यंजना तीनों से स्थापित किया।

हास्य-विवेचन के क्षेत्र में भरत के बाद महत्त्वपूर्ण स्थान अभिनवगुप्त का है, जिन्होंने आभास-सिद्धान्त की अवतारणा के प्रसंग में सभी रसों के आभास से हास्य की सिद्धि स्वीकृत की। इसके द्वारा उन्होंने अनुकृति-सिद्धान्त को भी मान्यता प्रदान की। भरत द्वारा कथित शृंगारानुकृति को हास्य का कारण मानते हुए भी इन्होंने आभास सिद्धान्त को विशेष स्फुटता के साथ प्रस्तुत करते हुए हास्याभास तक का वर्णन किया है।[1] शृंगार से ही नहीं, वे शोक से भी हास्य की उत्पत्ति मानते हुए कहते हैं कि अबन्धु के प्रति शोक की अवस्था हास्य में परिणत हो जाती है।[2] अनौचित्य ही इसका मूल कारण है, किन्तु अनौचित्य की सिद्धि भी प्रसंगोपात्त दशा पर निर्भर करती है। इस दृष्टि से अभिनवगुप्त ने पहली बार काव्यगत प्रसंग की अनुकूलता-अननुकूलता के साथ रसों का स्पष्ट विचार किया। उन्होंने बताया कि यदि हम निम्न श्लोक को पूरे प्रसंग की पृष्ठभूमि पर देखें, तो इससे अवश्य ही हास्य की सिद्धि होगी : सीता इसमें विभाव; दैन्य, चिन्ता और मोह व्यभिचारी भाव; अश्रु, दीर्घश्वास आदि रावण के अनुभाव उसकी अवस्था और परिस्थिति के प्रतिकूल होने के कारण अनौचित्य-प्रवर्तित होकर हास्य की सिद्धि कर रहे हैं :

> दूराकर्षण मोहमन्त्र इव ते तन्नाम्नि याते श्रुतिं।
> चेतः काल कलामपि प्रसहते नावस्थितिं तां बिना।
> एतैराकुलितस्य विक्षतरतेरंगैरनंगातुरैः
> सम्पद्येत् कथम् तदाप्तिसुखमित्येन्नवेद्मिस्फुटम्।। अ० भा० १, पृ० २९२।

अनौचित्य और आभास की आधारभूमि पर अधिष्ठित हास्य रस के इस व्याख्यान से अभिनवगुप्त की दृष्टि का नवीन उन्मेष झलकता है। अनौचित्य की सीमा केवल विकृत वेष तक ही नहीं रही, अपितु सभी सामाजिक सम्बन्धों को ध्यान में रखकर चली। इस प्रकार अभिनवगुप्त ने केवल विकृति और अनुकरण सिद्धान्त से आगे बढ़कर रसों को सामाजिक धरातल पर प्रतिष्ठित करने का प्रयत्न किया। रसों के प्रकाश में प्रत्येक रस के अन्तर्गत आने वाले अननुकूल विभावादि को अनुचित अतः विभावादि का पृथक् रूप में आभास बताते

१. अ० भा० १, पृ० २९६।

२. एवं यो यस्य न बन्धुस्तच्छोके करुणोऽपि हास्य एवेति सर्वत्र योज्यम्। भा० प्रा०, पृ० २९६

हुए उन्होंने इस सिद्धान्त को व्यापक पृष्ठभूमि पर देखा। यह कहा जा सकता है कि भरत के विकृति-सिद्धान्त के मूल में भी यही अनौचित्य-सिद्धान्त था, किन्तु यह अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि अभिनवगुप्त ने उस सिद्धान्त के संकेतों को पकड़कर सूक्ष्म दृष्टि से काम लिया और व्याख्यान-बुद्धि के द्वारा उसे महनीय व्यापकता दी।

अभिनवगुप्त के पश्चात् इस क्षेत्र में विशेष उल्लेखनीय किसी आचार्य का नाम नहीं जान पड़ता। अब तक के इस विवेचन पर ध्यान दें, तो निष्कर्ष यह निकलता है कि हमारे यहाँ हास्य का नाट्य-प्रकरण में ही विशेष विचार होने से उसके प्रायोगिक रूप की ओर विशेष ध्यान जा सका है, जिसके परिणाम-स्वरूप प्रसंग, अनुकूल-प्रतिकूल वेश-विन्यास और आचार-व्यवहार के साथ-साथ सम्वाद के अनुरूप शाब्दिक चमत्कार की ओर विशेष ध्यान आकर्षित हुआ है। गद्य के अप्रयोग ने हास्य के समुचित विकास में बाधा पहुँचाई है। साथ ही यह भी स्मरण रखने की बात है कि हमारे यहाँ हास्य घृणा और विद्वेष की भूमि पर अंकुरित होता नहीं माना गया है, बल्कि सामाजिक सम्बन्धों के विपरीत अनौचित्य-प्रवर्तित कार्यों को ही हास्य का आलम्बन बनाकर सामाजिक का मन व्यापक प्रेमानुभूति और सहज उल्लास में बोरने का प्रयत्न किया गया है। शृंगार के साथ सम्बन्ध में बँधे इस हास्य को सुखात्मक स्थिति से हटाकर रखना भारतीय दृष्टि को अनुकूल मालूम नहीं हुआ।

यूरोप में हास्य-प्रवर्त्तन के मूल में मनुष्य की दूसरों की अपेक्षा अपनी श्रेष्ठता की भावना को अधिक महत्त्व दिया गया है। यूनानी विचारक हास्य का सम्बन्ध विशेषत: निम्न अथवा हीन कोटि के लोगों से जोड़ते हैं और दुःख अथवा पीड़ा की भावना से शून्य शारीरिक कुरूपता अथवा दोष से हास्य की सिद्धि में विश्वास प्रकट करते हैं। किन्तु टॉमस हॉब्स नामक विद्वान् इससे आगे बढ़कर दूसरे की हीनावस्था से मनुष्य में हास्य की उद्भावना मानते हैं। इनका विचार है कि दूसरे को अपनी अपेक्षा हीन देखकर मनुष्य की गर्व-भावना को तृप्ति मिलती है और उसके परिणामस्वरूप वह अपनी श्रेष्ठता दिखाता हुआ हँसा करता है। जितनी ही तीव्र यह श्रेष्ठत्व-भावना होगी, उतना ही प्रबल हास्य होगा यह प्रबलता अट्टहास के रूप में अकस्मात् भी प्रदर्शित हो सकती है। यों साधारणतः मुस्कान से क्रमशः इसके विकास की कल्पना की जाती है। इस प्रकार यूनानी विवेचकों की शारीरिक गठन तक सीमित दृष्टि को इस विद्वान् ने एक मानसिक धरातल पर प्रतिष्ठित सिद्धान्त के प्रकाश में देखने की

**पाश्चात्य दृष्टि**

चेष्टा की। कुरूपता दोनों को मान्य है, ठीक उसी तरह जैसे भारतीय मत भी उसे स्वीकार करता है, किन्तु अन्तर यही है कि हॉब्स कुछ आगे बढ़कर उसका मानसिक आधार ढूँढ़ने का प्रयत्न करता है। किन्तु सहज ही इस सिद्धान्त की त्रुटि लक्षित की जा सकती है। यदि हम गर्व को ही महत्त्व दें तो मित्र-शत्रु के भेद से हममें हँसी का अभाव या आविर्भाव मानना पड़ेगा, अर्थात् मित्र के प्रति हँसी उत्पन्न न होगी और शत्रु के प्रति रोके न रुकेगी। किन्तु व्यावहारिक जगत् में हँसी के लिए इस प्रकार की रोक-टोक नहीं देखी जाती। इसी प्रकार प्रेमियों के बीच होने वाली अनेक शृंगारिक वार्ताओं में भी हँसी की फुहार छूटती रहती है, वह इस सिद्धान्त के द्वारा समझाई न जा सकेगी। कहीं-कहीं गर्व की भावना ही नहीं, द्वेष की भावना भी हँसी ला सकती है। कभी केवल सहज वैचित्र्य भी हास्य उत्पन्न करता है, जैसे बच्चों के खेल में या उनके तुतलाकर बोलने से। इसी प्रकार पारस्परिक सम्बन्ध हास्य के प्रकाशन में सहायक या बाधक हो सकते हैं। अपरिचित को केले के छिलके पर फिसलते देखकर हमें हँसी आ सकती है, किन्तु उसके साथ चलने वाले उसके भाई अथवा पुत्र को हँसी न आयगी। अतएव परिस्थितियों और सम्बन्धों का हास्य के प्रवर्त्तन में विशेष हाथ है, केवल गर्व या विद्वेष की भावना के जाग्रत होने का नहीं। सम्भवतः इसीलिए अलेक्जेण्डर बेन महाशय ने यह विचार प्रस्तुत किया कि स्वयं गर्वित व्यक्ति को ही अधोगति को प्राप्त होते देखकर हमें हँसी आती है। इस प्रकार बेन ने सामाजिक में मानी गई गर्व-भावना की प्रतिष्ठा स्वयं आलम्बन में कर दी। बेन महाशय के विचारों में बहुत-कुछ संगति तो है, किन्तु पूर्णता नहीं। जैसे, यदि हमारे सामने कोई व्यक्ति अपनी पहलवानी की बढ़-चढ़कर डींग हाँकता रहा हो और कभी किसी कुश्ती में उससे कम बलवान दीखने वाला कोई नौसिखिया पहलवान उसे झपटकर एक ही दाँव में पटकी खिला दे, तो हमारी हँसी उसकी ऐसी अधोगति देखकर बरबस फूट निकलेगी। किन्तु, बन्दर का नाच देखकर भी जब हमें हँसी आती है, अथवा बँदरिया को घाघरा पहने, ओढ़नी लपेटे, हाथ में छड़ी लिये चारों ओर नाराजगी से घूमकर सास के यहाँ जाने से मना करते हुए देखकर जब हम हँस पड़ते हैं, तब बेन महाशय के सिद्धान्त द्वारा इस हँसी का समाधान नहीं हो पाता। ऐसे स्थल पर केवल वैषम्य या अनुकृति ही हास्यकारक होती है।

केवल मानसिक क्षेत्र का ध्यान रखने का परिणाम यह हुआ कि काण्ट महाशय विफल आशा को ही हास्य का कारण मान बैठे। काण्ट ने बताया कि दीर्घकाल से उठी हुई किसी अपेक्षायुक्त कल्पना के आकस्मिक अनस्तित्व से जो

मनोविकार उत्पन्न होता है, वही हास है। निश्चय ही इस सिद्धान्त के द्वारा काण्ट विषयगत असम्बद्धता अथवा असंगति या वैषम्य-सिद्धान्त को हास्य का कारण सिद्ध करना चाहते हैं, किन्तु केवल विफलता के द्वारा हास्य का प्रादुर्भाव प्रायः सम्भव नहीं होता और उससे तभी अपने को हँसी आ सकती है जब कोई हानि होने के स्थान पर केवल अपनी मूर्खता का किंचित् प्रदर्शन ही होकर रह जाय। यदि विशेष हानि होती दिखाई पड़ेगी, तो विफलता हास्यकारक न होकर करुणोत्पादक होगी। कभी-कभी अप्रत्याशित रूप से हानिशून्य विफलता सामने आने पर आश्चर्य भी उत्पन्न होता है, जिससे अद्भुत की व्यंजना हो सकती है। इस प्रकार काण्ट का यह दृष्टिकोण बहुत सीमित है और मानसिक क्षेत्र से बाहर परिस्थितियों पर ध्यान नहीं देता। शोपेनहॉवर महाशय ने कुछ आगे बढ़कर बताया है कि अपनी कल्पना में आई हुई तथा वास्तविक वस्तु में किसी प्रकार की असमानता देखकर हास उत्पन्न होता है। किन्तु, यह विचार भी पूर्ण संगत प्रतीत नहीं होता, क्योंकि अपनी कल्पना और विषयवस्तु की समानता का अभाव हमारे हृदय को केवल तभी प्रसन्नता देता है, जब हम किसी लक्ष्य-विशेष को न रखते हुए निरपेक्ष कल्पना करते हैं। साकांक्षकल्पना की असमानता हमें एक धक्के के समान लगती है, विषाद और करुणा को जगाती है, हास्य को नहीं। अतएव असम्बद्धता के गुण-दोष का विचार केवल योजना-हेतु और उसके परिणाम को ध्यान में रखकर ही करना चाहिए। शापेनहॉवर का यह मत इसलिए भी बहुत महत्त्वपूर्ण नहीं है कि यह असमानता के अतिरिक्त उद्भूत परिस्थितियों में जनित हास्य का विचार नहीं करता। यदि इस सिद्धान्त को केवल इस रूप में ग्रहण करें कि हमारे चित्त में उन्हीं वस्तुओं की कल्पना उत्पन्न हुआ करती है, जो प्रतिच्छवि अंकित किये रहती हैं, और उनकी कल्पना तथा विषय-वस्तु में असमानता देखकर हमें हँसी आती है, तो भी इसे युक्तियुक्त एवं पूर्ण सिद्ध न किया जा सकेगा, क्योंकि वैसा मानने से मानवीय कल्पना-शक्ति पर नियन्त्रण सिद्ध होता है और फिर भी उन स्थितियों का समाधान नहीं हो पाता जिनमें किसी विदूषक की बातों पर हमें हँसी आती है। हमारे मन में पहले से उसकी कोई प्रतिच्छवि अंकित नहीं रहती कि उसकी आकस्मिक असमानता से हमें हँसी आ जाती हो।

इस सम्बन्ध में हैनरी बर्गसाँ का मत विशेष रूप से उल्लेखनीय है। वे चेतन की यन्त्रचालित अथवा जड़वत् क्रियाओं के कारण हास्य की उत्पत्ति मानते हैं। केले के छिलके पर पैर फिसलने से गिर जाने वाला व्यक्ति अपनी स्वतन्त्र शक्ति छोड़कर यन्त्रचालित-सा अकस्मात् गिर पड़ता है, इसलिए हँसी आती है। मूल

रूप में देखा जाए तो यह वैपरीत्य का ही सिद्धान्त है। जब हम कोई काम वास्तविक शक्ति के प्रतिकूल होते देखते हैं और एक प्रकार से अपने से हीन दशा में पाते हैं, तभी हँसी आती है। किन्तु, इस प्रकार के हास्य के उत्पादन में एक महत्त्वपूर्ण बात ध्यान में आती है, वह यह कि बर्गसाँ का कथन है कि हास्य का आलम्बन समाजप्रिय न हो। वैसा होने से उस पर हँसना सम्भव न होगा, क्योंकि उससे हममें उसके प्रति या तो आदरवश दुःख का भाव जागेगा अथवा हम स्तब्ध-से रह जाएँगे। दूसरी बात हास्य के प्रकाशन के लिए आवश्यक है आलम्बन का अपनी स्थिति से अपरिचित होना, तीसरे यान्त्रिकता। यदि आलम्बन उलटा पाजामा और उलटी कमीज़ पहनकर अनजाने आपके सामने आता है, तो वह हँसी का आलम्बन हो सकता है। इसी प्रकार यदि वह यन्त्र के समान खाता-पीता या बोलता और चलता है, तो उसकी इन क्रियाओं से हँसी आएगी। इस प्रकार बर्गसाँ का सिद्धान्त मूलतः असंगति या वैपरीत्य पर आधारित है और साथ ही आलम्बन के लिए उपयुक्त स्वरूप निर्धारित करता है। इस दृष्टि से यह अधिक व्यापक और सुलझा हुआ सिद्धान्त ज्ञात होता है।'इधर मनोविज्ञान के क्षेत्र से एक और सिद्धान्त प्रस्तुत किया गया है। यह सिद्धान्त है क्रीड़ा-सिद्धान्त; जिसके द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि बाल्य-काल से ही सभी प्राणियों में यह प्रवृत्ति दिखाई देती है और इसकी स्थिति किसी-न-किसी रूप में वृद्धों में भी बनी रहती है। बालकों और बन्दरों की उछल-कूद, प्रौढ़ों और वृद्धों की वक्रोक्ति, युवकों और युवतियों की चुहल, लुका-छिपी, भाग-दौड़, छद्म-वेश, कुटिल कार्य आदि सभी में यही क्रीड़ा-प्रियता काम करती जान पड़ती है और इसीसे हास्य उत्पन्न होता है। इस सिद्धान्त के अन्तर्गत इसके पोषकों ने गम्भीर स्थितियों में उत्पन्न हास्य, अश्लील अथवा अशिष्ट के प्रति उत्पन्न हास्य आदि सभी को घसीट लेने का प्रयत्न किया है। फिर भी क्या यह कहा जा सकता है कि मानव-जीवन के समस्त क्षेत्र और क्रिया-कलाप केवल क्रीड़ा-सिद्धान्त के द्वारा सचमुच विचारणीय ठहरते हैं और क्या उनमें तनिक भी घृणा या विद्वेष अथवा सहानुभूति का लक्षण नहीं मिलता? उपहास के समय, शत्रु को अपने सामने विवश भाव से विनत खड़े देखकर अथवा ऐसे ही अन्य समयों पर क्या हमारा मन केवल क्रीड़ा की भावना से ही भरा रहता है, अपने गौरव-गर्व से भरपूर नहीं रहता? अस्तु, समस्त सिद्धान्तों पर ध्यान देने से ऐसा लगता है कि सामाजिक धरातल के परिवर्तन के साथ-साथ मानवीय मूल्यों में जो परिवर्तन आए हैं, उनको देखते हुए बर्बर युग के विजय-दर्प से उत्थित हास और परवर्ती काल के सहानुभूति आदि अनेक कारणों पर आश्रित हास्य को

किसी एक कारण से उत्पन्न नहीं माना जा सकता। सभी सिद्धान्त जीवन के प्रायोगिक पक्ष पर निर्भर करते हैं, और जीवन सामाजिक मूल्यों के साथ चलता है। हास्य स्वयं सामाजिक महत्त्व रखता है, अतएव उसका विचार वैयक्तिक भूमि पर नहीं, सामाजिक परिवर्तन के आधार पर किया जाए तो उसे किसी एक सिद्धान्त से बाँधा नहीं जा सकता। यों असंगति और अनौचित्य उसके सहज-प्रसारक जान पड़ते हैं और सभी सिद्धान्तों की मूल भित्ति माने जा सकते हैं। असंगति केवल व्यवहार की ही नहीं, वाणी की भी होती है और विचारों की भी। इसी प्रकार अनौचित्य सामाजिक मूल्यों का ध्यान रखकर निश्चित किया जाता है। इस रूप में इन सिद्धान्तों से हम हास्य के व्यावहारिक, सामाजिक तथा मानसिक स्तरों का विचार कर सकते हैं और प्रसंग तथा परिस्थिति का महत्त्व बनाए रह सकते हैं।

यदि हम समग्र जीवन पर ध्यान दें और उसके व्यावहारिक, बौद्धिक, मानसिक आदि क्षेत्रों की खोज करें, तो अनेकानेक परिस्थितियों और कारणों से हास्य की छटा खिलती मिलेगी। भरत ने 'विकृति' शब्द का प्रयोग करके ऐसी अनेक स्थितियों का उसीमें अन्तर्भाव कर लिया है, उसके विशद विवेचन में वे नहीं पड़े हैं। असंगति तथा अनौचित्य का नाम ही 'विकृति' है, जिसे अंग्रेज़ी में 'इनकाँग्रुअस' कहेंगे। यदि कोई व्यक्ति हाथ का कंगन पैर में छल्ले की तरह पहनने लगे, एक ही समय में दो भिन्न-भिन्न आकार अथवा रंग के मोज़े पहन ले, एक पैर में चप्पल और दूसरे में जूता पहने, कुरते-धोती पर टाई लगाये दीख पड़े तो लोग उसे मसखरा कहकर हँसेंगे ही। यह हंसी उसकी बेढंगी बातों और असंगत पहनावे के कारण उत्पन्न होगी। यह विकृति साधारण नियमों के अनुकूल न होने के कारण एक तो कुरूपता उत्पन्न करती है और दूसरे उससे आकस्मिकता या वैचित्र्य को सहारा मिलता है। कभी-कभी किसी की ऊटपटाँग बातें सुनकर क्रोध के स्थान पर हँसी आती है और कभी उसके विशेष आचार-व्यवहार या 'मैनरिज़्म' से हास उत्पन्न होता है। किसी को बार-बार 'जो है सो', 'वास्तव में' आदि वाक्यांशों को तकिया-क़लाम की भाँति प्रयोग करते देखकर अथवा 'अस्तु खैर,' 'अर्थात् यानी,' 'पुनः फिर' आदि बेढंगे पुनरुक्ति प्रयोगों को सुनकर भी हमें हँसी आती है। इसी प्रकार यदि कोई पण्डितों की सभा में अशुद्ध उच्चारण करता सुनाई पड़े और 'वैशाली की नगरवधू' नामक उपन्यास को 'विशाला की नगरवधू' या 'राहुल सांकृत्यायन' को 'राहुल सांस्कृत्यायन' कहे तो जानकारों को स्वभावतः उसकी ऐसी अज्ञानता पर हंसी आ ही जाती है। अतएव

(Side heading: हास्य के भेद)

मूर्खता या अज्ञानता भी हँसी का कारण है। यह मूर्खता जहाँ शब्दोच्चारण के के साथ लगी हुई है, वहाँ किसी बात, घटना अथवा वस्तु को न समझने के साथ भी है। स्फटिक को न पहचानकर बार-बार टक्कर खाने वाले दुर्योधन पर द्रौपदी की व्यंगपूर्ण हँसी इतिहास-प्रसिद्ध है। भिन्न आचार-विचार वाले व्यक्ति भी एक-दूसरे पर हँस सकते हैं। यथा, गाँव वाले शहर वालों पर, योरप वाले एशियावासियों पर, उनकी वेश-भूषा तथा आचार-विचार की भिन्नता पर हँस सकते हैं। भिन्न भाषा-भाषी भी एक-दूसरे की मखौल उड़ाते हैं, जैसे कोई देहाती अंग्रेज़ी बोलते हुए व्यक्ति को देखकर कहने लगता है कि वह गिट-पिट कर रहा है। कभी-कभी अनुकरण की विकृति—कैरीकेचर—भी हँसी उत्पन्न करती है। श्लेषादि के द्वारा भिन्नार्थक प्रयोग—वर्बल जगलरी—से भी हास उत्पन्न होता है। किसी को चतुराई-भरी बात कहते सुनकर अथवा किसी पर व्यंग करते देखकर भी हमें हँसी आती है। किसी का अनिष्ट न हो, किन्तु उसकी दुर्गति हो जाए, तो उसे देखकर भी हमारी हँसी फूट पड़ती है। इसी तरह किसी को पत्नी की आज्ञा में कठपुतली बना देखकर भी हम उसकी हँसी उड़ाते हैं। राग-द्वेष की अनेक भूमियों पर हास्य प्रसार पाता है, किन्तु हास्य का वास्तविक आनन्द वहीं है जहाँ हँसने वाला आलम्बन में भी उसी भाव को उत्पन्न कर सके। वहाँ हास्य अधिक खिला हुआ ज्ञात होता है। ऐसी प्रवृत्ति सामूहिकता को जन्म देती है और मनुष्य की यह स्वाभाविक प्रवृत्ति है कि वह समाज बनाकर रहे। पहले प्रकार का हास घृणा, विद्वेष, शत्रुता, असामाजिकता और विश्लेष को जन्म देता है। अतएव वह अनेक बार अग्राह्य और उपेक्षणीय हो सकता है। शुद्ध हास्य में किसी को हानि नहीं पहुँचाई जाती—अपने यहाँ नाटकों में विदूषक का हास्य अथवा उसके कार्य-कलापों द्वारा उत्पन्न हास्य इसी हानिरहित शुद्ध हास्य के अन्तर्गत आता है। इसी प्रकार सरकस आदि में 'जोकर' के कृत्यों पर उत्पन्न होने वाला हास्य भी अहानिप्रद अतः निरपेक्ष हास्य होता है। उसकी बेढंगी बातों पर हम हँसते हैं, भिन्न-भिन्न प्रकार की बातें कहकर टीका-टिप्पणी करते हैं। किन्तु उन बातों में उसे हानि पहुँचाने की चेष्टा नहीं रहती। वह स्वयं भी उस समय तक हास्य को प्रवृत्त करने वाले कार्य करता है, जब तक कि उसे कोई असहनीय अप्रासंगिक अश्लील अथवा दुष्ट बात कहकर चिढ़ा ही नहीं देता, अथवा उसे किसी प्रकार की हानि नहीं पहुँचाता। वही 'जोकर', जो अपनी ओर से जान-बूझकर दूसरों को हँसाने के लिए बेढंगी बातों का प्रदर्शन करता है, उस समय हास्य का विभाव नहीं रह जाता, जब खेल-ही-खेल में अचानक उसे चोट लग जाती है। यदि हँसते-हँसते कूद-फाँद में अचानक उस

सकता है। मुक्तक रचनाओं में कवि अपने भावों को मुक्त होकर प्रकाशित कर सकता है, अतः उसमें उसके व्यक्तित्व के अंश अधिक सफलता से मिल सकते हैं, किन्तु वह काव्य भी सदैव व्यक्तित्व का ही प्रकाशक नहीं होता, समाज उसे भी संयमित करता चलता है अथवा मुक्तक काव्यों में भी अनेकविध समस्याओं का प्रकाशन होता है, जो सदैव व्यक्तिगत रुचि-अरुचि पर अवलम्बित नहीं होतीं। अतएव चरितमूलक शैली भी सर्वत्र उपयोगी सिद्ध नहीं होगी।

अभिव्यंजनावादी शैली के जन्मदाता क्रोसे काव्य में अभिव्यंजना को प्रमुख मानते हुए उसका सम्बन्ध लौकिक शक्ति 'स्वयंप्रकाश ज्ञान' से जोड़ते हैं। उनके लिए यह शक्ति एक साँचे का काम करती है, जिसमें वस्तु आकर ढल जाती है और विविध रूपों में (जो रूप मूल-वस्तु से भिन्न होते हैं) प्रकट होती है। क्रोसे के विचार से अभिव्यक्ति आन्तरिक होती है। यह अभिव्यक्ति किसी प्रकार भी असुन्दर नहीं होती। सौन्दर्य के प्रकाशन के अतिरिक्त काव्य का और कोई ध्येय नहीं है। नीति, उपयोगिता, मंगल-अमंगल से काव्य या कला का कोई सम्बन्ध नहीं, वह इन सबसे निरपेक्ष रहकर अन्तरात्मा के सौन्दर्य का उद्घाटन करते हैं। अतएव काव्य की समीक्षा करते समय यह पद्धति केवल सौन्दर्य-दर्शन या अभिव्यक्ति की पूर्णता को ही ध्यान में रखती है, विषय-वस्तु की आलोचना करना इसका ध्येय नहीं होता। इस सौन्दर्य में क्रोसे आह्लाद का अंश भी सम्मिश्रित मानते हैं। क्रोसे काव्य या कला को सहज ज्ञान से प्रेरित मानकर उसे तर्क की भूमि से दूर रखते हैं। तर्क की भूमि का इस सहज ज्ञान की भूमि तक प्रवेश नहीं है, वह सर्वथा स्वतन्त्र सत्ता है। इस प्रकार यह शैली समाज-निरपेक्ष रूप में काव्य का विचार करती है। उसे काव्य की सामाजिक उपादेयता से कोई मतलब नहीं है। यदि इस प्रकार काव्य को समाज-निरपेक्ष मान लिया जाय, तो वह केवल कल्पना का क्षेत्र-मात्र रह जाता है। साथ ही उससे यह प्रश्न भी हल नहीं होता कि बिना किसी सामाजिक उपयोगिता के कोई किसी कृति का अध्ययन करने के लिए कैसे प्रवृत्त होगा? इस प्रकार काव्य में सौन्दर्य का अधिष्ठान स्वीकार करके भी उसे समाज-निरपेक्ष अवस्था में छोड़कर क्रोसे ने उसे संकुचित कर दिया है। एक प्रकार से वह अभिव्यक्ति को पूर्ण सौन्दर्य मानकर आलोचना को अनपेक्षित घोषित करता है। वह कृति को सम्पूर्ण महत्त्व देकर भावक के संस्कारों, उसकी जीवन-प्रेरणाओं आदि पर कोई ध्यान नहीं देता, यही उसके सिद्धान्त की बड़ी भारी त्रुटि है। इसी प्रकार 'कला कला के लिए' सिद्धान्त का प्रतिपादन

**अभिव्यंजनावादी पद्धति**

करते हुए भी सामाजिक उपयोगिता का विचार नहीं किया जाता। कला किसी हित या किसी प्रयोजन से आबद्ध नहीं है। सौन्दर्य स्वतः उपयोगी होता है; यही दृष्टिकोण लेकर यह शैली आरम्भ हुई है, अतएव यह शैली सौन्दर्य के तत्त्वों का विवेचन नहीं करती। इस प्रकार ये तीनों दृष्टियाँ—सौन्दर्यवादी, प्रभाववादी तथा अभिव्यंजनावादी—प्रायः एक-दूसरे से मिलती-जुलती-सी हैं। ये तीनों ही अतिवादी दृष्टिकोण हैं। सौन्दर्यवादी काव्य या कला में मंगल-अमंगल की खोज न करके केवल सौन्दर्य की खोज करता है, प्रभाववादी अपने ऊपर पड़े किसी रचना के प्रभाव को ध्यान में रखता है और उसके कारणों की खोज नहीं करता। अभिव्यंजनावादी काव्य की अभिव्यक्ति में सफलता-असफलता का निर्देश करता है। इन शैलियों में अभिव्यंजनावादी शैली ही अधिक उचित शैली है, यद्यपि इसमें भी वस्तु को महत्त्वहीन मानकर एकपक्षीयता का सहारा लिया गया है।

### नयी कविता और रस-सिद्धान्त

यह ठीक है कि पूर्वोक्त सभी आलोचना-मार्ग कंटकाकीर्ण हैं, ऊबड़-खाबड़ धरती वाले हैं, परन्तु पुरानी प्रणाली को एक ही साथ धक्का मारकर धराशायी कर देने का दुस्साहस लेकर आज नयी कविता के साथ एक नयी मूल्यांकन-पद्धति पनप रही है। वह नये काव्य के स्फुरण के साथ-साथ नये मापदण्डों का निर्माण और प्रस्थापन करती हुई प्राचीन मूल्यांकन-पद्धति को अपूर्ण निर्धारित करती है। नवीन परिधान, नवीन अभिव्यंजना-शैली, नये उपमान, नये अलंकरण की प्रणाली और नवीन भाषा-विन्यास के साथ इस कविता का आगमन हुआ है जो पुराने विश्वासों पर आघात करती है। 'तार सप्तक' से 'दूसरा सप्तक' की राह पर चलकर आज हम नयी कविता के उस स्थान पर खड़े हैं, जहाँ वह आज के प्रबुद्ध पाठक का ध्यान आकर्षित किये बिना नहीं रहती। इस कविता-भूमि पर उगे हुए अंकुरों में जो हरियाली है, जो नवीन जीवन-शक्ति है, उसके सम्बन्ध में निःसन्देह दो मत हैं और इन दो मतों की स्थिति इसलिए आवश्यक एवं अनिवार्य थी कि नवीन रूप में उपस्थित होने वाली प्रत्येक वस्तु सदैव मनुष्य को चौकन्ना बनाती है, उसे सशंक करती है। 'नयी कविता' के पहले अंक में श्री सुमित्रानंदन पंत ने नयी कविता के सम्बन्ध में लिखा है :

"नयी कविता ने मानव-भावना को छायावादी सौन्दर्य के धड़कते हुए पलने से बलपूर्वक उठाकर उसे जीवन-समुद्र की उत्ताल लहरों में पेंग भरने को छोड़ दिया है, जहाँ वह साहस के साथ सुख-दुःख, आशा-निराशा के घात-

प्रतिघातों में बढ़ती हुई युग-जीवन के आँधी-तूफानों का सामना कर सके, अन्तर्वेदना से मुक्त होकर सामाजिक व्यथा के अनुभवों से परिपक्व बन सके। नयी कविता विश्व-वर्चस्व से प्रेरणा ग्रहण करके तथा आज के प्रत्येक पल बदलते हुए युग-पट को अपने मुक्त छन्दों के संकेतों की तीव्र-मन्द गति-लय में अभिव्यक्त करके, युग-मानव के लिए नवीन भाव-भूमि प्रस्तुत कर रही है।"[1] "नयी कविता अपनी शैली तथा रूप-विधान में जहाँ अधिक मौलिक, वैचित्र्यपूर्ण तथा वैयक्तिक हो गई है, वहाँ अपनी भावना में अधिक रागात्मक तथा मानववादी बन गई है।"[2]

इस कविता को समझने के लिए किस प्रकार का भावक चाहिए, इसका डॉ० जगदीश गुप्त के निम्न शब्दों से परिचय मिल जायगा :

"वह उन प्रबुद्ध विवेकशील आस्वादकों को लक्षित करके लिखी जा रही है, जिनकी मानसिक अवस्था और बौद्धिक चेतना नये कवि के समान है। अर्थात् जो उसके समानधर्मा हैं, एक ओर जो पुरानी कविता की अभिव्यंजना-प्रणालियों, शक्तियों और सीमाओं से परिचित हैं और जिनकी परितृप्ति परम्परागत वस्तु और अभिव्यक्ति से नहीं होती, या होती है तो सम्पूर्ण रूप में नहीं।"[3]

इन दोनों व्यक्तियों के उद्धरणों को यहाँ केवल इसलिए देने की आवश्यकता हुई कि इससे नयी कविता के स्वरूप और उसके विश्वासियों और पृष्ठपोषकों के विचारों पर कुछ प्रकाश पड़ सके। यहाँ सभी के विचार उद्धृत करने का न तो स्थान ही है, और न आवश्यकता। प्रश्न है, इस रचना-प्रणाली की आलोचना के लिए प्राचीन सिद्धान्तों का प्रयोग किया जा सकता है कि नहीं ? रसवादी समीक्षक की दृष्टि से इन रचनाओं की आलोचना हो सकती हैं कि नहीं ? यह प्रश्न नयी कविता के लिए नया नहीं है। 'दूसरा सप्तक' की भूमिका में प्रयोगशील कविता से आद्याचार्य श्री 'अज्ञेय' ने इस प्रश्न को उपस्थित किया है कि नयी कविता पर साधारणीकरण का सिद्धान्त लागू किया जा सकता है अथवा नहीं ? 'अज्ञेय' का विचार है कि :

(१)—सभ्यता के विकास के साथ हमारी अनुभूतियों का विकास हो गया है।

(२)—अनुभूतियों को व्यक्त करने के हमारे उपकरण भी विकसित होते

१. 'नयी कविता', अंक १, पृ० ३।

२. वही, पृ० ४।

३. वही, पृ० ६-७।

गए हैं।

(३) विशेष ज्ञानों के इस युग में भाषा एक रहते हुए भी उसके मुहावरे अनेक हो गए हैं।

(४) ऐसी स्थिति में जो कवि एक क्षेत्र का सीमित सत्य—तथ्य नहीं, सत्य अर्थात् उस सीमित क्षेत्र में जिस तथ्य से रागात्मक सम्बन्ध है वह—उसी क्षेत्र में नहीं, उसके बाहर अभिव्यक्त करना चाहता है, उसके सामने बड़ी समस्या है। या तो वह यह प्रश्न ही छोड़ दे, सीमित सत्य को सीमित क्षेत्र में सीमित मुहावरे के माध्यम से अभिव्यक्त करे—यानी साधारणीकरण तो करे, पर साधारण का क्षेत्र सीमित कर दे, अर्थात् एक अन्तर्विरोध का आश्रय ले, या फिर वह वृहत्तर क्षेत्र तक पहुँचने का आग्रह न छोड़े और इसलिए क्षेत्र के मुहावरे से बँधा न रहकर उसके बाहर जाकर राह खोजने की जोखिम उठाए। इस प्रकार वह साधारणीकरण के लिए ही एक संकुचित क्षेत्र का साधारण मुहावरा छोड़ने को बाध्य होगा, अर्थात् एक दूसरे अन्तर्विरोध की शरण लेगा।"[1]

(५) जब चमत्कारिक अर्थ भर जाता है और अभिधेय बन जाता है, तब उस शब्द की रागोत्तेजक शक्ति भी क्षीण हो जाती है। उस अर्थ से रागात्मक सम्बन्ध नहीं स्थापित होता, कवि तब उस अर्थ की प्रतिपत्ति करता है, जिससे पुन: राग का संचार हो, पुन: रागात्मक सम्बन्ध स्थापित हो। साधारणीकरण का अर्थ यही है। नहीं तो अगर भाव भी वही पुराने हैं, रस भी और संचारी-व्यभिचारी सबकी तालिकाएँ बन चुकी हैं, तो कवि के लिए नया कहने को रह क्या गया ?[2]

(६) साधारणीकरण उसने—नयी कविता के लेखक ने—छोड़ नहीं दिया है, पर वह जितनों तक पहुँच सके, उन तक पहुँचता रहकर और आगे जाना चाहता है, उनको छोड़कर नहीं।[3]

'अज्ञेय' जी की इन धारणाओं का सार यही है कि प्रयोगशील कवि भी साधारणीकरण को ही अपना लक्ष्य मानता है। किन्तु, उसके लिए कठिनाई यह है कि आज रूढ़ अर्थ-व्यापारों आदि को छोड़कर वह अकुण्ठित गति से आगे बढ़ना चाहता है, नये उपमानों, नये अर्थों और शब्दों को अपनाना चाहता है। इसके लिए आरम्भ में उसे कुछ विशिष्ट जन ही मिलेंगे, जो उसकी बात को

१. 'दूसरा सप्तक', भूमिका, पृ० १०।
२. वही, पृ० १२।
३. वही, पृ० १३।

समझ सकेंगे। अर्थात् साधारणीकरण को आज कुछ समय तक सीमित क्षेत्र में रखना होगा।

इस विवाद पर विचार करें तो स्पष्ट हो जायगा कि प्रयोगशील काव्य के सम्मुख प्रधान प्रश्न अभिव्यंजना का है। शैली का है। उसकी नवीन शैली उसे सीमित बना रही है, जो समय की विवशता से ही है। निःसन्देह इस विचार से रसवादी को सहज सहानुभूति हो सकती है कि प्रयोगवादी साधारणीकरण सिद्धान्त को स्वीकार करता है। किन्तु, कठिनाई यह है कि नये उपमानों और नई वचन-भंगी का सम्मान करते हुए भी उसमें प्राप्त होने वाले ऐसे उपमानों, प्रतीकों और पदावलियों को वह स्वीकार नहीं करना चाहता, जिनमें भावोद्-बोधन की सामर्थ्य न हो। रसवादी आलोचक ने आज तक कभी भी उन उप-मानों को स्वीकार नहीं किया है, उन अलंकारों से उसे कोई सहानुभूति नहीं रही है, जो भाव की अभिव्यक्ति में सहायक नहीं बन सके हैं। उसे दर्शन की गुत्थियों का साहित्य में प्रवेश भी कभी अच्छा नहीं लगा, उसका उसने विरोध ही किया है।

इस भाव या रस-निवेश के प्रसंग में मूलतया बाधक जान पड़ता है, नये कवि का बौद्धिकता के प्रति आग्रह। डॉ० जगदीश गुप्त ने 'नयी कविता में रस और बौद्धिकता' शीर्षक लेख के अन्तर्गत कहा है कि बीसवीं सदी के मनुष्य की मनःस्थिति, जीवन के प्रति दृष्टिकोण में आमूल परिवर्तन आ जाने के कारण इतनी दूर तक बदल चुकी है कि वह अपने रागात्मक सम्बन्धों को न तो 'फ़िलास-फाइज़' करके सन्तुष्ट हो पाता है, न किसी देवता के चरणों पर आत्म-समर्पण करके मुक्ति-लाभ कर पाता है। एक गहरा असन्तोष, सहज अनास्था और 'फ्रस्ट्रेशन' उसके हृदय में व्याप्त हो गया है, जिसके कारण विश्वास ठहर नहीं पाते। बुद्धि और तर्क उन्हें टिकने नहीं देते। एक ओर भौतिकता की जड़ उपा-सना से उसकी चेतना विद्रोह करती है, दूसरी ओर आत्मा की अतीन्द्रिय सत्ता और अखण्ड अनाहत आनन्द की उसे अनुभूति नहीं हो पाती। अन्तर्जगत् और बहिर्जगत् के संघर्ष तथा उनकी महत्ता के पोषक सिद्धान्तों के द्वन्द्व ने जीवन में एक विचित्र गतिरोध ला दिया है। आदर्शों में शताब्दियों से प्रतिष्ठित भारी अराजकता आ गई है, तथा आदर्श और यथार्थ का पारस्परिक संघात घनीभूत हो गया है। यह मनोदशा व्यक्ति की न होकर युग की है और साहित्य के क्षेत्र में आने वाली नयी कृतियाँ स्पष्ट रूप से इसको व्यक्त कर रही हैं। केवल वर्तमान आर्थिक कारणों से ही यह असंतोष और अनास्था उपजी है, ऐसा नहीं कहा जा सकता। इनका सम्बन्ध नैतिक मूल्यों और संस्कारों में आई हुई संक्रान्ति से भी

है, जिस पर वैज्ञानिक युगीन बौद्धिकता की गहरी छाया है। बुद्धि भावों को स्थायी नहीं होने देती और फलतः आलम्बन स्थिर नहीं रहते। रस एक विशेष मनःस्थिति में विशेष प्रक्रिया से निष्पन्न होता है। इस विषण्ण युग के कवि की दृष्टि रस-निष्पत्ति की ओर नहीं जाती और अधिकांश नयी कविता का लक्ष्य रसानुभूति कराना नहीं है, ऐसा मुझे लगता है।"[1] परिणामतः "नयी कविता बौद्धिकता की छाया में विकस रही है, अतः उसमें एक अन्तर्निहित आलोचनात्मकता मिलती है, यथार्थ चित्रण का आग्रह, सूक्ष्म व्यंग तथा शैलीगत वैचित्र्य एवं नये-नये अर्थों को ध्वनित करने वाला अभिनव प्रतीक-विधान, आदि जिन्हें नयी कविता की प्रमुख विशेषताएँ कहा जा सकता है, सभी के पीछे प्रेरणा का बुद्धिगत रूप स्पष्ट झलकता है।"[2] इसी बुद्धिगत रूप के कारण दोनों में आधार की भिन्नता के अतिरिक्ति प्रभाव-प्रक्रिया में भी सूक्ष्म अन्तर आ गया है और परस्पर दोनों में वैपरीत्य और विरोध भी दिखाई देता है। "नयी कविता आकर्षण को नहीं विकर्षण को भी टटोलती है। व्यंग करना, चोट करना, झकझोर देना, ध्यान में डूबे हुए को जैसे टोक देना और कुछ सोचने पर मजबूर करना उसका स्वभाव है। वह रिझाती कम है, सताती अधिक है।...कभी-कभी वह जीवन के भयानक तथ्यों की ओर संकेत करके हमें सहमा देती है—उन तथ्यों की ओर जिनको हम सहज रूप में शायद कभी नहीं देख पाते। रसानुभूति भावों को एक गहरे सामंजस्य में लेकर चलती है, नयी कविता प्रायः पाठक को असमंजस में डाल देती है। यदि कोई कलाकृति हमें स्पर्शहीन छोड़ दे तो हम उसे कुछ भी नहीं मानेंगे, पर नयी कविता हमें स्पर्श करती है, ऐसा मैं स्वानुभव के आधार पर बलपूर्वक कह सकता हूँ। हाँ, उसके स्पर्श की प्रणाली अवश्य भिन्न है...।"[3] अर्थात् वह भावात्मक न होकर बौद्धिक है। और बौद्धिकता की आवश्यकता केवल इसलिए ही नहीं है कि नयी चेतना और नयी परिस्थिति ने कवि को बाध्य कर दिया है, बल्कि तर्क यह भी है कि "अगर ज्ञान-प्रसार के भीतर भाव-प्रसार होता है तो यह कहना भी असत्य नहीं है कि भाव-प्रसार के भीतर ज्ञान-प्रसार होता है। भावों की संकीर्ण दीवारें मनुष्य के ज्ञान को संकुचित बनाए रखती हैं। बुद्धि-प्रसूत कभी कोई सशक्त विचार भाव-धारा को छिन्न-भिन्न कर देता है और कभी किसी भाव का वेग विचारों की शृंखला को

१. 'आलोचना', त्रैमासिक, वर्ष २, अंक ३, पृ० ५६।

२. वही, पृ० ५७।

३. वही, पृ० ५७।

विच्छिन्न कर देता है।"[1] अतएव "भावों और विचारों के परस्पर उलझे सूत्रों में वह विचारों के सूत्र खींचकर भावों के सूत्रों को छेड़ने का यत्न करती है। बुद्धि से हृदय तक विचारों और रागों के मिले-जुले अनन्त स्तर हैं। आज की कविता इनमें से किसी को भी छू लेने में अपनी सार्थकता मानती है।"[2] इसी के परिणामस्वरूप उसमें लाक्षणिकता, वक्र अभिव्यंजना, मूर्त्त कल्पना को उभारकर उसका अमूर्त्त पर आरोप करने की विचित्र कलात्मकता और प्रतीकात्मकता का सन्निवेश हो गया है। "यही क्या, रसवादी कविता के प्रायः सभी प्रमुख लक्षण नयी कविता में नहीं मिलते, यहाँ तक कि भावुकता की भी कमी रहती है। तुकान्त, छन्द, गेयता तथा पुनरावृत्ति आदि का अभाव या इसके प्रति उदासीनता भी बौद्धिकता का ही सहज परिणाम है। आलाप, प्रलाप और विलाप से कविता अब काफी दूर हट गई है। उसके सौन्दर्य-बोध में अन्तर आ गया है। अनगढ़पन में ही वह निखरती है। सजाने-सँवारने, खराद पर चढ़ाने और माँजने से उसकी सहजता नष्ट होती है।"[3]

इसके विरोध में आलोचक कहता है "काव्य की सार्थकता इसीमें है कि वह राग को संवेदनीय बनाये, बौद्धिक तत्त्व को संवेदनीय बनाना काव्य का काम नहीं है।···प्रयोगवादी कवि ने नवीनता की झोंक में इसी मूल सिद्धान्त का तिरस्कार करके काव्य के मर्म पर चोट की है, और इसका परिणाम यह हुआ है कि उसकी रचना प्रायः काव्य नहीं रह गई है, उसमें मन को स्पर्श अथवा चित्त को द्रवित करने की शक्ति नहीं रही। दूसरे शब्दों में रस का अभाव है। पहले तो उसका अर्थ ही हाथ नहीं पड़ता और यदि दिमाग़ को खुरचकर उसका अर्थ निकाल भी लिया जाय तो पाठक के मन का प्रसादन नहीं होता, और उसे एक प्रकार की खीझ-सी होती है।"[4] और यह कि "साधारणीकरण शैली का प्रयोग न होकर एक मनोवैज्ञानिक प्रक्रिया है, जिसका मूल आधार है—मानव-सुलभ सह-अनुभूति। इसमें सन्देह नहीं कि आज का जीवन विगत जीवन की अपेक्षा कहीं अधिक उलझा और पेचीदा हो गया है और मानव-मन की प्रवृत्तियाँ भी उसी अनुपात से निविड़ एवं जटिल हो गई हैं। फिर भी साधारणीकरण के सिद्धान्त में इससे कोई अन्तर नहीं आता, क्योंकि कवि-मन की निविड़ता के साथ सहृदय के मन

१. 'आलोचना', त्रैमासिक, वर्ष २, अंक ३, पृ० ५७।
२. वही, पृ० ५८।
३. वही, पृ० ५८।
४. 'काव्यधारा', पृ० ५१।

की निविड़ता भी तो उसी अनुपात से बढ़ गई है।"[१] साथ ही "कवि की अनुभूति में ही इतनी शक्ति नहीं होती कि वह संवेद्य को बिम्ब-रूप में ग्रहण और प्रस्तुत कर सके।"[२]

हम समझते हैं कि नयी कविता के पक्षपाती उसे नितान्त रूप से सभी स्थलों पर रस-सिद्धान्त से अछूता सिद्ध नहीं कर सकते और न इसी तरह उनका आलोचक केवल रागात्मकता की छाँह में विश्राम लेकर नयी कविता पर दोषारोपण कर सकता है। पहले आलोचक की बात कह लें। जैसा डॉ० जगदीश गुप्त ने बहुत ईमानदारी के साथ स्वयं भी उसी निबन्ध के अन्त में स्वीकार किया है कि रस-सिद्धान्त के अतिरिक्त हमारे यहाँ और काव्य-परीक्षा-सिद्धान्त भी चालू हैं और केवल चालू ही नहीं हैं, मान्य हैं। काव्य की उत्तम, मध्यम और अधम कोटियाँ भी हमारे यहाँ स्वीकृत हैं; यह बात और है कि रस-काव्य ही उत्तम काव्य है। स्वयं विश्वनाथ ने रसेतर सिद्धान्तों को स्वीकार कर लिया है और प्राचीन संस्कृत-काव्य इस बात का साक्षी है कि केवल मुक्तक में ही चमत्कार या उक्ति-वैचित्र्य को स्थान नहीं था, अपितु जटिलता के अभिमानी हर्ष जैसे लेखक का 'नैषधचरित' भी मान्यता-प्राप्त महाकाव्य है और 'राघवपाण्डवीयम्' की जटिलता और द्व्यर्थकता भी उसे सम्मानित होने से नहीं रोक सकी है। इतना ही क्यों, आचार्य आनन्दवर्धन-जैसे विद्वान् ने भी मान लिया है कि मुक्तक के लिए रस अनिवार्य नहीं है, उसका प्रयोग कोई विरला ही मुक्तक में कर सकता है, जैसे अमरुक ने किया है।[३] तब फिर मुक्तक रूप नयी कविता के इन विषण्ण कवियों पर हम इतनी भी सहानुभूति, जो वस्तुतः उनका अधिकार है, क्यों न प्रकट होने दें? स्वयं जगदीशजी तो मानते हैं कि नयी कविता स्पर्श अवश्य करती है। यों यदि उर्दू-काव्य पर भी दृष्टिपात करें और उसे जान-पूछकर अनर्थक न कहें तो स्पष्ट ही प्रकट हो जायगा कि यदि उक्ति-चातुर्य, विदग्धता और बौद्धिक चमत्कार उन पंक्तियों को कविता कहला सकता है तो नयी कविता की ऐसी ही पंक्तियाँ कविता क्यों कही जायँ। जहाँ तक साधारणीकरण और सह-अनुभूति का प्रश्न है, उसके सम्बन्ध में केवल इतना निवेदन है कि शब्दों का प्रयोग और उनकी सार्थकता भी साधारणीकरण का माध्यम हैं, केवल सह-अनुभूति ही नहीं। और यह आवश्यक नहीं है कि कवि

१. काव्यधारा, पृ० ५२।

२. वही, पृ० ५२।

३. मुक्तकेषु प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यन्ते।

ध्व०, पृ० ३२५ तथा ३।१७ सं०

मानव-साधारण से एक क़दम आगे न बढ़ गया हो। बहुत दूर की बात नहीं है, छायावादी कविताएँ आज भी बहुत-से पढ़े-लिखों की समझ में नहीं आतीं और जब प्रचलित हो ही रही थीं तब के विरोध की कहानी तो अलग है ही। हाँ, यह ठीक है कि शब्दों और उपमानों में अर्थ-ग्रहण की सामर्थ्य होनी चाहिए, केवल नवीनता-प्रदर्शन की भावना नहीं। इस प्रकार सोचें तो न नयी कविता की ओर से यह कहना ही उचित होगा कि उसकी एक भी पंक्ति रसवादी कसौटी पर नहीं कसी जा सकती और न यही कहना उचित होगा कि वे सब रसहीन, अज्ञेय, असाधारणीकृत और अकविता हैं। अभिप्राय यह है कि नयी कविता के नाम पर प्रचलित रचनाओं में कुछ रसवादी भी हो सकती हैं या उनका उस दृष्टि से भी आनन्द उठाया जा सकता है, और कुछ बौद्धिक होकर भी स्पर्शमयी हो सकती हैं और एक प्रभाव छोड़ सकती हैं। और यह भी स्पष्टतया स्वीकार कर लेने में कोई हानि नहीं होगी कि जो पहले प्रकार के अन्तर्गत आने वाली रचनाएँ हैं, वे व्यापक रूप में आनन्ददायी होने के साथ-साथ अधिक आनन्ददायी भी हैं। उदाहरण लें तो निम्न रचनाएँ नयी कविता के पक्ष से जितनी मापी जा सकती हैं, उतनी ही रसवादी दृष्टि से भी। रसवादी इससे स्मृति संचारी के सहारे शृंगार रस का आनन्द-लाभ कर सकता है :

> एक सिल्क के कुरते की सिलवट में लिपटा
> गिरा रेशमी चूड़ी का छोटा-सा टुकड़ा
> उन गोरी कलाइयों में जो तुम पहने थीं
> रंग भरी उस मिलन-रात में
> दूज कोर से उस टुकड़े पर
> तिरने लगीं तुम्हारी सब लज्जित तस्वीरें
> कसे हुए बन्धन में चूड़ी का झर जाना।
>
> —'चूड़ी का टुकड़ा', गिरिजाकुमार माथुर

इसी प्रकार श्री भवानीप्रसाद मिश्र की अतिपरिचित 'गीत फ़रोश' तथा 'कमल के फूल' शीर्षक रचनाएँ यद्यपि 'दूसरा सप्तक' में आने से प्रयोगवादी हो जाती हैं, किन्तु क्या कोई काव्य-शास्त्री इन दोनों कविताओं की व्यंजना से आँख मूँदे बिना इन्हें कविता कहने में हिचक सकता है ? पहली कविता की तिक्तता, अवसाद और व्यंग से घुली नितान्त प्रसादगुणमयी तथापि व्यंजना-पूर्ण पंक्तियाँ क्या अकविता हैं ? और हृदय से निकली हुई आवाज़ की भाँति जो अन्तरतम से कविता व्यक्त हो उठी है उसका परिचय देते हुए 'कमल के फूल' की निम्न पंक्तियाँ और उनमें आये हुए शब्द 'मानसर', 'बीच', 'तीर'

आदि क्या कम सार्थक, कम व्यंजक अथवा कविता के लिए कम सहायक हैं ?

फूल लाया हूँ कमल के।
क्या करूँ इनका ?
पसारें आप आँचल,
छोड़ दूँ,
हो जाय जी हल्का !
किन्तु होगा क्या कमल के फूल का ?
कुछ नहीं होता
किसी की भूल का—
मेरी कि तेरी हो —
ये कमल के फूल केवल भूल हैं।
भूल के आँचल भरूँ ना
गोद में इनका सँभाले
मैं वज़न इनके मरूँ—ना।
ये कमल के फूल,
लेकिन मानसर के हैं,
इन्हें हूँ बीच से लाया,
न समझो तीर पर के हैं।
भूल भी यदि है
अछूती भूल है !
मानसर वाले
कमल के फूल हैं।

इसी प्रकार 'दूसरा सप्तक' की 'समय देवता' शीर्षक नरेश मेहता की कविता को कोई रसवादी शायद ही कविता कहे, किन्तु क्या वह सचमुच किसी और कारण से, भले ही वह अलंकार हों या भाषा का चमत्कारक प्रयोग अथवा विराट् कल्पना, कविता न कहला सकेगी ? यों, छोटी कविताएँ लें तो धर्मवीर भारती की 'यह दर्द' शीर्षक रचना और 'धूप के धान' से गिरिजाकुमार माथुर की 'आटोग्राफ' शीर्षक कविता लें और बताएँ कि ये कविताएँ हैं कि नहीं ? हैं तो कौन-सा रस है ? कहना पड़ेगा, रस तो नहीं बताया जा सकता, किन्तु इतना है कि इन कविताओं में अनुभूति का प्रेषणीय स्पर्श अवश्य है। जैसे,

(१) ईश्वर न करे तुम कभी ये दर्द सहो !
दर्द, हाँ अगर चाहो तो इसे दर्द कहो,

मगर ये और भी बेदर्द सज़ा है ऐ दोस्त !
कि हाड़ हाड़ चिटख जाय मगर दर्द न हो !

—'यह दर्द', धर्मवीर भारती ।

(२) है यही ज़िन्दगी का दर्द
है संघर्ष यही ।
हर नया साल आता है,
पुराना बनकर ।

—'आटोग्राफ', गिरिजाकुमार माथुर

'अज्ञेय' की 'नयी कविता' के पहले अंक में प्रकाशित रचना 'यह दीप' से निम्न पंक्तियों को लें, तो पता चलेगा कि केवल आत्म-विश्वास, समर्पण-भावना, व्यापक मानवता, और उदात्तता के कारण ही ये पंक्तियाँ एक सघन प्रभाव डालने में समर्थ हैं और रसशून्य किन्तु अर्थमय होकर कविता कहलाने योग्य हैं :

यह दीप अकेला स्नेह भरा
है गर्व भरा मदमाता, पर
इसको भी पंक्ति को दे दो ।
यह अद्वितीय : यह मेरा : यह मैं स्वयं विसर्जित
यह प्रकृत, स्वयम्भू ब्रह्म, अयुत :
इसको भी शक्ति को दे दो ।···
यह वह विश्वास नहीं जो अपनी लघुता में भी काँपा
यह वह पीड़ा जिसकी गहराई को स्वयं उसीने नापा
कुत्सा, अपमान, अवज्ञा के धुँधुआते कड़वे तम में
यह सदा द्रवित, चिर जागरूक अनुरक्त नेत्र,
उल्लम्ब बाहु, यह चिर अखण्ड अपनापा ।
जिज्ञासु, प्रबुद्ध, सदा श्रद्धामय
इसको भक्ति को दे दो ।

छन्द की विचित्रता और लय की कहीं-कहीं गतिहीनता के रहते हुए भी यह कविता है। अब यदि उक्त सभी उदाहरणों पर ध्यान दें तो सहज ही कहा जा सकता है कि रस हो या न हो, किन्तु यदि किसी रचना में अनुभूति की सचाई है, अभिव्यक्ति की विशदता है, व्यंजना की शक्ति है और प्रतीकों में भाव-विस्तार की सामर्थ्य है तो वह कविता है और वह रसवादी के द्वारा भी तिरस्कार्य न होगी। माना कि रसवादी को रसमय कविता के द्वारा

ही असली परितृप्ति मिलती है, परन्तु उसमें यह भी उदारता है कि चाहे रस का पूरा बाँध किसी ने न भी बाँधा हो, केवल अपने अन्तरतम की चेतना को ही अनुभूति-रंजित करके रचना की हो तो वह उसे स्वीकार कर लेगा। न रसमय सही, भावमय या अनुभूतिमय तो हो। अनुभूति तो कोई-न-कोई भाव पाठक के मन में उठायगी ही, भले ही वह संचारियों की या स्थायी की निश्चित तालिका के बाहर हो। कौन कहता है कि तालिका पूरी हो चुकी है? बौद्धिकता के साथ अनुभूति का किंचित् मिश्रण भी आकर्षण हो जायगा। किन्तु 'नयी कविता' के पहले ही अंक में प्रकाशित अजितकुमार की निम्न कविता निश्चय ही निरा बौद्धिक व्यायाम बनकर एक प्रश्नचिह्न बनी रह जायगी :

**चाँदनी चन्दन सदृश**
**हम क्यों लिखें ?**
**मुख हमें कमलों सरीखे क्यों दिखें ?**
**हम लिखेंगे :**
**चाँदनी उस रुपये सी है कि जिसमें**
**चमक है पर खनक गायब है।**

इसी तरह 'नाव के पाँव' में डॉ० जगदीश गुप्त की 'पुतली' शीर्षक रचना में बुद्धि के साथ एक जीवन-सत्य, अनुभूत-सत्य का वर्णन किया गया है और इसीलिए बुद्धि और सत्य के प्रकाशन में वह रचना कविता है और प्रभावशाली है, किन्तु उन्हींकी उसी पुस्तक में आई 'चेतना की पर्त' कविता नितान्त बौद्धिक, विश्लेषण-प्रधान और सन्देश-विहीन है, अतएव अपना प्रभाव कम-से-कम शास्त्रीय विवेचकों के लिए तो अवश्य ही खो बैठती है।

ऐसे ही 'नयी कविता' प्रथमांक की निम्न रचनाएँ भी काव्य-शास्त्री के लिए पहेली का ही काम करेंगी। पहली रचना में डाट और डैश के चिह्न उसके लिए अभिव्यक्ति की कचाई के द्योतक होंगे, क्योंकि वह काव्य को अभिव्यक्ति मानता है, अवरोध नहीं और साथ ही कविता उसके लिए पाठ्य होने के साथ ही श्रव्य भी है और दृश्य-काव्य से भिन्न है। इस पहली कविता को पाठक यदि विवशता, विशृंखलता का प्रतीक मान सकता है तो वह 'आह' लिखकर उसके सामने सैकड़ों छोटे-बड़े डाट-डैश और प्रश्नसूचक अथवा विस्मयसूचक चिह्न रखकर भी अपनी अभिव्यक्ति पर रीझ सकता है और उसे कविता कहने के भ्रम में सुखी रह सकता है। इसीके समान दूसरी कविता में हमें दैनिकी के गद्य के दर्शन भले ही होते हों, कविता के नहीं होते। कहने की चारुता भी तो इसमें नहीं। यों तो गद्य में भी भावुकता से काम लिया ही जा सकता है और उसे

काव्य कहा जा सकता है। कहा भी गया है, पर उसे गद्य-काव्य ही कह सकते हैं। यहाँ तो कविता के साथ पूरी बेरुखाई है, हो सकता है फिर भी प्रयोगवादी इस लेखक को यह कहकर भड़का दे कि इसमें भी नवीन उत्साह और उल्लास का स्वर छिपा है और यह कविता है और ऐ दोस्त तुम महाकवि हो! हो, हमें ये दोनों कविता नहीं जँचतीं।

(१) श्रीमान्
श्रीयुत······
श्री लक्ष्मीकान्त
···············
······कवि हो—?
छन्द नहीं लय नहीं···
केवल गति···
······पैराशूट —लक्ष्मीकान्त वर्मा

(२) आज फिर शुरू हुआ जीवन
आज मैंने एक छोटी-सी सरल-सी कविता पढ़ी।
आज मैंने सूरज को डूबते देर तक देखा।
आज मैंने शीतल जल से जी भर स्नान किया।
आज एक छोटी-सी बच्ची आयी
किलक मेरे कन्धे चढ़ी,
आज मैंने आदि से अन्त तक
एक पूरा गान किया। —रघुवीरसहाय

जहाँ नयी कविता के नाम पर अनगढ़पन को ही काव्य कहने का दंभ किया गया है, वह काव्य हमें स्वीकार न होगा। शब्दों में, जिन कविताओं में प्रयोगवादी नवीन उपमानों या भाषा के नवीन प्रयोगों के कारण साधारणीकरण को या रस-सिद्धान्त को लागू होता नहीं मानता, वहाँ भी रस-सिद्धान्त की दृष्टि से यदि कोई औचित्य दिखाई देता है, जिसके-सम्बन्ध में हमने अभी निर्देश किया है, तो वह रचना रस-सिद्धान्त के अनुकूल भी आनन्द-दान कर सकती है। जब तक किसी रचना में भावों की अभिव्यक्ति सुचारु रूप से होगी, अनुभूति की गहराई और सचाई व्यक्त होगी, तब तक वह कितने भी नये परिधान में क्यों न हो, रस-सिद्धान्त के अनुकूल ही समझी जायगी। रस-सिद्धान्त ऐसा अनुदार नहीं है कि वह पुराने का तिरस्कार करने वाले कतिपय नये वादियों के समान समस्त नये का तिरस्कार करने लगे। रस-सिद्धान्त की सबसे बड़ी विशे-

षता उसकी उदारता ही है। वह भावों और अनुभूति का देश है। भावों की गिनती करते हुए भी रस-सिद्धान्त के समर्थकों ने सदैव नवीन ग्राह्य भाव को आदरपूर्वक स्थान दिया है। समय के साथ रसों की संख्या में वृद्धि हुई है। इसी प्रकार रस-सिद्धान्त की दूसरी विशेषता यह भी है कि उसने उदारतापूर्वक अन्य मतों को अपने में ही समा लिया है। किसी भी रसवादी ने यह आज तक नहीं कहा कि काव्य में अलंकार या रीति आदि का प्रवेश वर्ज्य है। हाँ, इस बात का आग्रह अवश्य किया गया है, जो किसी भी दशा में दुराग्रह नहीं कहा जा सकता, कि काव्य में उपमान आदि सदैव भाव के पोषण के लिए ही हों। किन्तु गद्य को भी काव्य कहा गया है, केवल इसीलिए बौद्धिकतापूर्ण निबन्धों को भी उस ललित काव्य की श्रेणी में रखने की चेष्टा उचित नहीं। जो काव्य केवल बौद्धिक चेतना को जगाता है, जो हमारे अन्तःकरण में प्रवेश न पाकर, अनुभूति का प्रभाव न दिखाकर केवल बुद्धि के कपाटों पर धक्का मारता है, वह रस-सिद्धान्त के अनुकूल काव्य नहीं है। यही कारण है कि हमारे यहाँ काव्य की कई श्रेणियाँ कर दी गईं। उसके उत्तमादि भेदों की स्वीकृति का यही रहस्य है। उपदेश और नीति का प्रचार काव्य के माध्यम से किया अवश्य जाता है, किन्तु सदैव ललित बनाकर हीं। काव्य में यथार्थ सत्य की पोशाक में ही अवतरित होता है। रमेश नाम का कोई व्यक्ति जब तक पूर्णतया वेश-भूषादि सभी में दिनेश की भूमिका में प्रस्तुत न होगा, तब तक उसे दिनेश कौन कहेगा ? इसी प्रकार काव्य को भी अपने रूप की रक्षा करनी होगी, अन्यथा वह किसी दिन गद्य के शिकंजे में पड़कर प्राण दे बैठेगा। इसी रूप की रक्षा के लिए रस-सिद्धान्त आग्रह करता है और काव्य के अन्तरंग को समझने-सँवारने के साथ-साथ उसके बाह्य सौन्दर्य को भी अनावश्यक नहीं मानता। हाँ, रस के समर्थक को ऐसी रचनाओं को काव्य कहने में अवश्य ही हिचक ज्ञात होती है, जिनमें बौद्धिक उपदेशात्मक या तर्क-प्रधान रचनाओं की शैली दीख पड़ती हो। पुरानी रचना से उदाहरण लें तो बात और भी स्पष्ट हो जायगी। श्री सुमित्रानंदन पंत की 'नौका विहार' शीर्षक रचना काव्य-सौष्ठव के लिए अत्यन्त प्रसिद्ध है, किन्तु यदि उसकी अन्तिम पंक्तियाँ 'शाश्वत जीवन-नौका विहार' आदि को ही अलग रखकर पूछा जाय, तो हम कहेंगे वह कविता नहीं है। क्यों? क्योंकि उन पंक्तियों में उपदेश-मात्र है, उनकी पृष्ठभूमि का संकेत पाठक को नहीं मिलता और यदि रूपक के सहारे कुछ मिलता भी है तो वह रूपक अपने-आपमें कुछ विशेष आकर्षक नहीं है, बुद्धि का प्रदर्शन वहाँ अधिक है। तथापि पूरी कविता में उन पंक्तियों की सार्थकता सभी को स्वीकार है। तात्पर्य यह कि रस-सिद्धान्त किसी एक विशेष

काल की रचना से या किसी एक वादगत रचना से अपना नाता नहीं जोड़ता, वह केवल हृदय की परख करता है। साथ ही भावक के हृदय की परितृप्ति भी चाहता है। वह पाठक और कवि को अलग स्तरों पर नहीं रखना चाहता, किसी का तिरस्कार नहीं करना चाहता, यह कहकर अपनी असमर्थता को नहीं झुठलाता कि 'तुममें इतनी बुद्धि कहाँ कि मेरी बात को समझ सको?' इस बात का न उसे दंभ है, न वह अपनी असमर्थता और सामर्थ्य से ही अपरिचित है। वह ऐसा जीवन्त सिद्धान्त है, जो नवीन-से-नवीन को अपने अंक में ही प्यार की मनुहार से अपना बना लेता है। रस-सिद्धान्त कोई ऐसी सीमा निर्धारित नहीं करता कि बिन भाव, विभाव आदि का पूरा बंधान बाँधे कोई काव्य काव्य ही नहीं हो सकता। भाव की हल्की फुहार भी रसवादी के हृदय को शीतलता प्रदान करती है। अतः आज की जिन कविताओं में कहीं अनुभूति-प्रवणता दिखाई देती है अथवा रीझ-खीझ या व्यंग की भी झलक दिखाई देती है, वहाँ भी हम सहर्ष काव्य की स्थिति स्वीकार करते हैं। पर कहने को कोई बात तो हो, कोई भाव मर्मस्पर्शी हो तो। जिस सिद्धान्त ने भाव से लेकर भावाभास, रसाभास, रस, भावशबलता, भावोदय, भावसन्धि आदि को स्वीकृति दी, उस पर यह दोषारोपण करना कि वह आज की कविता के मूल्यांकन के लिए खोटी कसौटी है, निश्चय ही उचित नहीं है। अन्य समीक्षा-सिद्धान्तों की अपेक्षा, जैसी प्राचीन काव्य को थी वैसी अब भी मानी जा सकती है। यदि कोई काव्य हमें झकझोर देता है, या उद्वेलित कर देता है, तो निश्चय ही प्राचीन आचार्यों द्वारा कथित चित्त के विकास, विस्तार तथा द्रुति आदि में से कोई-न-कोई काम कर चुकता है। इस दृष्टि से भी आज की अधिकांश कविता रसवादी सिद्धान्त के निकष पर कसी जा सकती है। स्पर्श ही तो जगदीश जी को भी अभिप्रेत जान पड़ता है और वही रस-सिद्धान्त का भी अभिप्रेत है। फिर दोनों में विरोध कहाँ है? रसवादी केवल वहीं विरोध करता है जहाँ वह अनुभूति-स्पर्श नहीं पाता।

यह सिद्धान्त मानववादी सिद्धान्त है, जिसमें नैतिकता, सामाजिकता, भावुकता, बौद्धिकता और दर्शनादि का सम्यक् सम्मिश्रण पाया जाता है। रस-सिद्धान्त से अधिक व्यापक और उदार तथा नित्य समीक्षा-सिद्धान्त जो काव्य की अन्तरात्मा को पहचान सके, अभी तक प्रस्तुत नहीं किया जा सका है। इस सिद्धान्त ने काव्य के बहिरंग की चिन्ता करने वाले सिद्धान्तों को भी अपने में समेटकर अपने को जो वैशद्य प्रदान किया है, वह अन्य सिद्धान्तों के लिए ईर्ष्या की वस्तु है। यह मानव-मन की गहन गुहा में प्रवेश करके संचित भावों के सौन्दर्य को पहचानना सिखाता है और साधारणीकरण जैसे अमूल्य सिद्धान्त

के द्वारा मानव-मात्र की एकता की घोषणा भी करता है। यह एकता इसकी अखण्डता की सूचक भी है और नित्यता की भी। मानव-मन के साथ भावों का नित्य सम्बन्ध है, अत: उनका विवेचक रस-सिद्धान्त भी नित्य ही है। यह सिद्धान्त युग-सत्य को नहीं युग-युग के सत्य को प्रस्तुत करता है, उनका सम्मान करता है। शाश्वत नियमों में इस सिद्धान्त का दृढ़ विश्वास है। किन्तु, यह युग-सत्य का तिरस्कार नहीं करता। शाश्वत सत्य की भूमिका पर ही युग-सत्य को परखकर प्रस्तुत करता, उनका तिरस्कार करता या उन्हें स्वीकृति देता है। ब्रह्मानन्द की अलौकिकता को लेकर जो लोग इसके सम्बन्ध में दो-चार जली-कटी सुना जाते हैं, उन्हें जानना चाहिए कि पौराणिक साधना में जिसे ब्रह्मानन्द कहा गया है वह दूसरों के लिए भी तिरस्कार्य नहीं रहा। ब्रह्म को न मानने वाले बौद्ध और जैन यदि ब्रह्मानन्द को स्वीकार न करें, तो आश्चर्य नहीं, किन्तु सत्य यह है कि काव्य का आनन्द उन्हें भी जागतिक सुखों से कुछ विलक्षण ही लगता था। भले ही वे रसवादी पद्धति में, अपने उस सुख को ब्रह्मानन्द न कहें; यदि रस-सिद्धान्त मानवीय भावों के आधार पर आधारित है, तो मानव का मूल्य समझने वाला कोई भी आलोचक और कोई भी सिद्धान्त उसका अपमान नहीं कर सकता। भाव-चित्रण या भाव-सम्पत्ति ही प्राचीनतम काव्यों को भी हमारे लिए सुगम बनाये हुए है। किसी भी भाषा का काव्य हो, किसी भी जाति के व्यक्ति के द्वारा लिखा गया हो, वह हमें इसीलिए ग्राह्य होता है कि उसमें भावोन्मेष की चिरन्तन, किन्तु नित-नूतन रहने वाली शक्ति है। भाव-भूमि को छोड़ देने वाला काव्य कुछ वर्गवादियों को भले ही परितृप्ति प्रदान करे, किन्तु भविष्य में वह दैनिकी और इतिहास से अधिक महत्त्वपूर्ण सिद्ध न होगा। रस-सिद्धान्त जन-समाज के लिए, काव्य की प्रेषणीयता के लिए, हित-कर सिद्धान्त है। इस व्यापक सिद्धान्त ने काव्य, काव्य-स्रष्टा तथा भावक तीनों के हृदय को परखा है और तीनों के लिए एक सम्मिलनपूर्ण वर्ग और भेद-भाव से हीन भूमि तैयार की है।

# प्रमुख सहायक ग्रन्थ

## अंग्रेजी


| | | |
|---|---|---|
| १ आ० ए० | आर्ट एक्सपीरियंस | प्रो० हिरियण्णा |
| २ इ० ए० | इण्डियन एस्थेटिक्स | के० एस० रामास्वामी |
| ३ इ० रि० | इल्यूज़न एण्ड रियलिटी | क्रिस्टोफर कॉडवेल |
| ४ क० ए० | कम्परेटिव एस्थेटिक्स | डॉ० के० सी० पाण्डेय |
| ५ को० इ० | कोलरिज आॅन इमेजिनेशन | आइ० ए० रिचर्ड्स |
| ६ क्रि० इ० | क्रिएटिव इमेजिनेशन | जे० इ० डाउने |
| ७ शृं० प्र० | भोज : शृंगार प्रकाश (शोध प्रबन्ध) | डॉ० वी० राघवन |
| ८ ड्रामा | ड्रामा | ऐशले ड्यूक्स |
| ९ ड्रामा० स० | ड्रामा इन संस्कृत लिटरेचर | आर० वी० जागीरदार |
| १० फि० ए० | द फिलोसोफी आॅफ एंस्थेटिक प्लेज़र | पंचापगेश शास्त्री |
| ११ बे० सि० | द बेसिक राईटिंग्स आॅफ सिग्मंड फ्रायड | डा० ब्रिल सं० |
| १२ ट्रेजेडी | ट्रेजेडी | एफ० एल० ल्यूकस |
| १३ न० आॅफ र० | द नम्बर आॅफ रसाज़ | डॉ० वी० राघवन |
| १४ मे० लि० | द मेकिंग आॅफ लिटरेचर | स्कॉट जेम्स |
| १५ थि० ड्रा० | द थियरी आॅफ ड्रामा | ए० निकोल |
| १६ रि० प्ले० | द रिपब्लिक आॅफ प्लेटो | जे० एल० डेविस सं० |
| १७ अ० द० | द मिरर आॅफ जेस्चर—अभिनय दर्पण | अनु० ए० के० कुमार-स्वामी |
| १८ पो० | पोइटिक्स एरिस्टाटल | जे० एम० डेण्ट |
| १९ प्रि० लि० | प्रिंसिपल्स आॅफ लिटरेरी क्रिटिसिज़्म | आइ० ए० रिचर्ड्स |
| २० लि० लि० क्रि० | लिटरेचर एण्ड लिटरेरी क्रिटिसिज़्म | एम० जी० भाटे |
| २१ सा० स्ट० र० | साइकोलोजीकल स्टडीज़ इन रस | डॉ० राकेश गुप्त |
| २२ सा० इ० | साइन्स आॅफ इमोशन्स | डॉ० भगवानदास |
| २३ सा० सा० सं० | साहित्य सार संग्रह | एम० आर० काले |

| | | |
|---|---|---|
| २४ स्ट० सं० ए० | स्टडीज़ इन संस्कृत एस्थेटिक्स | ए० सी० शास्त्री |
| २५ स्ट० का० | स्टडीज़ ऑफ सम कान्सेप्ट्स ऑव अलंकार लिटरेचर | डॉ० वी राघवन |
| २६ स्ट० हि० | स्टडीज़ इन द हिस्ट्री ऑफ संस्कृत पोइटिक्स | एस० के० डे |
| २७ स० का० लि० | सम कान्सेप्ट्स आव लिटरेरी क्रिटिसिज़्म इन संस्कृत | डॉ० शंकरन |
| २८ व्हा० आ० | व्हॉट इज़ आर्ट | टॉल्सटाय |
| २९ हा० बा० | हाइवेज़ एण्ड बाइवेज़ ऑफ लिटरेरी क्रिटिसिज़्म इन संस्कृत | कुप्पूस्वामी शास्त्री |
| ३० हि० सं० | हिस्ट्री ऑफ संस्कृत पोइटिक्स | पी० वी० काणे |
| ३१ हि० इ० फि० | हिस्ट्री ऑफ इण्डियन फिलॉसफी | डॉ० राधाकृष्णन |
| ३२ हि० सं० लि० | हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर | डॉ० दासगुप्त |
| ३३ हि० आ० इ० फि० | हिस्ट्री ऑफ इण्डियन फिलासफी | डॉ० दासगुप्त |

## मराठी

| | | |
|---|---|---|
| १ भा०ना०ना० | भारतीय नाट्य-शास्त्र व नाट्य-कला | नारायण भवनराव |
| २ अ० का० | अभिनव काव्यप्रकाश | रा० श्री० जोग |
| ३ काव्यालोचन | काव्यालोचन | द० के० केलकर |
| ४ जी० सा० | जीवन आणि साहित्य | स० ज० भागवत |
| ५ र० वि० | रस विमर्श | डॉ० वाटवे |
| ६ वि० वि० | विचार विहार | वा० म० जोशी |
| ७ वि० सौ० | विचार सौन्दर्य | वा० म० जोशी |
| ८ सु० वि० | सुभाषित आणि विनोद | न० चिं० केलकर |
| ९ सौ आ० | सौन्दर्यशोध आणि आनन्दबोध | रा० श्री० जोग |

## गुजराती

| | | |
|---|---|---|
| १ काव्यविवेचन | काव्य विवेचन | डो० रा० मनकद |

## बंगला

| | | |
|---|---|---|
| १ का० वि० | काव्यविचार | डॉ० सुरेन्द्रनाथ गुप्ता |
| २ साहित्य चिन्ता | साहित्य चिन्ता | पूर्णचन्द्र वसु |

## संस्कृत


| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अथर्व० | अथर्ववेद | — |
| २ | अग्नि० | अग्निपुराण | — |
| ३ | अ० को० | अमर कोष | — |
| ४ | अ० स० | अलंकार सर्वस्व | रुय्यक |
| ५ | उ० नी० | उज्वलनीलमणि | रूपगोस्वामी |
| ६ | उ० रा० | उत्तररामचरितम् | भवभूति |
| ७ | औ० वि० च० | औचित्य विचार चर्चा | क्षेमेन्द्र |
| ८ | ऋग्वेद | ऋग्वेद | |
| ९ | का० प्रकाश | काव्य प्रकाश | मम्मट, बालबोधिनी टीका |
| १० | का० प्र० | काव्य प्रदीप | गोविन्द ठक्कुर |
| ११ | का० सा० स० | काव्यालंकारसार संग्रह | उद्भट |
| १२ | काव्यानु० | काव्यानुशासन | हेमचन्द्र (सं० पारीख) |
| १३ | काव्यादर्श | काव्यादर्श | दण्डी |
| १४ | का० मी० | काव्य मीमांसा (गायकवाड़) | राजशेखर |
| १५ | का० सू० | काव्यालंकर सूत्र | वामन |
| १६ | काव्या० | काव्यालंकार | भामह |
| १७ | क० क० | कविकण्ठाभरणम् | क्षेमेन्द्र |
| १८ | चन्द्रा० | चन्द्रालोक | जयदेव |
| १९ | छान्दो० | छान्दोग्य उपनिषद् | — |
| २० | पा० यो० द० | पातंजल योग दर्शनम् (हिन्दी) | गौतम (डॉ० भगीरथ मिश्र) |
| २१ | प्र० रु० | प्रतापरुद्रीयम (बाल मनोरमा) | विद्यानाथ |
| २२ | बृहदा० | बृहदारण्यकोपनिषद् | — |
| २३ | ब्र० सू० | ब्रह्म सूत्र | शांकर भाष्य |
| २४ | भग० | भगवद्गीता | — |
| २५ | भ० भ० र० | भगवद्भक्ति रसायन | जीवगोस्वामी |
| २६ | भा० प्र० | भाव प्रकाशनम् | शारदातनय |
| २७ | मृच्छ० | मृच्छकटिक | शूद्रक |
| २८ | माण्डू० | माण्डूक्योपनिषद् | — |
| २९ | तै० उ० | तैत्तिरीयोपनिषद् | — |

| | | |
|---|---|---|
| ३० तर्क सं० | तर्क संग्रह | अन्नम भट्ट |
| ३१ द० रू० | दशरूपकम् | धनंजय |
| ३२ ध्व० | ध्वन्यालोक | आनन्दवर्धन |
| ३३ ध्व० हि० | ध्वन्यालोक हिन्दी टीका | विश्वेश्वरी टीका |
| ३४ ना०शा०चौ० | नाट्य शास्त्र—चौखम्बा सं० | भरतमुनि |
| ३५ ना० शा० अ० भा० | नाट्य-शास्त्र—अभिनवभारती (नवीन संस्करण) | भरतमुनि |
| ३६ ना० द० | नाट्य दर्पण | रामचन्द्र गुणचन्द्र |
| ३७ यजु० | यजुर्वेद | — |
| ३८ र० त० | रस तरंगिणी | भानुदत्त |
| ४० र० म० | रस मंजरी | भानुदत्त |
| ३९ र० ग० | रस गंगाधर | पण्डितराज जगन्नाथ |
| ४१ र० ग० हि० | रस गंगाधर हिन्दी | पुरुषोत्तम शर्मा चतुर्वेदी |
| ४२ र० वि० | रस विलास | भूदेव शुक्ल |
| ४३ र० प्र० | रस प्रदीप | प्रभाकर भट्ट |
| ४४ र० च० | रस चन्द्रिका | विश्वेश्वर पाण्डेय |
| ४५ र० र० प्र० | रसरत्न प्रदीपिका | — |
| | (भा० वि० भवन) | अल्लराज |
| ४६ र० सु० | रसार्णव सुधार | शिंगभूपाल |
| ४७ व० जी० | वक्रोक्ति जीवित | कुन्तक |
| ४८ व्य० वि० | व्यक्ति विवेक | महिमभट्ट |
| ४९ विक्रमांक० | विक्रमांक देवं चरित | बिल्हण |
| ५० विवेक चू० | विवेक चूड़ामणि | शंकराचार्य |
| ५१ वि० ध० पु० | विष्णु धर्मोत्तर पुराण | — |
| ५२ वे० सा० | वेदान्त सार | जेकब सम्पादित |
| ५३ शृं० ति० | शृंगार तिलक | रुद्रट |
| ५४ शा० | शाकुन्तल नाटक | कालिदास |
| ५५ श्री भा० | श्रीमद्भागवत पुराण | व्यास |
| ५६ स० क० | सरस्वती कण्ठाभरणम् | भोजराज |
| ५७ सा० द० | साहित्यदर्पणम् (काणे तथा | विश्वनाथ |
| | विमला टीका) | — |
| ५८ सा० सा० | साहित्यसारम् | श्रीमदच्युतराय |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५९ | सां० का० | सांख्यकारिका | ईश्वर कृष्ण |
| ६० | ह० भ० र० | हरिभक्तरसामृत सिंधु | रूपगोस्वामी |

## हिन्दी

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अ० ना० शा० | अभिनव नाट्य शास्त्र | सीताराम चतुर्वेदी |
| २ | अनामिका | अनामिका | सूर्यकान्त त्रिपाठी 'निराला' |
| ३ | आ० इ० सि० | आलोचना : इतिहास और सिद्धान्त | एस० पी० खत्री |
| ४ | आचार्य रा० शु० | आचार्य रामचन्द्र शुक्ल | शिवनाथ |
| ५ | आ० रा० शु० | आलोचक रामचन्द्र शुक्ल | गुलाबराय |
| ६ | आ० क० | आधुनिक कवि : पंत | सुमित्रानंदन पंत |
| ७ | आ० अ० | आकुल अन्तर | बच्चन |
| ८ | आर्द्रा | आर्द्रा | सियारामशरण गुप्त |
| ९ | आर्य सं० मू० | आर्य संस्कृति के मूलाधार | बलदेव उपाध्याय |
| १० | उ० श० | उद्धवशतक | रत्नाकर |
| ११ | का० प्र० | काव्य प्रभाकर | भानु |
| १२ | का० क० | काव्य कल्पद्रुम-प्र० भाग | कन्हैयालाल पोद्दार |
| १३ | का० नि० | काव्य निर्णय | भिखारीदास |
| १४ | काव्यालोक | काव्यालोक | रामदहिन मिश्र |
| १५ | का० द० | काव्य दर्पण | रामदहिन मिश्र |
| १६ | कला | कला | हंसकुमार तिवारी |
| १७ | का० क० | काव्य और कल्पना | रामखेलावन पांडे |
| १८ | का० सौ० | कामायनी सौन्दर्य | डॉ० फतहसिंह |
| १९ | का० क० अ० | काव्यकला और अन्य निबन्ध | जयशंकर प्रसाद |
| २० | काव्यधारा | काव्यधारा | सं० शिवदानसिंह चौहान |
| २१ | का० अ० | काव्य में अभिव्यंजनावाद | सुधांशु |
| २२ | क० र० | कवि रहस्य | गंगानाथ झा |
| २३ | कवि० सं० | कविताएँ १९५४ : संकलन | अजितकुमार |
| २४ | का० र० | काव्य रसायन | देव |
| २५ | की० ल० | कीर्त्तिलता | विद्यापति |
| २६ | खा० फू० | खादी के फूल | बच्चन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २७ | चि० चिन्ता | चिन्तामणि—दोनों भाग | रामचन्द्र शुक्ल |
| २८ | जगद्विनोद | जगद्विनोद | पद्माकर |
| २९ | जी० त० का० सि० | जीवन के तत्त्व और काव्य के सिद्धान्त | सुधांशु |
| ३० | परिमल | परिमल | निराला |
| ३१ | प्रेमयोग | प्रेमयोग | वियोगी हरि |
| ३२ | प्रगतिवाद | प्रगतिवाद | विजयशंकर मल्ल |
| ३३ | पा० सा० सि० | पाश्चात्य साहित्यालोचन के सिद्धान्त | लीलाधर गुप्त |
| ३४ | ब्र० भा० ना० | ब्रजभाषा साहित्य में नायिका-भेद | प्रभुदयाल मीतल |
| ३५ | बेलि | बेलि क्रिसन रुक्मणी री | प्रिथीराज |
| ३६ | बि० स० | बिहारी सतसई | रत्नाकर सम्पादित |
| ३७ | भा० सा० शा० | भारतीय साहित्य शास्त्र—दो भाग | बलदेव उपाध्याय |
| ३८ | भ० वि० | भवानी विलास | देव |
| ३९ | भग्नदूत | भग्नदूत | स० ही० वात्स्यायन, 'अज्ञेय' |
| ४० | मि० वि० | मिश्रबन्धु विनोद | मिश्रबन्धु |
| ४१ | मि० ओ० | मिट्टी की ओर | दिनकर |
| ४२ | मीमांसिका | मीमांसिका | शिवनाथ |
| ४३ | द० दि० | दर्शन दिग्दर्शन | राहुल सांकृत्यायन |
| ४४ | दृष्टिकोण | दृष्टिकोण | विनयमोहन शर्मा |
| ४५ | दूसरा सप्तक | दूसरा सप्तक | 'अज्ञेय' |
| ४६ | धूप के धान | धूप के धान | गिरिजाकुमार माथुर |
| ४७ | नव० | नवरस | गुलाबराय |
| ४८ | नयी समीक्षा | नयी समीक्षा | अमृतराय |
| ४९ | न०सा०न०प्र० | नया साहित्य : नये प्रश्न | नन्ददुलारे वाजपेयी |
| ५० | नाव के पाँव | नाव के पाँव | डॉ० जगदीश गुप्त |
| ५१ | रा० च० | रामचरित मानस | तुलसीदास |
| ५२ | र० प्रि० | रसिक प्रिया | केशवदास |
| ५३ | र० क० | रसकलस | हरिऔध |
| ५४ | र० व० | रसवाटिका | गंगाप्रसाद अग्निहोत्री |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५५ | र० रं० | रसज्ञ रंजन | महावीर प्रसाद द्विवेदी |
| ५६ | र० मो० ह० | रस मोदक हजारा | स्कन्दगिरि |
| ५७ | र० र० | रस रत्नाकर | हरिशंकर शर्मा |
| ५८ | र० तरंग | रंग तरंग | नवीन कवि |
| ५९ | र० मं० | रस मंजरी | नन्ददास |
| ६० | र० मी० | रस मीमांसा | रामचन्द्र शुक्ल |
| ६१ | र० रा० | रसराज | मतिराम |
| ६२ | रसिक र० | रसिक रसाल | कुमारमणि शास्त्री |
| ६३ | री० का० भू० | रीतिकाव्य की भूमिका | नगेन्द्र |
| ६४ | री०क० शृं० | रीतिकालीन कविता और शृंगार रस का विवेचन | डॉ० राजेश्वर चतुर्वेदी |
| ६५ | लहर | लहर | प्रसाद |
| ६६ | वा० वि० | वांग्मय विमर्श | विश्वनाथ प्रसाद मिश्र |
| ६७ | व० अ० | वक्रोक्ति और अभिव्यंजना | रामनरेश वर्मा |
| ६८ | विश्लेषण | विश्लेषण | इलाचन्द्र जोशी |
| ६९ | वी० स० | वीर सतसई | वियोगी हरि |
| ७० | स० शा० | समीक्षा शास्त्र | सीताराम चतुर्वेदी |
| ७१ | सं० सा० इ० | संस्कृत साहित्य का इतिहास | कन्हैयालाल पोद्दार |
| ७२ | सि० अ० | सिद्धान्त और अध्ययन | गुलाबराय |
| ७३ | सा० म० | साहित्य का मर्म | हजारीप्रसाद द्विवेदी |
| ७४ | सा० चि० | साहित्य चिन्ता | डॉ० देवराज |
| ७५ | सा० प० | साहित्य की परख | शिवदानसिंह चौहान |
| ७६ | समीक्षायण | समीक्षायण | कन्हैयालाल सहल |
| ७७ | सा० सं० | साहित्य संदीपनी | चन्द्रबली पाण्डेय |
| ७८ | साहित्या० | साहित्यालोचन | श्यामसुन्दर दास |
| ७९ | सा० व० धा० | साहित्य की वर्तमान धारा | जगन्नाथ प्रसाद मिश्र |
| ८० | साहित्य० | साहित्य के पथ पर | रवीन्द्र ठाकुर |
| ८१ | स० सा० ना० | समयसार नाटक | बनारसीदास |
| ८२ | सू० सा० | सूरसागर | सूरदास |
| ८३ | सू० सौ० | सूर सौरभ | पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी |
| ८४ | साकेत | साकेत | डॉ० मुन्शीराम शर्मा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८५ | सा० शि० | साहित्य शिक्षा | मैथिलीशरण गुप्त |
| ८६ | शृं० द० | शृंगार दर्पण | नन्दराम |
| ८७ | हि० त० | हित तरंगिणी | कृपाराम |
| ८८ | हि० प्रा० का० | हिन्दी की प्राचीन तथा नवीन काव्य-धारा | सूर्यबली सिंह |
| ८९ | हि० सा० सं० | हिन्दी साहित्य पर संस्कृत साहित्य का प्रभाव | सरनाम सिंह |
| ९० | हि० आ० उ० वि० | हिन्दी आलोचना : उद्भव और विकास | भगवत्स्वरूप मिश्र |
| ९१ | हि० सा० वि० | हिन्दी साहित्य के विविध वाद | डॉ० प्रेमनारायण शुक्ल |
| ९२ | हि० का० इ० | हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास | डा० भगीरथ मिश्र |
| ९३ | हि० सा० इ० | हिन्दी साहित्य का इतिहास | रामचन्द्र शुक्ल |
| ९४ | तु० ग्रं० | तुलसी ग्रंथावली | रामचन्द्र शुक्ल |


## पत्र-पत्रिकाएँ

### अंग्रेजी


१ इण्डियन एंटीक्वेरी
२ एनल्स ऑफ भण्डारकर रिसर्च इंस्टीट्यूट
३ जनरल ऑफ ओरियण्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट, मद्रास
४ जनरल ऑफ अन्नामलाई यूनिवर्सिटी
५ पूना ओरियण्टलिस्ट
६ प्रोसीडिंग्स ऑफ द आल इण्डिया ओरियण्टल कान्फ्रेंस
७ इंडियन कल्चर
८ जनरल ऑफ गंगानाथ झा इंस्टीट्यूट
९ हिन्दुस्तान क्वार्टरली
१० न्यू इण्डियन एंटीक्वेरी


### हिन्दी


१ आलोचना
२ अजन्ता
३ अवन्तिका
४ कल्याण
५ प्रतीक

६ नई धारा ।

७ नागरी प्रचारिणी सभा पत्रिका ।

८ साहित्य सन्देश ।

९ हिमालय ।

१० हिन्दी अनुशीलन ।

# नामानुक्रमणिका

### ज



### ट



### ड



### त



### थ



### द



### ध



### न

## म

## श



## स

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ सं० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २ | २६ | घी-वर्ग | धी-वर्ग |
| ३ | २(उ) | तद्वत्सु | तद्वत्सु |
| ३ | ४(उ) | जन्मे | जम्भे |
| ३ | ७(उ) | ह्येवायंलब्दवा | ह्येवायंलब्ध्वा |
| ४ | १२ | भारत | भरत |
| ५ | ६ | विस्तृत | विस्तृति |
| ५ | १(उ) | मल्थिं | मल्यिं |
| ५ | २(उ) | र्भावं | र्भावै |
| ६ | ८ | भिन्न | अभिन्न |
| १३ | २(उ) | वस्तु | तस्तु |
| १३ | २(उ) | श्रेयः चित्रपटवद् | श्रेयः तद्विचित्रम् चित्रपटवद् |
| १३ | ३(उ) | साफल्यात् | साकल्यात् |
| १३ | ३(उ) | तद्रू | तद्रूप |
| १३ | ४(उ) | जीवतेन् | जीवनेन |
| १४ | २२ | पादास्तभितो | पादास्तामभितो |
| १५ | २० | कुछ | कुश |
| १६ | २(उ) | चन्द्राया | चन्द्राद्या |
| १८ | ६ | निशेष | विशेष |
| २१ | ४(उ) | विशेय | विज्ञेय |
| २३ | १(उ) | उद्बुद्धः | उद्बुद्धं |
| २५ | ४ | अतिदेश | अपदेश |
| २६ | ३(उ) | सहर्षादि | हर्षादि |
| ३२ | २ | सत्त्य | सत्त्व |

(उ)=उद्धरणांश पंक्ति

| पृष्ठ सं० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३२ | ८(उ) | व्यपिदेशापत्ते: | व्यपदेशायत्रे: |
| ३२ | १६(उ) | निवर्तने | निवर्तते |
| ३५ | ४(उ) | न | हि |
| ३६ | ४ | चरन्तो | चरन्तीति |
| ३८ | १४(उ) | चित्ततत्ताजत्र — | चिन्तनात्ताव |
| ४८ | २(उ) | तत्रैषामग | तत्रैषामाग |
| ४८ | ८(उ) | श्यश्यै | शमस्य |
| ५० | ५(उ) | सुधा: | बुधा: |
| ५१ | १७ | चल | जल |
| ६६ | ६ | साधना-पर | साधन-पद |
| ६६ | ७(उ) | बलातद्रस | बलाद्रस |
| ८१ | ३१ | क्रिया | प्रिया |
| ८५ | ८-६(उ) | भोगकैकरण | भोगीकरण |
| ८६ | १(उ) | तच्च द्वभूत्यादि | तच्चभूत्यादि |
| ८६ | २(उ) | तद्वाक्योपापात्त | तद्वाक्योपात्त |
| ९० | ५(उ) | तैरेबोघान | तैरेवोद्यान |
| ९० | ७(उ) | भाभि: | भाग्भि: |
| ९० | ७(उ) | स्थापनाय | ख्यापनाय |
| ९२ | २(उ) | समापत्तिव्यय | समापत्तिलय |
| ९६ | २२ | व्यापित | व्याप्ति |
| ९६ | ५(उ) | संस्प्रेष्टुं | संस्पृष्टुं |
| ९६ | ७(उ) | तृतीयस्तु | तृतीयस्यास्तु |
| १०४ | १७ | निर्देशक | निर्देश |
| १०८ | ८(उ) | कणि | काणे |
| ११४ | १(उ) | मयत्वे | मयत्व |
| ११५ | ५(उ) | रूपत्वाभावद् | रूपत्वाभावाद् |
| ११६ | ८(उ) | 'असंबंधिनो सत्वम्' | 'असंबंधिनोऽसत्वम्' |
| ११७ | २(उ) | विशीभूतश्च | विवशीभूतश्च |
| ११७ | २(उ) | वस्त्वनन्तरे | वस्त्वन्तरे |
| ११७ | ४(उ) | विषयमयीमि | विषयमयीभि |
| ११७ | ४(उ) | साहिष्णुभि: | सहिष्णुभि: |

| पृष्ठ सं० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ११७ | ५(उ) | गणिकादिमि | गणिकादिभि |
| ११६ | ७ | न्ययक्वारी | न्यक्कारो |
| १२६ | ७ | समान भी | समान सामाजिक भी |
| १३७ | २१ | आत्मतत्त्व | आत्मगतत्त्व |
| १३८ | ३ | रसनाट्ये | रसा: नाट्ये |
| १६० | २४ | Einpihulung | Eionfuhlung |
| १७० | २३ | मात्रा | मात्र |
| १७४ | ३ | संत्रस | संत्रास |
| १७५ | ६ | दृश्य | हृदय |
| १७७ | १(उ) | शीलनाभ्यास | शीलनाभ्यास |
| १८१ | ३(उ) | सन्निपाती | सन्निपातो |
| १८३ | २७ | सीखन | तीखन |
| १८५ | ४(उ) | उत्प्रेक्ष्यो | उत्प्रेक्ष्या |
| १८७ | २३ | विशेषादेश: | विशेषावेश: |
| १८७ | २४ | तथा संभावनाविरह | तथा स्फुटत्वाभाव |
| १८८ | २(उ) | तिरीदवत् | तिरोदधत् |
| १६१ | २(उ) | अन्योन्यामिमवा | अन्योन्याभिभवा |
| १६७ | २ | पदाचार्य | पादाचार्य |
| २०६ | ५(३) | ताच्चिन्त्यम् | तच्चिन्त्यम् |
| २०६ | ६(उ) | न० आ० २० | न० आ० र० |
| २०८ | ६(उ) | कविवट | कविनट |
| २१२ | २(उ) | नखूदय | नखदूय |
| २२२ | | टिमोक्लीय | टिमोक्लीस |
| २२७ | २० | आस्वाधते | आस्वाद्यते |
| २२८ | २७ | भक्तनायक | भट्टनायक |
| २३२ | ८ | रसाभाव | रसाभास |
| २३६ | १२ | विभाग | विभाव |
| २३७ | ७ | कामोस्य | कामोऽस्य |
| २३७ | ६ | वनहट्टी | बनहट्टी |
| २३६ | १८ | तिढ | तिङ् |
| २५१ | ३(उ) | व्यवहारोश्वा | व्यवहारोऽश्वा |

| पृष्ठ सं० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २५३ | ४(उ) | भावत्सामा | भावात्सामा |
| २५५ | २ | ते | मे |
| २६० | ८ व ११ | मुक्त-वियुक्त | युक्त-वियुक्त |
| २६० | १(उ) | वस्तुतस्या | वस्तुतस्तस्या |
| २६१ | ५(उ) | एवमाह् नास्तीति | एवमाह् सनास्तीति |
| २६१ | ७(उ) | रसाच्य | रसत्वाच्च्य |
| २६६ | १८ | विभाग | विभाव |
| २७४ | १५ | धुत | धृति |
| २७६ | ८ | प्रीतम | प्रीत |
| २८८ | १ | तथा भक्ति | तथा अद्भुत रस |
| २९६ | ७ | प्रेयक् | प्रेयस् |
| २९९ | १२ | राख | राखै |
| २९९ | २७ | बाबि | बाजि |
| ३०० | १६ | मृग | मृग्य |
| ३०३ | २४ | पाखस्य | पारवश्य |
| ३०३ | १(उ) | लक्ष्मणासया | लक्ष्मणासूया |
| ३०७ | १(उ) | स्थिरोत | स्थिरोक्त |
| ३१० | ८(उ) | रसाश्च तरङ्गा | रसाश्च भावाश्च तरङ्गा |
| ३१८ | ८ | 'नरवस' | 'नवरस' |
| ३२८ | ३(उ) | पारर्म्येण सुखहतुनत्वाद् | पारम्पर्येण सुखहेतुत्वाद् |
| ३२९ | २ | परकर्षता | परप्रकर्षता |
| ३२९ | २(उ) | रसव्यवदेशार्हयता | रसव्यवदेशार्हता |
| ३२९ | ४(उ) | परिक्तौ | परिणतौ |
| ३३२ | १(उ) | प्रेक्षकणां | प्रेक्षकाणां |
| ३३३ | २२ | मित्येन्न | मित्येतन्न |
| ३४७ | २७ | घरिनाना | धरि नाना |
| ३६० | १० | वैशारथ | वैशारद्य |
| ३६१ | २६ | अन्याय | अन्यान्य |
| ३६४ | ७(उ) | कालाकालगतैः | कालाकालागतैः |
| ३६६ | ३(उ) | स्थायिभावमेदेन मेदात् | स्थायिभावभेदेन भेदात् |
| ३६६ | ५(उ) | भावकत्या | भावकत्वा |

| पृष्ठ सं० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३७१ | १(उ) | सत्यमार्भतः | सत्यमभितः |
| ३७४ | ११ | वक्रासवं | वक्त्रासवं |
| ३७४ | २३ | सुक | स्रक |
| ३७५ | १४ | घक | छक |
| ३८५ | ७(उ) | रौद्रस्य चैव | रौद्रस्यैव च |
| ३८६ | २(उ) | सूत्रस्थानत्वेन | सूत्रस्थानीयत्वेन |
| ३९० | १७ | अस्वादांकुरकुंद | आस्वादांकुरकुंद |
| ३९० | ३(उ) | निमेते | किमेते |
| ३९० | ८(उ) | आस्वादां कुरकंदोऽति | आस्वादांकुरकन्दोऽस्ति |
| ३९२ | ५ | क्वकार्यं | क्वाकार्यं |
| ३९२ | ७ | वक्षन्त्व | बक्ष्यन्त्य |
| ३९२ | ८ | धन्यो धरं | धन्योऽधरं |